की एक ओर बोझ ज्यादा हो गया। नाव उलट गयी। लेकिन कोई दुर्घटना नहीं हुई। सब के सब सुरक्षित निकल आये।

### प्रकृति-प्रेम

ये नित्य अपने घर में ठाकुर जी की सेवा किया करते थे। इस के बिना इन्हें तो कल न पडती थी। इन्हें फूलों से भी बडा प्रेम था। अपने मकान में छोटी फुलवारी भी लगाई। उस में छोटी छोटी नालियाँ बनवायीं। नालियों में पानी भरते थे। उन में फुहारे भी लगवाये थे। हर हमेशा इन के पास कलम-कागज, पानदान, इत्रदान, सुरभित शमादान आदि बने रहते थे। साज सजावट से अधिक वे सहज सौंदर्य के पक्षपाती थे। अत: वे हर किसी सुंदर वस्तु पर जान देते थे। वे जितना भावुक थे, उतने ही अच्छे विचारक भी थे। उन के विचार बडे परिस्कृत थे। वे जितने संस्कृति-प्रेमी थे, उतने ही प्रगतिशील स्वभाव के थे। दूरदर्शी विचारों के भी थे। वे अंग्रेजी शिक्षा के द्वेषी नहीं थे। उन्होंने अपने सभी बच्चों को स्कूल भेजा था।

### मृत्यु

जलोदर रोग के कारण गोपालचंद्र जी की मृत्यु वैशाख शुक्ला सप्तमी वि.सं. 1917 को हुई। गोपालचंद्र जी के बाद उन की कोठी के प्रबंधक रायनृसिंह दास हुए। रायनृसिंह दासजी इनके विश्वासनीय एवं अंतरंग व्यक्ति थे।

### गोपालचंद्र जी की रचनायें

बाबू भारतेंदु हरिश्चंद्र जी के अनुसार श्री गोपालचंद्र जी ने चालीस रचनायें की थीं। ये सभी रचनायें प्राप्य नहीं हैं, गोपालचंद्र जी अपनी रचनाओं की अत्युत्तम प्रतिलितियाँ तैयार कराते थे। इन की रचनायें चित्रों से सजायी जाती थीं। ये प्रतिलिपियों, पुस्तक-प्रेमियों के पास सुरक्षित रह जाती थीं। इस का उदाहरण यही 'नहुष' नाटक है, जो लगभग सौ साल तक अदश्य रहा है। इस की एक प्रति काँकरोंली में पं. रामचंद्र वर्मा जी को मिला। दूसरी प्रति तो विजयनगर के महाराजा आनंद गजपति के निजी पुस्तक भंडार में प्राप्त हुई।

बाबू गिरिधरदास जी की रचनाओं का संक्षिप्त विवरण इस प्रकार है—

1. नहुष:- इसका विवरण यहीं पर विपुल रूप से है ।

2. जरासंध वध महाकाव्य:- यह अपूर्ण महाकाव्य है । इस में केवल ग्यारह सर्ग हैं । ग्यारहवाँ सर्ग अपूर्ण है । इस ग्यारहवें सर्ग को पूरा कर बाबू ब्रजरत्नदास ने सं. 1983 वि. को प्रकाशित किया था । इस में कंस की मृत्यु पर मथुरा पर जरासंध की चढाई तथा समर का सरस वर्णन है । महाकाव्य के सभी लक्षण इस में संप्राप्त हैं ।

3. भारती भूषण : यह एक उत्तम रीति ग्रंथ है । इस में कुल मिला कर 378 दोहे हैं ।

4. रसरत्नाकर:- इस में हाव भावादि का विवरण है । यह एक अपूर्ण रचना है । भारतेंदु हरिश्चंद्र ने इस अपूर्ण रचना को पूर्ण बनाने के विचार से हरिश्चंद्र मैगजीन में इसे प्रकाशित किया था । परन्तु इस अपूर्ण रचना को पूर्ण बनाया नहीं गया है ।

5. भाषा व्याकरण:- 125 छंदों की रचना में छद विषयक विवरण हैं ।

6. ग्रीष्म-वर्णन:- ग्रीष्म वर्णन पर विरचित यह रचना भारतेंदु जी की भूमिका के साथ हरिश्चंद्र मैगजीन भाग एक संख्या 8 में प्रकाशित हुई है ।

7. मत्स्य-कथामृत: 51 पदों में मत्स्यावतार की कथा गायी गयी है ।

8. कच्छप कथामृत:- 425 पदों की इस रचना में कूर्मावतार की कथा है ।

9. वाराह कथामृत :- 101 छंदों में वाराहावतार की कथा गायी गयी है ।

10. नृसिंह कथामृत:- 105 छंदों की इस कथा में नृसिंहावतार की कहानी है ।

11. वामन कथामृत:- 809 पदों की इस रचना में वामनावतार की कथा विस्तार से गायी गयी है।

12. परशुराम कथामृत :- 101 पदों की इस रचना में परशुरामावतार की कहानी गायी गयी है।

13. राम कथामृत:- 1001 पदों की इस रचना में श्री राम के जन्म से लेकर अश्वमेघ-यज्ञ तक की कहानी है।

उपर्युक्त सभी अवतारों (सात) की कथायें 'अवतार कथामृत' के नाम से प्रकाशित हुई हैं।

14. बलराम कथामृत :- 4701 पदों के इस ग्रंथ में श्री कृष्णलीला विशदपूर्वक गायी गयी है। महाभारत की कहानी भी संक्षेप में लिखी गयी है।

विदुर-नीति, उद्धव ज्ञान आदि उत्तम प्रसंगों का इसमें सरस वर्णन हुआ है।

15. बुद्ध कथामृत :- 25 पदों में बुद्ध की कथा लिखी गयी है।

16. कल्कि कथामृत :- 25 पदों में विरचित इस पुस्तक में कल्क्यवतार की कहानी है।

उपर्युक्त दसों कथायें दशावतार कथामृत के नाम से प्रसिद्ध हैं।

17. गर्ग संहिता :- दोहे चौपाइयों में विरचित कृष्ण कथा है, प्रस्तुत रचना है। संस्कृत की गर्ग-संहिता का सार है प्रस्तुत रचना। इस में नव खंड हैं। वि. सं. 1905 और 1914 के बीच इस की रचना हुई।

18. एकादशी माहात्म्य :- इसका प्रकाश पहली बार वि. सं. 1925 को हुआ है। इस में विभिन्न एकादशी व्रतों का माहात्म्य जताया गया है। 46 पृष्ठ की यह पुस्तक सनातनियों के लिये अत्यन्त प्रिय रचना है।

19. बसंत के पद :– 23 पृष्ठों की रचना में बसंत राग के पद संकलित हुए हैं ।

20. बहार :– पचास पृष्ठों की यह एक उत्तम रचना है । इस में बसंत, भैरवी आदि रागों में विरचित विभिन्न पदों का संकलन है ।

21. कीर्तन के पद :– इस रचना में 62 कीर्तन के पद हैं, जो भक्ति भावना प्रपूर्ण हैं ।

22. मलार के पद :– इस की रचना वि. सं. 1913 में हुई है । इस में 52 पद हैं । सभी पद मलार राग में विचरित हैं ।

उपयुक्त रचनाओं के अलावा बाबू राधाकृष्णदास ने गिरिधर दास जी की पुस्तकों के नाम कुछ और दिये हैं, जो निम्न प्रकार से हैं । इनमें से कुछ स्फुट पदों के संकलन हैं, कुछ स्तोत्र परक रचनायें हैं ।

कुछ शास्त्र मूलक रचनायें हैं और कुछ तो फुटकल ।

1) वाल्मीकीय रामायण का पद्यानुवाद, 2) नीति, 3) छंदार्णव,
4) गया–यात्रा, 5) गयाष्टक, 6) लक्ष्मण नखशिख
7) अद्‌भुत रामायण, 8) द्वादशदलकमल, 9) कीर्तन की पुकार
10) श्री रामस्तोत्र, 11) संकर्षणाष्टक, 12. भगवत स्तोत्र,
13) श्री गोपाल स्तोत्र, 14) श्री राधा स्तोत्र,
15) रामाष्टक, 16) कालिय कालाष्टक, 17) वार्ता संस्कृत,
18) शिवस्त्रोत, 19) दनुजारि स्तोत्र, 20) बाराह स्तोत्र ।

इस प्रकार हमारे विवेच्य कवि ने अल्प आयु में अधिक और अत्युत्तम रचनायें की हैं । गिरिधरदास जी की और एक विशेषता यह है कि इन्होंने हिन्दी और संस्कृत पर दोनों भाषाओं पर समान अधिकार प्राप्त किया था । दोनों ही भाषाओं में कलम चलायी थो । इनकी शैली विलक्षण थी । इस में जहाँ माधुर्य है, वहाँ क्लिष्टता भी है । इन्होंने प्रायः सभी प्रचलित छंदों का परिष्कृत रूप में प्रयोग किया है । इन्हें अलंकारों से भी विशेष मोह

था। प्रधान रूप से श्लेष, यमक और रूपक अलंकार इन्हें अत्यन्त प्रिय थे। श्लेष के लिये तो ये अप्रचलित शब्दों का और अनेकार्थी शब्दों का बेधड़क प्रयोग करते थे। इसी कारण इनकी कविता में क्लिष्टता जहाँ-तहाँ झाँकती दिखाई देती है। सरलता अदृश्य सी हो जाती है। वीर रस की कविता में ओज की मात्रा पूर्ण रूप से दिखाई देती है, शांत, भक्ति, एवं नीति विषयक वर्णन में सरस और सुन्दर भाषा का प्रयोग करते जाते हैं।

हिन्दी के प्रांगण में एक महान् कलाकार के जन्मदाता के रूप में एवं आधुनिक हिन्दी में विभिन्न विधाओं के जन्मदाता के रूप में श्री गोपाल चन्द्र जी हिन्दी साहित्य के एक उच्च आसन पर विराजमान दिखाई देते हैं।

## आधुनिक हिंदी साहित्य का प्रथम नाटक 'नहुष'

'स्वनाम धन्य' भारतेंदु हरिश्चन्द्र के अनुसार गोपालचन्द्र जी का यह नाटक हिन्दी का प्रथम नाटक है। बाबू राधाकृष्णदास जी के अनुसार 'नहुष' नाटक की रचना उस समय हुई, जब भारतेंदु जी नौ वर्ष के थे। और वह सन् 1841 अर्थात् वि. सं. 1898 था। परन्तु भारतेंदु जी का जन्म सन् 1850 ई. अर्थात् वि. सं. 1907 होने से इस नाटक का रचनाकाल सन् 1859 ई. अर्थात् वि. सं. 1916 होना चाहिये।

भारतेंदु जी ने अपनी रचना 'नाटक' में स्वयं बताया कि 'नहुष' नाटक बनने का समय मुझको स्मरण है। आज पच्चीस वर्ष हुए होंगे, जब कि मैं सात बरस का था, नहुष नाटक बनता था। इससे स्पष्ट है कि इसकी रचना वि. सं. 1914-1915 है। क्यों कि भारतेंदु जी का जन्म संवत् ई. सं. 1850 है।

इनके अलावा इस नहुष नाटक के रचनाकाल का एक और प्रबल प्रमाण कन्हैयालालजी की वर्तमान प्रतिलिपि में संप्राप्त है। बाबू राधाकृष्णदास जी के समय तक 'नहुष' नाटक की पूर्ण प्रति प्राप्त नहीं हुई थी। 'केवल प्रथम अंक कवि बचन सुधा के पहिले वर्ष के एक अंक में संयोग से रद्दियों में मिल गया। इतने ही अंश को उन्होंने भारतेंदु जी से प्रकाशित करा दिया गया।

संयोग से ठाकुर गदाधर सिंह जी ने इस नाटक की पूरी प्रति पं. कन्हैयालाल लेखक के यहाँ देखी। पर वह नवल किशोर प्रेस लखनऊ जाकर

गुम हो गयी। बाबू ब्रजरत्नदास जी के अनुसार यह प्रति काँकरौली पहुँची और वहाँ के शिक्षा विभाग के सरस्वती भंडार में सुरक्षित रह गयी। इस ग्रंथ का प्रतिलिपि काल संवत् 1923 अर्थात् ई. सं. 1866 है। तिथि हैं आश्विन शुक्ल द्वितीया। चूंकि वि. सं. 1923 आश्विन शुक्ल द्वितीया रचनाकाल के बहुत पास है, बाबू ब्रजरत्नदास जी ने इसे संपादित कर नागरी प्रचारिणी सभा, काशी से प्रकाशित करवाया।

बाबू ब्रजरत्नदास जी को यह नहुष नाटक काँकरौली के सरस्वती भंडार में प्राप्त हुआ। इसकी प्राप्ति में पं. जवाहरलाल जी चतुर्वेदी जी की सहायता भी रही। इस प्रकार यह 'नहुष' नाटक जो 'भारतेंदु' जी संपूर्ण रूप से प्राप्त न कर सके, वह बाबू ब्रजरत्नदास जी को प्राप्त हुआ। सौ साल तक अंधकार में रहकर प्रकाश में आया।

**विजयनगर के राज पुस्तक भंडार में प्रस्तुत नाटक की और एक लिखित प्रति**

आन्ध्र प्रदेश के विजय नगर नरेश हिंदी भाषा के पोषक हैं। इस पीढी के राजा पी. वी. जी. राजु आंध्र के एक प्रचलित एवं उदार राजनैतिक नेता भी हैं।

इनका राज पुस्तक भंडार बृहत एवं महोच्च है। आंध्र प्रदेश राजकीय प्राच्य लिखित पुस्तकालय एवं शोध संस्थान के निदेशक डा. वड्ल-मूडि गोपालकृष्णय्या जी को 'नहुष' नाटक की हस्तलिखित प्रति विजयनगर के इस राज पुस्तक भंडार में ही संप्राप्त हुई।

कन्हैयालाल जी लेखक से ही इसकी प्रतिलिपि लिखी गयी। इसकी सबसे बडी विशेषता यह है कि नाटक के अंत में प्रतिलिपिकार ने ग्रंथ का प्रतिलिपिकाल भी लिखा है, जो इस प्रकार है।

"शुभमस्तु श्री संवत् 1915 आश्विन कृष्ण 11–रवि वासरे ॥
हस्ताक्षर कन्हैयालाल ॥ :: एम."

इससे हमें प्रबल प्रमाण मिलता है कि इसका प्रतिलिपि काल वि. सं. 1915 आश्विन कृष्ण एकादशी है। काँकरौली की प्रति का प्रतिलिपि काल में लगभग आठ साल का अंतर है। तात्पर्य है कि वर्तमान प्रति की प्रतिलिपि

काँकरौली के सरस्वती भंडार की प्रति से आठ साल पहले हुई। नहुष नाटक के नाटककार गोपालचन्द्रजी तब जीवित थे। क्यों कि गोपालचन्द्र जी की मृत्यु वि. सं. 1917 में अर्थात् ई. सं. 1860 में हुई। अतः हम अनुमान लगा सकते हैं कि कन्हैयालाल से लिखित 'नहुष' की यह प्रतिलिपि स्वयं गोपालचन्द्र जी से विजयनगर नरेश को दी गयी होगी। क्यों कि विजयनगर के गजपतियों का वनारस से गहरा सम्बन्ध भी था।

**विजयनगर के महाराजा**

ई. सं. 1632 वि. सं. 1689 में कोंडपल्ली के कुतुबशाही राजाओं के दरबार में पूसपाटि रघुनाथ राजा सरदार के रूप में काम कर रहे थे। वे बडे बलवान, शूराग्रणी एवं योद्धा थे। इनका दूसरा नाम माधववर्मा था[1]।

ये ही माधव वर्मा पूसपाटि वंश के मूल पुरुष थे। कुतुबशाहियों ने इन्हें कोंटपल्ली से सिकाखोल (श्रीकाकुलम) भेज दिया था। ई. सं. 1655 वि. सं. 1712 तक वे शेर मुहम्मद खान की सेना में काम करते हुए अपने फौजदार के साथ कलिगांध्र पहुँच गये थे। कुमिले परगना के भोगापुरम आदि गांव ठेके पर ले लिये थे। फिर वे यहीं बस गये थे। इजारादार बन गये थे। फिर कोंडपल्लि से अपने परिवार के सदस्यों को बुला लिया था। इनके साथ कई पूसपाटि वंशज चिकाखोल सरकार के प्रांत में आ बस गये। सौ सौ सालों तक इस वंश के राजाओं ने कलिंग देश पर शासन किया था। इनका वंशवृक्ष इस प्रकार है।

1. रघुनाथ राजा :-(ई.स. 1652-1685) इनका नामांतर माधववर्मा है। विजयनगर (आंध्र प्रदेश स्थित विशाख जिले का विजयनगर है यह। कृष्णदेवराय का हंपी विजयनगर नहीं) के संस्थानाधीश्वरों के आदि पुरुष थे ये। 'कृष्ण विजय' नामक प्रबन्ध काव्य के कवि पूसपाटि तम्मिराजा के अग्रज थे ये।

2. सीतारामचन्द्र :- (ई. स. 1685-1627) ये रघुनाथ राजा के पुत्र थे।

---

1. विशाख मंडल चरित्र-कविकोंडल सत्यनारायण मूर्ति पृ. 41 प्रकाशनकाल ई. सं. 1927

3. अन्नमराजा :- (ई. स. 1697) सीतारामचन्द्र के ज्येष्ठ पुत्र थे । ये छे महीने तक सरदार थे ।

4. तम्मिराजा :- (ई.स. 1697–1700) ये सीताराम राजा के द्वितीय पुत्र थे । तम्मिराजा की सन्तान नहीं हुई । इन्होंने ताल्लपालेम के कृष्णराजा के पुत्र आनन्द राजा को गोद लिया है ।

5. आनन्द राजा :-(ई.स. 1710–1717) ये तम्मिराजा के दत्तक पुत्र थे । 'नवरामायण' के कृतिकर्ता थे । इन्होंने विजयनगर के दुर्ग की नींव डाली थी ।

6. वेंकटपति राजा :- (ई. स. 1700) ये आनन्द राजा के अग्रज थे । उन्होंने उषाभ्युदय' की रचना की ।

7. सीताराम राजा :- ई. स. (1717-1741) इन्हें सार्वभौम की उपाधि दी गयी थी । वे वेंकट पतिराजा के पुत्र थे । वे बडे ही समर्थ प्रभु थे । कहा जाता है कि विष प्रयोग से इनकी मौत हुई ।

8. पेद विजयराम राजा :- (ई. स. 1741 - 1757) इन्होंने विष-प्रयोग के द्वारा सीताराम राजा का अन्त किया और राज्याधिकार हस्तगत कर लिया । इन्होंने फ्रेंच सेनानी मुष्यूर बुसी के साथ बोब्बिलि पर आक्रमण किया। तांड्र पापारायडु के हाथों में स्वर्गस्थ हुए ।

9. इम्मडि आनन्द राजु :- (ई. स. 1757 - 1760) ये सीताराम राजा के पुत्र थे । ये फ्रेंच सेना से कुपित थे । अतः इन्होंने (लार्ड क्लैव से संधि की । 15 नवंबर 1758 को ईस्ट इंडिया कंपेनी से इनकी सुलह हुई । कर्नल फोर्ड के नेतृत्व में अंग्रेजों की सेना आंध्र में चली आयी ।

10. चिन विजय रामराजु :- (ई. स. 1760 - 1794) पति की मृत्यु के बाद पेद विजय रामराजा की पत्नी ने इन्हें गोद लिया था । गजपति बश के सभी राजा कवि पोषक थे । कलाकारों के पोषक

थे। इसी वंश में आनन्द गजपति (1879 - 1897) के पिता विजय रामराजा तृतीय हुए जो शैशव अवस्था में ही बनारस भेज दिये गये। चूँकि बनारस उन दिनों प्राचीन सभ्यता और संस्कृति का महान् केन्द्र था, भारत के सभी प्रांतों से वहाँ लोग इकट्ठे होते थे। अत: वहाँ का जीवन ही कुछ निराला था। इसलिये विजयराम राजा तृतीय बीस वर्ष की अवस्था तक वहीं रहे। अत: हिन्दी भाषा के वे अच्छे ज्ञाता भी थे। बनारस के राजा से इनकी प्रतियोगिता थी[1]।

ई. स. 1848 में ये बनारस से लौट आये। गवर्नर जनरल से 'महाराजा' की उपाधि पायी। वे बनारस के राजा की शान शौकत से बढचढ कर रहना चाहते थे। इसीलिये अपने विजयनगर राज्य की काफी उन्नति की, आमदनी बढाई, कुछ सालों के बाद बनारस गये। वहाँ बडे-बडे महल बनवाये। जमींदारी भी खरीदी। हाथी, घोडे आदि पाले-पोसे। वे बडे नुमाइशी थे। इसलिये बनारस में रामलीला मेले का आरम्भ किया, जो कि बुढवा मंगल से भी बडें ठाठ से मनाया जाता था। राजपुताने में भी इनका बडा आदर था[2]।

---

1. "His father lived in Benaras till he was twenty years old. Taken there when an infant. The Centre of ancient civilization. Its associations. People from all quarters of the country flock there. Hence the compositness of life there. Rivalry with the Rajah of Benaras."

   Benaras, His Highness's father : Dairies of Gurjada. 25.11.1897.

2. His ambition was to outshine the Rajah of Benaras in his own place and the accounts of vizianagaram go to show that he outshone. When after administering his estate for years, he went back to Benaras. He built splendid palaces (?) and purchased an estate worth..... a year, and maintained state, elephants, horses etc. He was fond of show. He instituted a Ramalila festival in Benaras, which was performed better than that of the local Rajah बढ़वा मंगल etc.', Benaras, His Highness's father. Dairies of Gurjada, 25.11.1897.

3. अन्नमराजा :- (ई. स. 1697) सीतारामचन्द्र के ज्येष्ठ पुत्र थे। ये छे महीने तक सरदार थे।

4. तम्मिराजा :- (ई.स. 1697–1700) ये सीताराम राजा के द्वितीय पुत्र थे। तम्मिराजा की सन्तान नहीं हुई। इन्होंने ताल्लपालेम के कृष्णराजा के पुत्र आनन्द राजा को गोद लिया है।

5. आनन्द राजा :-(ई.स. 1710–1717) ये तम्मिराजा के दत्तक पुत्र थे। 'नवरामायण' के कृतिकर्ता थे। इन्होंने विजयनगर के दुर्ग की नींव डाली थी।

6. वेंकटपति राजा :- (ई. स. 1700) ये आनन्द राजा के अग्रज थे। उन्होंने उषाभ्युदय' की रचना की।

7. सीताराम राजा :- ई. स. (1717-1741) इन्हें सार्वभौम की उपाधि दी गयी थी। वे वेंकट पतिराजा के पुत्र थे। वे बडे ही समर्थ प्रभु थे। कहा जाता है कि विष प्रयोग से इनकी मौत हुई।

8. पेद विजयराम राजा :- (ई. स. 1741 - 1757) इन्होंने विष-प्रयोग के द्वारा सीताराम राजा का अन्त किया और राज्याधिकार हस्तगत कर लिया। इन्होंने फ्रेंच सेनानी मुष्यूर बुसी के साथ बोब्बिलि पर आक्रमण किया। तांड्र पापारायडु के हाथों में स्वर्गस्थ हुए।

9. इम्मडि आनन्द राजु :- (ई. स. 1757 - 1760) ये सीताराम राजा के पुत्र थे। ये फ्रेंच सेना से कुपित थे। अतः इन्होंने (लार्ड क्लैव से संधि की। 15 नवंबर 1758 को ईस्ट इंडिया कंपेनी से इनकी सुलह हुई। कर्नल फोर्ड के नेतृत्व में अंग्रेजों की सेना आंध्र में चली आयी।

10. चिन विजय रामराजु :- (ई. स. 1760 - 1794) पति की मृत्यु के बाद पेद विजय रामराजा की पत्नी ने इन्हें गोद लिया था। गजपति बश के सभी राजा कवि पोषक थे। कलाकारों के पोषक

विजय रामराजा तृतीय हुए जो शैशव अवस्था में ही बनारस भेज दिये गये। चूँकि बनारस उन दिनों प्राचीन सभ्यता और संस्कृति का महान् केन्द्र था, भारत के सभी प्रांतों से वहाँ लोग इकट्ठे होते थे। अतः वहाँ का जीवन ही कुछ निराला था। इसलिये विजयराम राजा तृतीय बीस वर्ष की अवस्था तक वहीं रहे। अतः हिन्दी भाषा के वे अच्छे ज्ञाता भी थे। बनारस के राजा से इनकी प्रतियोगिता थी[1]।

ई. स. 1848 में ये बनारस से लौट आये। गवर्नर जनरल से 'महाराजा' की उपाधि पायी। वे बनारस के राजा की शान शौकत से बढचढ कर रहना चाहते थे। इसीलिये अपने विजयनगर राज्य की काफी उन्नति की, आमदनी बढाई, कुछ सालों के बाद बनारस गये। वहाँ बडे-बडे महल बनवाये। जमींदारी भी खरीदी। हाथी, घोडे आदि पाले-पोसे। वे बडे नुमाइशी थे। इसलिये बनारस में रामलीला मेले का आरम्भ किया, जो कि बुढवा मंगल से भी बडें ठाठ से मनाया जाता था। राजपुताने में भी इनका बडा आदर था[2]।

---

1. "His father lived in Benaras till he was twenty years old. Taken there when an infant. The Centre of ancient civilization. Its associations. People from all quarters of the country flock there. Hence the compositness of life there. Rivalry with the Rajah of Benaras."

   Benaras, His Highness's father : Dairies of Gurjada. 25.11.1897.

2. His ambition was to outshine the Rajah of Benaras in his own place and the accounts of vizianagaram go to show that he outshone. When after administering his estate for years, he went back to Benaras. He built splendid palaces (?) and purchased an estate worth..... a year, and maintained state, elephants, horses etc. He was fond of show. He instituted a Ramalila festival in Benaras, which was performed better than that of the local Rajah बुढवा मंगल etc.', Benaras, His Highness's father. Dairies of Gurjada, 25.11.1897.

इस प्रकार वे ई. स. 1848 अर्थात् वि. स. 1905 में विजयनगर आये थे। लगभग दस साल के बाद इन्होंने रामलीला मेला बनारस में आरम्भ किया। यह रामलीला बुढवा मंगल मेले से भी बड़े ठाठ से मनायी जाती थी। इसी स्थिति में विजयरामराजा से प्रभावित गोपालचन्द्र जी ने अपना 'नहुष' नाटक (ई. स. 1858 वि. स. 1915) में कन्हैयालाल से जिसकी प्रतिलिपि लिखी गयी थी।) इन्हें दे दिया होगा। इस प्रकार नहुष नाटक बनारस से विजननगरम् पहुँचा और अब हिन्दी संसार में सवा सौ साल बाद कदम धर रहा है। इसकी दूसरी प्रति जो वि. स. 1923 अर्थात् ई. स. 1866 में लिखी गयी थी, काँकरौली में बाबू ब्रजरत्नदास को प्राप्त हुई–जिसका ऊपर उल्लेख कर दिया गया है।

जैसे कि अन्यत्र बताया गया है, आधुनिक हिन्दी साहित्य का यह प्रथम नाटक है। भारतेंदु से पहले के मौलिक नाटकों में इसी का प्रथम स्थान है। क्यों कि अमानत का लिखा हुआ इंदर सभा गीति नाट्य परम्परा के अन्तर्गत ही परिगणित किया जा रहा है, न कि नाटक के रूप में। हाँ, इसकी रचना ई. स. 1800 अर्थात् नहुष की रचना से पहले ही हुई। यही स्थिति पं, शीतल प्रसाद त्रिपाठी के 'जानकी-मंगल' की है। साहित्यक दृष्टि से इनका मूल्य नगण्य है। अतः गोपालचन्द्र जी का 'नहुष' ही आधुनिक हिन्दी साहित्य का प्रथम मौलिक नाटक है।

### 'नहुष' नाटक मे नाटकीय तत्व

अनुकरण प्रधान रूपकों को एक दूसरे से भिन्न करने वाले तीन हैं:- [1]वस्तु, नेता तथा रस। वस्तुभेद, नायक भेद और रस भेद के कारण ही इन रूपकों का रूप निर्धारित हुआ। रूपक की वस्तु पर विवेचन करते हुए धनंजय ने वस्तु के दो भेद किये हैं।

इन में [2]मुख्य [3]वस्तु आधिकारिक कहलाती है तथा अंग रूप वस्तु प्रासंगिक कहलाती है। नाटकादि रूपकों में प्रधान भूत कथा को आधिकारिक कहते हैं, जैसे रामायण काव्य में राम तथा सीता का वृत्तांत। प्रस्तुत नाटक

---

1. हिन्दी दशरूपक पृ. 7
2. वही पृ. 7
3. वही पृ. 8

'नहुष' में महाराज 'नहुष' की कहानी ही आधिकारिक कथा है। इस आधिकारिक कथा के अंग रूप में जिन उपकथाओं का समावेश होता है, वे प्रासंगिक कहलाती है, जैसे रामायण कथा में विभीषण का वृत्तांत, सुग्रीव का वृत्तांत आदि आदि।

अधिकारः फलस्वाम्य मधिकारी च तत्प्रभुः।
तन्निर्वृत्त मभिव्याति वृत्तं स्यादधिकारिकम् ।।

फल पर स्वामित्व प्राप्त करना अधिकार कहलाता है, तथा उस फल का स्वामी अधिकारी कहलाता है, उस फल या फल भोक्ता के द्वारा फल प्राप्ति तक निर्वाहित वृत्त या कथा आधिकारिक वस्तु कहलाती है। उदाहरण के लिये राक्षसवध, सीता प्राप्ति तथा रामराज्य की स्थापना रामायण कथा का फल है, उसके स्वामी या भोक्ता राम है, अतः आरम्भ में रावणवध, सीता प्राप्ति तथा राज्याभिषेक तक की कथा आधिकारिक कथावस्तु है।

'नहुष' नाटक का नायक नाटक के फल का भोक्ता नहीं बताया जा सकता। क्यों कि नाटक के अन्त तक 'नहुष' का पतन हो गया। वे देवगुरु के षड्यंत्र में फँस कर पदभ्रष्ट हो गये। "हनहरि ढिग गवनत है" के शब्दों से नहुष पदभ्रष्ट हो कर भी पदभ्रष्ट नहीं होते। बिमान सहित निकल जाते हैं। अब प्रश्न यह है कि फल का भोक्ता इंद्र है या नहीं। नाटक की कथायोजना के अनुरूप इंद्र ही फल का भोक्ता है। क्यों कि वत्रासुर के वध के कारण ब्रह्महत्या के पाप से ग्रस्त होकर इंद्र मानसरोवर के बीच नलिन की नाल में छिप जाते हैं। अपने इंद्र पद को खो जाते हैं। गुरु का क्रोध शांत करने के लिये क्षमायाचना करते हुए पत्र लिखते हैं। जब गुरु का क्रोध शांत हो जाता है, तब वे षड्यंत्र के द्वारा नहुष को शापंग्रस्त बनाने का रास्ता ढूंढ निकालते हैं। ऋषिशाप से ग्रस्त, होकर नहुष पद को खो जाते हैं। फिर इंद्र ही फल का भोक्ता बन बैठते हैं। इस दृष्टि से इंद्र भी इस नाटक का नायक बताया जा सकता है।

जो कथा या वृत्त आधिकारिक के प्रयोजन के लिये होती हैं, किंतु प्रसंग से जिसका स्वयं का भी फल सिद्ध हो जाता है, वह प्रासंगिक वृत्त है, प्रासंगिक वृत्त दो तरह का होता है। जो प्रासंगिक कथा अनुबन्ध सहित होती

है, तथा रूपक में दूर तक चलती रहती है, वह पताका कहलाती है तथा जो कथा केवल एक ही प्रदेश तक सीमित रहती है, वह प्रकारी कहलाती है ।[1]

प्रस्तुत नाटक में नाटक का नायक नहुष बृहस्पति के आधिक्य की रक्षा के लिये इंद्र बनाये जाते हैं, फिर इंद्र और बृहस्पति के बीच जब सत्सं-बन्ध स्थापित हो जाता है, तब पदभ्रष्ट किये जाते हैं । इस प्रकार दूसरों के प्रयोजन के लिये बने और बिगडे। अतः राजा नहुष की कथा को दूर तक चलने वाली पताका नामक प्रासंगिक कथा के रूप में भी बताया जा सकता है । हाँ, वे नाम मात्र के लिये नाटक के नायक अवश्य हैं क्यों कि नाटक का नामकरण उनके नाम पर ही है ।

रामायण की कथा राक्षसवध और सीता प्राप्ति पर आधारित है । राक्षसवध निश्चित ही पुण्य कार्य है । नहुष नाटक के इंद्र भी वृत्र नामक राक्षस का वध करते हैं । पर वे ब्रह्म हत्या के पाप से ग्रस्त हो जाते हैं । ब्रह्महत्या से ग्रस्त होना क्या इंद्र जानते नहीं थे ? नहीं वे अच्छी तरह जानते थे, फिर भी साधु जीवों की रक्षा के लिये उन्हें यह काम करना ही पडा । पापियों के विनाश के लिये यह काम करना पडा । वह धर्म ही क्या धर्म है, जो राक्षस का वध करने पर उसे पापी बनाता है और उसे पदभ्रष्ट कर देता है ? रामायण के रावण भी ब्राह्मण ही थे, पर रावण वध से राम को ब्रह्म-हत्या का पाप नहीं लगा ।

रामायण की कथा में सीता के मोह में आकर रावण विनाश प्राप्त कर लेता है और प्रस्तुत नाटक का नहुष शची देवी के मोह में आकर पदभ्रष्ट हो जाता है । अतः नहुष का व्यवहार इंद्रपद के अनुकूल नहीं ।

स्वयं इंद्र भी एक कामुक पुरुष हैं । हाँ, उनका यह नग्न रूप इस नाटक में नहीं है । रामायण की अहल्या-कथा में है । अनेकानेक अन्य कथाओं में है । तात्पर्य है कि इन कथाओं का उद्देश्य उपदेशात्मकता है, जहाँ पर यह बताया जाता है कि महान से महान व्यक्ति भी कामुकता के कारण पदभ्रष्ट हो जाता है ।

---

1. हिन्दी दशरूपक. पृ. 4
2. हिन्दी दशरूपकम्- पृ. ।।

भारतीय संप्रदाय के अनुसार नाटक का इतिवृत तीन तरह का होता है। यह तीन तरह का इतिवृत प्रख्यात, उत्पाद्य तथा मिश्र इस तरह फिर से तीन-तीन तरह का है। प्रख्यात तो इतिहास, पुराण आदि से गृहीत होता है, उत्पाद्य कवि की स्वयं की कल्पना होता है तथा मिश्र दोनों की खिचड़ी रहती है। साथ ही यह वृत्त दिव्य, मर्त्य तथा दिव्यादिव्य होता है। चूँकि 'नहुष' नाटक कथावस्तु महाभारत से की गयी है, इसे प्रख्यात ही कहा जाना चाहिये।

## कथा का मूल स्रोत

महाभारत में नहुष की कथा दो जगहों पर उद्योग एवं अनुशासनिक पर्वों में दिखाई देती है। महाभारत के अनुसार नहुष आयु का पुत्र है। इसकी माता स्वर्भानवी है। प्रियंवदा से इसका विवाह हुआ था। नहुष ने कई यज्ञ किये थे। उसे देवत्व प्राप्त हुआ था। जब विश्वरूप के वध से देवराज इंद्र पापी हुए, तब सकल भूतों ने उसकी निन्दा की। त्वष्टा इंद्र के आचरण से क्रोधित हुए। तब वृत्रासुर की सृष्टि की। इंद्र ने वृत्रासुर का छल से वध किया। फिर से इंद्र पापी हुए। ब्रह्महत्या के दोष से दूषित हुए। प्रभुता-हीन हुए। निषध पर्वत में जा छिपे।

इधर देवताओं ने नहुष से प्रार्थना कि आप ही देवेंद्र बनें। नहुष ने आगा-पीछा किया तो देवताओं ने अपनी शक्ति सम्पदा का अंश नहुष को दे दिया। नहुष राज्याभिषिक्त हुए। इंद्र पदवी धारण कर नहुष बडे विलासी बने। भोगी पुरुष हुए, इंद्र की पत्नी शचीदेवी से आकर्षित हुए। उसे शय्या संगिनी बनाना चाहा। शची देवी बृहस्पति के शरण में गयी। बृहस्पति ने शची के मान की रक्षा का वादा किया। इससे नहुष क्रोधित हुए। मुनियों के सामने नहुष ने बृहस्पति की निंदा की। मुनियों ने शची के प्रति वासना की भावना को पाप बताया, पर नहुष मानने वाले कब थे। विवश होकर मुनियों को बृहस्पति के पास जाना पडा। शची को नहुष के पास भेजने के लिये प्रयत्न करना पडा।

बृहस्पति अपने वादे के पक्के रहे। वे नहुष के क्रोध से भयभीत न हुए। अपना निश्चय स्पष्ट रूप से बताया कि मुझे शची के पातिव्रत्य की रक्षा करनी ही पडेगी। लेकिन मैं शची को नहुष के पास भेजकर उससे समय मँगवाऊँगा।

शची नहुष के पास गयी और प्रार्थना की कि उसे कुछ समय दिया जाय। नहुष ने मान लिया। शची बृहस्पति के घर चल आयी। देवता और मुनिगण विष्णु के पास गये और प्रार्थना की कि इंद्र को हत्या पाप से मुक्त किया जाय। विष्णु कहा कि अश्वमेध के द्वारा इंद्र पाप मुक्त हो सकते हैं।

सभी देवता इंद्र के पास गये। इंद्र से अश्वमेध रचवाया। इंद्र पाप से मुक्त हुआ। अमरावती लौट आया। सिंहासनारुढ नहुष का तेज देख कर भयभीत हुआ। वह ब्रह्म हत्या के पाप से मुक्त तो हुआ। परंतु नहुष के समान बलशाली नहीं हुआ। अतः भय व्याकुल हो कर भाग गया। इंद्र के पलायन से शची देवी बहुत दुखी हुई। उसने उपश्रुति की आराधना की। उपश्रुति ने इंद्र का पता बताया। शचीदेवी उपश्रुति के साथ हिमाचल के मंजुल पर्वत के सरोवर के पास गयी। वहाँ एक पंचरंगी कमल की नाल में देवेंद्र छिपे थे। शची ने नहुष की पाप भरी वासना की कहानी सुनायी। इंद्र ने शची को नहुष से बचने का उपाय बताया। शची इंद्र के कथानुसार अमरावती पहुँच गयी। नहुष से बताया कि मैंने आपसे जो समय माँगा, वह समाप्त होने ही वाला है। इसके बाद मैं आपका वरण करूँगी। लेकिन इसके लिये आपको सप्तर्षि के रथ पर सवार होकर आना पडेगा।

कामांध नहुष मुनियों से जुते हुए रथ पर सवार हो कर सभी दिशाओं में घूमता-फिरता रहा। इधर शची के शील की रक्षा करने के लिये बृहस्पति ने होम किया। इंद्र की खोज करने के लिये अग्नि को भेजा। अग्नि जलथल सब ढूँढे ढूँढे। अन्त में इंद्र के पास पहुँचा। फिर इंद्र का आवास स्थान बृहस्पति को बताया। बृहस्पति सुर मुनियों के साथ इंद्र के पास गये। इंद्र की स्तुति की। वृत्रासुर के वध का रहस्य बताया। इंद्र की निर्दोषिता भी बतायी। नहुष की कथा सुनाई। इंद्र ने यम, वरुण, कुबेर आदि से सलाह-मशविरा की। मुनि श्रेष्ठ अगस्त्य भी आये थे। अगस्त्य ने इंद्र को नहुष की पदभ्रष्टता की कहानी भी सुनाई।

अगस्त्य के शाप से नहुष अजगर के रूप में भूगोल में पडा रहा। फिर इंद्र सिंहासनाभिषिक्त हुआ।

संक्षेप में यह महाभारत के नहुष की जो दूसरी कहानी है, वह एक मुनि च्यवन से सम्बन्धित कहानी है। अतः हम यहाँ उसका उल्लेख नहीं कर रहे हैं।

## प्रस्तुत नाटक की कथावस्तु की मूल कथा से तुलना

गोपलचन्द्र जी के नहुष की कथावस्तु लगभग पौराणिक आख्यान के अनुरूप ही है, जो इस प्रकार है। वत्तासुर के अत्याचारों से भयभीत देवगण क्षीरसागरशायी भगवान विष्णु के पास जाते हैं। देवगण की स्तुति से आनन्दित विष्णु सलाह देते हैं कि वे दधीचि के पास जायें और उनका शरीर माँगे। उनकी अस्थि से कुलिश की रचना करें।

देवगण दधीचि के पास जा कर उनका शरीर माँगते हैं, दधीचि अपना शरीर दे देते हैं। उससे वज्रायुध बनता है। फिर देवसेना सजी। वृत्रासुर से युद्ध करने चली। वृत्तासुर और इंद्र में घोर युद्ध होता है। युद्ध में पुरंदर वत्रासुर के पेट में चले जाते हैं। परन्तु वज्र से वृत्रासुर का पेट काट कर इंद्र बाहर चले आते हैं।

महाभारत के नहुष की कथा में दधीचि की कथा का उल्लेख नहीं है। उसका और कहीं उल्लेख है। महाभारत की कथा में इंद्र वृत्रासुर के पेट में जाते हैं। पर देवतागण अपने मंत्र बल से वत्रासुर को मोहित करते हैं। वत्रासुर जंभाई लेता है। इंद्र सूक्ष्म रूप से बाहर चले आते हैं। परन्तु गिरिधरदास जी का यह नहुष 'काटि कुलिस सो कुच्छि कढे तुरतहि' अर्थात् बज्र से वृत्रासुर का कुक्ष काट कर बाहर निकलता है।

अत्याचारी वत्रासुर भी यहाँ एक बडे कृष्णभक्त हैं। वह इंद्र को उपदेश देता है कि "दारा सुत बित्त अहै सबहि अनित्त तासों गुनिनिज हित्त चित्त स्याम पद लाइयै" यही गोपालचन्द्र जी के वत्रासुर की विशेषता है।

दूसरे अंक में बृहस्पति का आश्रम है। बृहस्पति इंद्र की प्रतीक्षा में हैं कि 'नहिं आए मम पद परन' उन्हें इस पर आश्चर्य होता है। इतने में सूर्य, चन्द्रमा, अग्नि, कुबेर, वरुण, जम आदि सब आते हैं। वे बृहस्पति से इतना ही बताते हैं कि इंद्र वृत्रासुर को मारकर भाग गये। इतने में इंद्र के पुत्र जयंत आते हैं और पिता की खबर दे देते हैं कि 'बडे नलिन की नाल में' हैं। बृहस्पति नहुष को इंद्र बनाने का प्रस्ताव रखते हैं इस पर सभी देवता एकएक कर बताते हैं कि नहुष मनुज है। अतः सुरपति बनने के लायक नहीं, इंद्र के पुत्र को ही सिंहासनाभिषिक्त किया जाय। बृहस्पति धर्म सम्बन्धी

तर्क उपस्थित करते हैं और नहुष को ही इंद्र बनाना चाहते हैं। चित्रांगद से नहुष को खबर भेजी जाती है। नहुष अपनी स्वीकृति जताते हैं।

द्वितीय अंक की घटनाओं में जयंत का पिता को ढूँढने जाना और पता लगाना मूल कथा में नहीं है। मूल कथा उपश्रुति नामक मंत्राधिदेवता शची को इंद्र का पता बता देती हैं। इस अंक की अन्य सभी घटनायें कल्पना प्रसूत हैं।

तृतीय अंक में नहुष के राज्याभिषेक की तैयारियाँ वर्णित हैं। फिर नहुष का आगमन होता है। देवताओं के समक्ष सिंहासनाभिषेक होता है। गणेश का आह्वान होता है। सभी देवता जय जयकार करते हैं। सभी दरबारी महाराजा नहुष को अपनी अपनी भेंट देते हैं। सूत, मागध, वंदी आते हैं। नहुष की स्तुति होती है। सूत, मागध वंदी आदि को नहुष के आज्ञानुसार दान दिये जाते हैं, तब गंधर्व और अप्सराओं का नत्यगान होता है। इनका भी मान सम्मान होता है। फिर देव सभा का विसर्जन होता है। नहुष अपने रथ पर सवार होकर बहुत देर तक नंदनवन में विहार करते हैं।

तृतीय अंक की ये सभी घटनायें कल्पना प्रसूत हैं। अतः यहाँ ऐसा कोई विषय नहीं जो मूल कथा से भिन्न हो।

चतुर्थ अंक में स्वर्ग के अंतःपुर में इंद्रानी और चेटी का संभाषण चलता है। इंद्रानी पति की स्थिति पर शोक विह्वल है। इतने में जयंत आते हैं, इंद्रानी गुरु के द्वारा अपने पति का काम करवाना चाहती है। जयंत को भेज कर बृहस्पति को अंतः पुर में बुलवाती है। बृहस्पति से बार बार प्रार्थना करती है कि पति का उद्धार किया जाय जयंत भी गुरु के चरणों पर गिर पडते हैं। इतने चित्रांगद गुरु को इंद्र का पत्र ला देते हैं, इंद्र की याचना भरी पत्री से गुरु पिघल जाते हैं। इतने में पुलोमा भी आते हैं और इंद्र के उद्धार की प्रार्थना करते हैं।

बृहस्पति इंद्र को सिंहासन पर पुनः प्रतिष्ठित करने के लिये एक षड्यंत्र रचते हैं। धर्मनिष्ठ नहुष में काम की भावना पैदा करने के लिये महर्षि नारद से प्रार्थना करते हैं कि वे नहुष के पास शची-सौन्दर्य की गरीमा गायें। काम को भेज कर नहुष को कामदृप्त कर देते हैं। क्रोध को ऋषि आगस्त्य के पास भेज कर उनसे शाप दिलवाने की व्यवस्था करते हैं।

इस चतुर्थ अंक की सभी घटनायें कल्पना प्रसूत हैं। मूल कथा में बृहस्पति इतने गिरे हुए नहीं हैं कि धर्मनिष्ठ नहुष के पतन के लिये षडयंत्र की रचना करें। यहाँ पर नाटककार ने गुरु को देव साम्राज्य के कर्णधार के रूप में उपस्थित करने के लिये इस षडयंत्र की रचना करवायी। वे शायद यही दिखाना चाहते थे कि बृहस्पति इतने प्रभावशाली थे कि किसी को बना भी सकते थे और बिगाड भी सकते थे। इस नाटक की कथा में बृहस्पति शची के पास आते हैं, परन्तु मूल कथा में स्वयं शचीदेवी बृहस्पति के आश्रम में जाती है और वहाँ रह जाती है।

पंचम अंक का दृश्य राज भवन का है। नारद महर्षि नहुष के पास आते हैं। जैसे तैसे शची के सौन्दर्य की गरिमा गा कर चले जाते हैं। शची को नहुष के योग्य बताते हैं। नहुष एक चतुर चेटी को ऋतुपति, त्रिविध पवन और रंभा के साथ शची को लाने भेजते हैं। सब खाली हाथ लौट आते हैं और बताते हैं कि सप्तर्षि से जुते हुए पालकी पर आने पर शची आपके साथ विहार करने तैयार है।

नहुष सप्तर्षि से प्रार्थना करते हैं कि उन्हें इंद्रानी-आगार तक पालकी पे ले चलें। सप्तर्षियों में से एक एक ऋषि नहुष की निंदा करते हैं। लेकिन नहुष सबसे विनयपूर्वक प्रार्थना करते हैं। जैसे तैसे सप्तर्षि मान लेते हैं। नहुष पालकी में बैठ चलते हैं। कुछ देर चलने पर "मग में पग के पिपीलिका को देखिकै अगस्त्य ठाढे ह्वै रहे" तब नहुष 'सर्प सर्प' कहते हैं। क्रोधित अगस्त्य नहुष को शाप देते हैं

सर्प सर्प मोहिं कहत है अरे तोहिं बड दर्प।
तातें अबहिं अवनि पै पतित होय हो सर्प ।।

नहुष अगस्त्य ऋषि से क्षमा की प्रार्थना करते हैं। अगस्त्य शाप विमोचन का मर्ण बता देते हैं कि तुम्हारे वंश में एक धर्मराज होंगे, तब उनके दर्शन से तुम्हारा शाप विमोचन होगा।

पंचम अंक की यह कथा मूल कथा के अनुरूप ही है। इसमें कोई ऐसी घटना वर्णित नहीं हुई, जो मूल कथा से भिन्न हो।

षष्ठ अंक में राजभवन का दृश्य है। ब्रह्मा और कालाभिमानी पुरुष के संभाषण के द्वारा सूचना दी जाती है कि नहुष अजगर के रूप में अवनि पर पडे हैं और गरु इंद्र को बुला कर मख कश कर तिलक देंगे। इतने में जयन्त और चित्रांगद का आगमन होता है। ब्रह्मा जयन्त से इंद्र की कथा पूछते हैं। जयन्त विवरणपूर्वक इंद्र की कहानी सुनाते हैं। ब्रह्मा नहुष के अधः पतन की कहानी सुन आश्चर्य प्रकट करते हुए कहते हैं–"कोई इंद्र को जीत भी सकता है, पर इंद्रियों को नहीं", फिर ब्रह्मा चले जाते हैं।

रंगमंच पर गुरु का आगमन होता है। जयन्त गुरु की स्तुति करते करते हैं। इंद्राणी भी आती हैं। गुरु को प्रणाम करती हैं। गुरु जयन्त को इंद्र के पास भेजते है। गरु की आज्ञा के अनुसार जयन्त तुलसी पत्र पर कृष्ण नामक दो अक्षर लिखते हैं। फिर कराल ब्रह्म हत्या इंद्र के मार्ग में बाधा नहीं पहुँचाती।

इंद्र का आगमन होता। इंद्राणी भी आती है। सूर्य चन्द्रादी सभी आ जाते हैं। जयन्त ब्राह्मण सहित आते हैं। कश्यप ऋषि भी आते हैं। अश्वमेध का आरम्भ होता है। वसन्त का भी आगमन होता है। फिर यहाँ यज्ञ का विपुल वर्णन है। यज्ञ के बाद भूरि भूरि दक्षिणायें दी जाती हैं। आकाशवाणी से माधव ब्रह्म हत्या दोष का निवारण करते हैं। इंद्र को सिंहासन प्राप्त हो जाता है।

गुरु राजटीका लगाते हैं। अमर फूल बरसाते हैं। वाद्य बज उठते हैं। सभी देवता इंद्र को भेंट देते हैं। मुनिगण अपने अपने रास्ते पर चले जाते हैं। संध्या के होते ही सभा का बिसर्जन होता है। पूजा के बाद इन्द्र परिवार सहित आसन पर विराजमान हैं। इतने में नहुष आगमन होता है। इंद्र पूछते हैं आप कौन हैं? नहुष अपने शाप की कहानी सुनाते हैं। धर्मराज के कारण शाप मुक्ति होने की कहानी भी सुनाते हैं। फिर "हरि के ढिग गवनत हैं"।

नहुष के कथन से इंद्र भी सती समेत हरि सेवा की योजना बनाते हैं।

इस नाटक के षष्ठ अंक में एक नवीन उद्भावना नहुष का शाप विमोचन है, इंद्र राज्याधिरोहण के एक सहस्र वर्ष के बाद की घटना है।

महाभारत में नहुष का शाप विमोचन तो वर्णित है, पर वह यहाँ नाटक की अन्तिम घटना के रूप में वर्णित है, जहाँ नहुष का इंद्र से मिलन होता है। मूल कथा के नहुष शाप विमुक्ति के बाद इंद्र से मिलने जाते हैं।

हाँ इस मिलन से कथा का प्रभाव अवश्य बढ जाता है।

**कार्यावस्थायें**

काय या व्यापार की दृष्टि से नाटकीय कथावस्तु की पाँच अवस्थायें होती हैं। (1) प्रारम्भ, (2) प्रयत्न, (3) प्राप्त्याशा, (4) नियताप्ति तथा (5) फलागम।

औत्सुक्यमात्रमारम्भः फल लाभाय भूयसे।

'अत्यन्त फल भाग की उत्सुकता मात्र ही आरम्भ कहलाती है।' किसी भी फल की प्राप्ति के लिये नायकादि में इच्छा होती है तथा उसके प्रति उत्सुकता होती है। इस उत्सुकता का पाया जाना ही आरम्भ है, क्यों कि प्राप्ति के लिये की गयी चेष्टा का समावेश 'यत्न' नामक दूसरी अवस्था में हो जाता है।(1) प्रस्तुत नाटक में नहुष को इंद्र बनाने का विचार लाना ही प्रारम्भ है। हाँ यह विचार नाटक के नायक न हो कर देव साम्राज्य के कर्णधार बृहस्पति का है।

प्रयत्नस्तु तदप्राप्तौ व्यापारोतित्वरान्वितः

उस फल की प्राप्ति न होने पर, उसे पाने के लिये बडी तेजी के साथ जो उपाय योजनायुक्त व्यापार या चेष्टा होती है वह प्रयत्न है।(2) प्रस्तुत नाटक में प्रयत्न की दशा द्वितीय अंक में है। सप्त ग्रह अर्थात् सूर्य, चन्द्र आदि के मना करने पर, जयन्त, कार्तिकेय आदि के नहीं मानने पर भी बृहस्पति नहुष को ही देवराज बनाना चाहते हैं। यही प्रयत्न की दशा है।

जहाँ उपाय तथा विघ्न की आशंका के कारण फल प्राप्ति के विषय में कोई ऐकांतिक निश्चय नहीं हो पाता, फल प्राप्ति की सम्भावना उपाय व

---

(1) हिन्दी दशरूपक पृ. 14.

(2) हिन्दी दशरूपकम् पृ. 15

विघ्नाशंका दोनों में दोलायमान रहती है, यहाँ प्राप्त्याशा नामक अवस्था होती है।(1) प्रस्तुत नाटक में प्राप्त्याशा की स्थिति चतुर्थ अंक में है। बृहस्पति नहुष को पदभ्रष्ट बना कर पुनः इंद्र को सिंहासनारुढ करना चाहते हैं। इसके लिये शची, जयन्त, पुलोमा, नारद, काम, आदि से बातचीत किया करते हैं। यहाँ फल प्राप्ति की सम्भावना दोलायमान रहती है। अतः यही प्राप्त्याशा है।

जब विघ्न के अभाव के कारण फल की प्राप्ति निश्चित हो जाती है तो नियताप्ति नामक अवस्था होती है।(2) प्रस्तुत नाटक के पंचम अंक में नियताप्ति की अवस्था है। नहुष कामदृप्त हो कर चेटी, वसंत, आदि को शची के पास भेजते हैं। शची शर्त रखती है कि 'जोरि सप्त रिसि पालकी इत आवैं नरत्रात' नहुष सप्तर्षि की पालकी में जाते हैं और शापग्रस्त हो जाते हैं। यहाँ पर नियताप्ति की अवस्था है। फल की प्राप्ति अर्थात् राज्य प्राप्ति की आशा हो जाती है।

समस्त फल की प्राप्ति हो जाने पर फलागम कहलाता है। प्रस्तुत नाटक के छटे अंक में फल प्राप्ति की अवस्था है। इंद्र को बृहस्पति प्रस्तुत यज्ञ के द्वारा पाप-मुक्त कर देते हैं। यहाँ फल का भोक्ता इंद्र है। परन्तु बृहस्पति की भी फल प्राप्ति है।

इंद्र से रुष्ट बृहस्पति इंद्र को पदभ्रष्ट करना चाहते हैं, इसलिये नहुष को आगे कर देते हैं। जब वे इंद्र की प्रार्थना से तृप्त हो जाते हैं, फिर उसका साम्राज्य उसे दे देते हैं। यहाँ पर प्रयत्न बृहस्पति का है। अंत तक इंद्र भी बृहस्पति के आधिक्य को मान लेते हैं, तभी उन्हें साम्राज्य मिलता है। देव साम्राज्य के राजा इंद्र नाम मात्र के लिये हैं। वास्तविक कर्णधार तो गुरु हैं। वे साम्राज्य को नाम मात्र के लिये हैं। वास्तविक कर्णधार तो गुरु हैं। वे साम्राज्य को बना सकते हैं और बिगाड सकते हैं। जो उनको मानता है, वह इंद्र बना रहता है, जो उन्हें देव पुरोहित मात्र मान कर उनकी अवहेलना करता है, वह पदभ्रष्ट हो ही जाता है। यही इस नाटक की कथा का सारांश है। बृहस्पति ही इस कथा के कर्णधार हैं। अतः फल प्राप्ति का

---

(1) वही पृ. 15
(2) वही पृ. 16

अधिक अंश गुरु को ही मिलता है। हाँ इंद्र भी बृहस्पति का पाद-संवाहन करते हुए थोडा बहुत अंश पाते जरूर हैं।

## अर्थ प्रकृतियाँ और संधियाँ

उपर्युक्त कार्यावस्था की सहायता के लिये संस्कृत के आचार्यों ने पाँच अर्थ प्रकृतियाँ और पाँच संधियाँ मानी हैं। कथानक को फलप्राप्ति की ओर ले जाने वाले चमत्कारपूर्ण अंश को 'अर्थ प्रकृति' कहते हैं। ये अर्थ-प्रकृतियाँ पाँच हैं।

(1) बीज (2) बिंदु (3) पताका (4) प्रकरी (5) कार्य
ये पाँच अर्थ-प्रकृतियाँ जब क्रम से प्रारम्भ, प्रयत्न, प्राप्त्याशा, नियताप्ति तथा फलागम इन पाँच अवस्थाओं से मिलती हैं। क्रमशः मुख, प्रतिमुख, गर्भ, विमर्श तथा उपसंहार–नामक पाँच संधियों की रचना होती है।

प्रश्न यह है कि ये संधियाँ क्या हैं? किसी एक प्रयोजन से परस्पर सम्बद्ध कथांशों को जब किसी दूसरे एक प्रयोजन से परस्पर सम्बद्ध कथांशों को सम्बद्ध किया जाय तो वह सम्बन्ध सन्धि कहलाता है। एक ओर कथांशों का सम्बन्ध अर्थ प्रकृति के रूप में कार्य से है, दूसरी ओर अवस्था के रूप में फलागम से। दोनों को सम्बद्ध करने पर संधि हो जाती है।(1)

मुख संधि में नाना प्रकार के रस को उत्पन्न करने वाली बीजोत्पत्ति पायी जाती है। बीजारम्भ में प्रयुक्त होने के कारण इस मुख संधि के बारह अंग हैं। मुख संधि में ही रूपक की सूचना दी जाती है। यही बीज काव्य या नाटक के विभिन्न रसों को उत्पन्न करता है।(2)

मुख संधि में बीज के आरम्भ के लिये द्वादश अंग होते हैं। **उपक्षेप** – रूपक के आरम्भिक अंश में जब कवि बीज का न्यास करता है, तो उसे उपक्षेप कहते हैं।(3) प्रस्तुत नाटक के प्रथम अंक का प्रथम पद्य (सवैया)

---

(1) हिन्दी दशरूपक पृ. 17
(2) वही पृ. 17
(3) वही पृ. 18

इस नाटक का उपेक्षेप है। जहाँ नेपथ्य से कहा जाता है कि 'ऊँचो सिंघासन देइ अघी कहँ धर्म धरै तेहि दरिद सानै, माया बली गिरिधारन की जिहि नैन सहस्र न सो पहिचानै।'

यहाँ पर नाटक कार्य है इंद्र को पदभ्रष्ट करना, नहुष को सिंहासनाभिषिक्त करना, फिर से नहुष को पदभ्रष्ट बनाना और इंद्र का राजतिलक करना। बृहस्पति इस व्यापार में संलग्न हैं। इस बीज रूप व्यापार की सूचना उपर्युक्त नेपथ्योक्ति द्वारा दी गयी है।

**परिकर :–** बीजन्यास का बाहुल्य ही परिकर कहलाता है। इस नाटक के प्रथम अंक में ब्रह्महत्या का निम्न कथन ही परिकर है। 'अरे निज-मुख निज प्रसंसक नृसंस ब्राह्मनवध्र करनवारे, कहाँ भाग्यो जाय है ?'

**परिन्यास :–** 'बीजन्यास के बाहुल्य रूप परिकर की सिद्धि या परिपक्वावस्था परिन्यास कहलाती है। (1) प्रस्तुत नाटक के प्रथम अंक के अन्त में मातलि का कथन परिन्यास है, जहाँ वे कहते हैं कि 'वृत्रासुर को मार कर द्विजहत्या के भय से भाग कर न जाने इंद्र कहाँ चले गये।' यहाँ पर इंद्र के पदभष्टत्व की आस्था होने लगती है। इसकी अभिव्यंजना ही परिन्यास नामक नाटकीय तत्व है।

**विलोभन :–** 'गुणाख्यानं विलोभनम' के अनुसार जब फल से सम्बद्ध किसी वस्तु के गुणों का वर्णन किया जाय तो उसे विलोभन कहते हैं।(2) प्रस्तुत नाटक के द्वितीय अंक के जयन्त के निम्न कथन में विलोभन हैं।

मैं पितु ढूंढन काज भग्यो भुवमंडल सारो।
सर्पलोक सुरलोक कहूँ नहिं तिन्हैं निहारो ॥
इमि बिचरत सब ठौर हिए अति चिंता बाढी।
तबहिं मानसर निकट लखी दुजहत्या ठाढी।
डर समुझि प्रविसि कीलाल में हेरन लाग्यो कमल अति।
इक बडे नलिन की नाल में लखे लुकाने ताक पति।

(1) हिंदी दशरूपक पृ. 19

(2) वही पृ. 20

यहाँ पर इंद्र के मानसरोवर में छिपे रहनें का विवरण है। इससे गुरु का विलोभ बढता है कि ईप्सित वस्तु के अनुकूल यह हुआ।

**युक्ति** :– जहाँ अर्थों का अवधारण या समर्थन किया जाय, वहाँ युक्ति होती है।(1) प्रस्तुत नाटक के द्वितीय अंक के बृहस्पति के सभी संभाषण युक्ति से सम्बद्ध हैं। क्यों कि वह नहुष को देवराज बनाने के औचित्य पर कई बार कई ढंगों से देवताओं को समझाते हैं। अत: बृहस्पति के अभीष्ट तथ्यों का समर्थन ही है।

**प्राप्ति** :– 'जहाँ सुख का आगमन हो, वहाँ प्राप्ति नामक मुखांग होता है।' नहुष नाटक के द्वितीय अंक में गुरु के प्रति सब देवताओं का निम्न कथन प्राप्ति नामक मुखांग है, क्योंकि इससे बृहस्पति को आनन्द होता है।

अब जो करतब होय सो हुकुम करहु गुरुदेव।
जा बिधि राजा नहुष कों कह्यो जाय यह भेव।

**समाधान** :– 'बीज का उपादान; फिर से बीज का युक्ति के द्वारा व्यवस्थापन समाधान कहलाता है।' प्रस्तुत नाटक में गुरु के पूछने पर चित्रांगद का नहुष के भूलोक साम्राज्य के वैभव का वर्णन करना बीज है। इससे बीज का उपादान होता है। अर्थात् यह सूचित होता है कि नहुष के राज्याभिषेक की प्राप्ति अवश्य होगी। क्यों कि वह बडा योग्य शासक है। उसका शासन इंद्र के शासन से कहीं श्रेष्ठ है। फिर उसे इंद्र बनाना कोई बडी बात हैं नहीं।

**विधान** :– जहाँ सुख तथा दुख पैदा हो, वहाँ विधान कहलाता है। 'नहुष' के द्वितीय अंक के अन्त में बृहस्पति के 'पाप कट्यो, पाप कट्यो' के शब्दों में विधान है। क्यों कि यहाँ नहुष के द्वारा इंद्र पद स्वीकृत होने से सुख है, पर इन वचनों से दुख है –

'स्वर्ग बैठि अब मुदित मन पालहिंगे सुरबृंद'

---

(1) हिंदी दशरूपक पृ. 21

'देवताओं का पालन करेंगे' शब्दों से बृहस्पति को दुख होता है। इसीलिये कहते हैं कि 'पाप कट्यो, पाप कट्यो'

सुख दुख के कारण यहाँ विधान नामक मुखांग है।

**परिभाव** :- 'जहाँ अद्भुत आवेग हो अर्थात् आश्चर्य की भावना पात्र में पायी जाती हो, वहाँ परिभाव होता है।

प्रस्तुत 'नहुष' नाटक के द्वितीय अंक में चित्रांगद के द्वारा नहुष के साम्राज्य के ठाठ-बाट की कहानी सुन कर जो आश्चर्य होता है, वह परिभाव है।

**उद्भेद** :- उद्भेदो गूढभेदनम्' के अनुसार गूढ का भेदन ही उद्भेद है। 'नहुष' नाटक के द्वितीय अंक के अन्त में गुरु ये वचन उद्भेद को सूचित करते हैं।

जाय कहो नृप नहुष सों इमि बरन्यो गुरुदेव।
जब हम तोहि सुरपति कियो दियो साज सब एव।

यहाँ बीज का संकेत तो पहले ही हो चुका है। बीज के साधनादि का अवगुंठन यहाँ पर हटाया गया है। यह स्पष्ट कर दिया है कि "नहुष सर्वाधिकार सम्पन्न इंद्र होंगे।"

**करण** :- 'रूपक की कथा के अनुरूप प्रकृत कार्य का जहाँ आरम्भ हो, वहाँ करण होता है।' करण के द्वारा भावी अंक के वृत्त की भी व्यंजना होती है। 'नहुष' नाटक के द्वितीय अंक के अन्त में बृहस्पति के ये वचन करण को सूचित करते हैं,

काल्ह तिलक नृप नहुष कों करिहैं सुरपुर माहिं।
सजहु राज के साज की जे सामाग्री आहिं॥

तृतीय अंक 'नहुष' के राजतिलक से सम्बन्धित है। अतः इसी की यहाँ व्यंजना हुई है।

**भेद** :– 'भेदः प्रोत्साहना मता' के अनुसार इसमें पात्र को बीज के प्रति प्रोत्साहित किया जाता है। प्रस्तुत नाटक के तृतीय अंक के प्रारम्भ में जयन्त के द्वारा राजतिलक की तैयारियाँ करवाना भेद नामक मुखांग है।

मुख सन्धि के ये बारह अंग बीज नामक अर्थ प्रकृति तथा आरम्भ नामक अवस्था को सूचित करने वाले हैं।

**प्रतिमुख सन्धि**

"बीज का कुछ कुछ दिखाई देना और इस लक्ष्यालक्ष्य रूप में फूट पडना प्रतिमुख सन्धि का विषय है। इस सन्धि में बिन्दु नामक अर्थ प्रकृति तथा प्रयत्न नामक अवस्था का मिश्रण होता है।"

प्रस्तुत 'नहुष' नाटक में बृहस्पति के एकच्छत्राधिपत्य का बीज इंद्र के पदभ्रष्टत्व से लक्ष्य हो गया है। किन्तु अभी नहुष के पदधारण न होने से अलक्ष्य है। इस लक्ष्यालक्ष्य रूप में उसका उद्‌भेद प्रतिमुख की व्यंजना करता है।

प्रतिमुख सन्धि के तेरह अंग हैं।

**विलास** :– 'रत्यर्थेहा विलासः स्याद्' – के अनुसार रति की इच्छा ही विलास नामक प्रतिमुखांग है। या अनुराग बीज को भी विलास कह सकते हैं। प्रस्तुत नाटक नहुष के तृतीय अंक के अन्त में नहुष के निम्न कथन में विलास नामक प्रतिमुखांग है।

"अंतहपुर चलु सुरय लै मिलौं कामिनी संग"

**परिसर्प** :– "जब बीज एक बार दृष्ट हो गया हो, किंतु फिर दिखाई देकर नष्ट हो जाय और उसकी खोज की जाय, तो यह खोज परिसर्प कहलाती है।" प्रस्तुत नाटक 'नहुष' के चतुर्थ अंक के बृहस्पति के निम्न वचनों में परिसर्प है।

'गिरि है नहुष अधर्म सों लहिहै सुरपतिराज'

नहुष का अधर्म बढ रहा है। अर्थात् नहुष गुरु की आज्ञा का भंग कर रहा है, वरना अधर्म बढ ही नहीं सकता। बृहस्पति किसी भी पालक

को स्वतन्त्र शासक के रूप में देखना पसन्द नहीं करते। इससे उनका एक छत्राधिपत्य विनष्ट होता जा रहा है। इंद्र को हटाने और नहुष को सिंहासन पर प्रतिष्ठित करने के द्वारा जिस बीज को एक बार उन्होंने देख लिया, वह यहाँ फिर से नष्ट हो गया। अतः उसकी खोज की जा रही है। एक-छत्राधिपत्य की खोज हो रही है। इसी के लिये उपाय ढूंढा जा रहा है। अतः यह परिसर्प है।

**विधूत** :– 'विधूतं स्यादरतिः' के अनुसार रति का नहीं होना ही विधूत है। नहुष नाटक के चतुर्थ अंक में इंद्रानी के

'बहु दिन पति बिछुरे भइ तजन चहत तन प्रान।'

में अरति के कारण अर्थात् प्रिय की दुर्लभता की व्यंजना के कारण विधूत है।

**शम** :– अरति की शांति ही शम है। 'नहुष' नाटक के चतुर्थ अंक में बृहस्पति के वचनों से इंद्रानी का ढाटस बन्ध जाता है कि इंद्र से इसका मिलन होगा। इसलिये यही शम है।

**नर्म** :– 'परिहासवचो नर्म' के अनुसार नर्म का तात्पर्य परिहास के वचनों से है। परन्तु इसका 'नहुष' में अभाव है।

**नर्मद्युति** :– नर्मद्युति से तात्पर्य पात्र में धैर्य के संचार से है। नहुष में नर्मद्युति का भी अभाव है।

**प्रगमन** :– 'जहाँ पात्रों में परस्पर उत्तरोत्तर वचन पाये जायँ, वहाँ प्रगमन होता है। नहुष के चतुर्थ अंक में बृहस्पति और इंद्रानी और पुलोमा के बीच जो परस्पर उत्तरोत्तर सम्भाषण होता है, वह प्रगमन है क्यों कि यहाँ बीज का साहाय्य प्रतिपादित हुआ है। बृहस्पति के एकच्छत्राधिपत्र के लिये नहुष को पदभ्रष्ट करने के लिये ही बृहस्पति इंद्रानी के यहाँ आते हैं। परस्पर सम्भाषण चलता है।

**निरोधन** :– 'हितरोधो निरोधनम्' के अनुसार प्राप्तव्य वस्तु की प्राप्ति से नायकादि को रोक दिया जाय तो वह निरोधन होता है। इसका 'नहुष' में अभाव है।

**पर्युपास्ति** :– 'प्राप्तव्य के निरोध पर नायकादि उस अवरोध के निवारण के लिये अनुनय-विनय करते हैं। यही पर्युपास्ति है। नहुष में बृहस्पति का नारद से प्रार्थना करना पर्युपास्ति है।

**पुष्प** :– पुष्प का तात्पर्य वाक्य विशेष से है। अर्थात् यहाँ बीजोद्घाटन वाक्य विशेष रूप से होता है।

नाटक के प्रथम अंक में निक्षिप्त बीज पल्लवित होकर यहाँ पुष्प का रूप धारण करता है। 'नहुष' नाटक के बृहस्पति के 'सप्तरिखिन सुखपाल जोरि आवैं मम पाहीं' युक्ति से गुरु की योजना का बीज पुष्प रूप धारण करता है

**उपन्यास** :– हेतु प्रदर्शक वाक्य को ही उपन्यास कहते हैं। 'नहुष' नाटक के चतुर्थ अंक में बृहस्पति के इस वाक्य में उपन्यास है।

'अधरम बिनु गिरि है नहीं नहुष नृपति धरमिष्ट'

इस हेतुमूलक वाक्य के द्वारा 'नहुष' के विनाश की हेतुमूलक रूप-रेखा खींची गयी। धर्मात्मा नहुष के विनाश के लिये कामधेनु की सहायता ली गयी और शची के प्रति नहुष में मोह पैदा किया गया।

**वज्र** :– प्रत्यक्ष रूप में निष्ठुर वचन का प्रयोग ही वज्र कहलाता है। 'नहुष' के चतुर्थ अंक में इंद्राणी के समक्ष व गुरु के समक्ष पुलोमा का यह वचन वज्र है।

जौ वह ह्वै के कामबस रमै शची बरजोर
काज होय तब पै गुरु लगै पाप इहि घोर

इस वज्र तुल्य वाणी से पुलोमा की बेटी मूर्छित हो जाती है। शची के सामने ही उसके शील के भंग की बात उसके पिता के द्वारा वज्र है।

**वर्ण संहार** :– चार वर्ण वालों का एक जगह एकत्रित होना वर्ण संहार है। नहुष के चतुर्थ अंक के अंत तक बृहस्पति, इंद्रानी, जयन्त, नारद, पुलोमा आदि अनेक व्यक्तियों के मिलने से वर्ण संहार हुआ।

इस प्रकार प्रतिमुख सन्धि के ये तेरह अंग मुख सन्धि द्वारा डाले गये। बिन्दु रूप दूसरे बीज, महाबीज तथा प्रयत्न के साथ उपनिबद्ध किये गये। हाँ प्रतिमुख सन्धि के कुछ अंग यहां नहीं हैं।

### गर्भ सन्धि

गर्भ सन्धि के बारह अंग हैं। इनमें अभूताहरण, मार्ग, रूप, उदाहरण, क्रम, संग्रह अनुमान, तोटक, अधिबल, उद्वेग, सम्भ्रम व आक्षेप हैं। प्रस्तुत नाटक में नहुष को भ्रष्ट करने के लिये गुरु की योजना जिसमें शची के सौन्दर्य पर मोह पैदा कर सप्त ऋषियों के द्वारा दिलवाया जाता है, छन्द कहलाता है। शची की वृहस्पति के द्वारा इंद्र प्राप्ति के मार्ग की सूचना मार्ग है। रूप व उदाहरण यहाँ नहीं है।

क्रम नामक गर्भांग का तात्पर्य है दूसरे पात्र के द्वारा नायकादि के भाव का ज्ञान होना। 'नहुष' दूती के द्वारा जब शची का आंतर्य सुनते हैं, तब क्रम होता है। संग्रह नामक गर्भांग एवं अनुमान नामक गर्भांग, अधिबल आदि का यहाँ अभाव है। पंचम अंक में ऋषियों के संभाषण (नहुष के साथ) तोटक के अन्तर्गत परिगणित किये जाते हैं। क्यों कि ये सब क्रोध से युक्त वचन हैं। उद्वेग नामक गर्भांग का भी यहाँ अभाव है।

गर्भ सन्धि के उपर्युक्त सभी अंग प्राप्त्याशा के पोषक के रूप में निबद्ध हुए हैं। इसी प्रकार अवमर्श सन्धि के तेरह अंग हैं। इनमें अपवाद, संफेट, विद्रव, द्रव, शक्ति, द्युति, प्रसंग, छलन, व्यवसाय, विरोधन, प्ररोचना, विचलन और आदान हैं। इनमें द्रव नामक अवमर्शांग का 'नहुष' में प्राधान्य है। अगस्त्य ऋषि का तिरस्कार और सभी ऋषियों को कहार बनाना द्रव नाम अवमर्शांग होता है। क्यों कि 'द्रवो गुरु तिरस्कृति' है। विरोध का अर्थ है शांत हो जाना। 'नहुष' की क्षमा याचना से नहुष और अगस्त्य का विरोध शांत हो जाता है। अतः यहाँ शक्ति नामक विमर्शांग है। चूँकि क्षमायाचना में अगस्त्य को "गुरु दया अखंड" बताते हैं, यहाँ प्रसंग नामक विमर्शांग है। प्रसंग का तात्पर्य है। गुरु या माता-पिता का संकीर्तन।

छलन, व्यवसाय, विरोधन, आदि अवमर्शांगों का यहाँ अभाव है। पर प्ररोचना का यहाँ पर अस्तित्व है। प्ररोचना का तात्पर्य है किसी सिद्ध

व्यक्ति का भविष्यवाणी करना, या भावी घटना की सूचना इस प्रकार करना जैसे वह सिद्ध हो। प्ररोचना अगस्त्य के निम्न छन्द में है।

तव कुल ह्वै है धरम नृप धरमराज बपु खास।
तू तिनसो मिलि है जबै ह्वै है अघनास।

विचलन एवं आदान का यहाँ पर अभाव है। उपर्युक्त अवमर्श के अंग सभी अंग नियताप्ति नामक कार्यावस्था को भी सूचित करते हैं।

नाटक की कथावस्तु के बीज से युक्त मुख आदि अर्थ जब एक साथ समेटे जाते हैं, तब **निर्वहण सन्धि** होती है। निर्वहण सन्धि के चौदह अंग हैं। इनमें सन्धि, विबोध, ग्रथन, निर्णय, परिभाषण, प्रसाद, आनन्द, कृति, भाषा, उपग्रहन, पूर्व भाव, उपसंहार तथा प्रशस्ति हैं।

नहुष नाटक के षष्ठ अंक में बृहस्पति के निम्न कथन में सन्धि नामक निर्वहणांग है।

देवराज के भाग को उदय देखु सुकुमार।
अबै आसु अद्य नासिकै होत अमर-भरतार।

यहाँ पर मुख सन्धि में उपक्षिप्त बीज को फिर से उद्भावित किया गया हैं, अतः यहाँ सन्धि नामक निर्वहणांग है।

विबोध में नायक अपने कार्य को फिर से खोजने लगता है। नहुष के षष्ठ अंक में बृहस्पति का यह कथन विबोध है।

सुरपति मार्यो बृत्र विप्र–हत्या लगी
पूर्यो ताको काल अबै किसमत जगी
तासो करि हयमेध पाप बिन कीजियै
तस इंद्रासन तिलक सुरेसहि दीजियै

यहाँ बृहस्पति हयमेध के द्वारा इंद्र को पाप मुक्त करना चाहते हैं। यह काम नहुष के राजतिलक से पहले ही किया जा सकता था। पर बृहस्पति ने ऐसा किया नहीं। क्यों? इसलिये कि वे यह दिखा देना चाहते थे कि देवगुरु का तिरस्कार करने पर वह पदभ्रष्ट हो ही जाता है।

यहाँ बृहस्पति ने अपने कर्तव्य की खोज की है। अतः यह विबोध है।

बृहस्पति के निम्न कथन में ग्रथन है।

अश्वमेध करिबे चहत अघ नासन हित तात।
तासों तुम इतही रहहु लखहु जग्य अवदात।

'निर्णय' नामक निर्वहणांग का 'नहुष' में अभाव है। इंद्र, इंद्राणी सभासद आदि के आपस की बातचीत 'परिभाषा' नामक निर्वहणांग है, जो इस प्रकार है।

इंद्र : अहो धन्य बड भाग हम गुरु गोविंद सहाय।
द्विज हत्या द्वै बार लहि नाशी साजि उपाय।।

इंद्रानी: धन्य धन्य दिन आज को मंगलमय महाराज।
जो हम पिय दरसन लह्यो पूर्यो सब मन काज।।

प्रसाद नामक निर्वहणांग जयंत के इस कथन में है।

जनक, आज दिन सुख-जनक अहै कनक को चारु।
जो सिंहासन पें लखत मुदित अमर-भरतारु।

ईप्सित वस्तु या वांछित वस्तु की प्राप्ति को 'आनन्द' कहते हैं। 'आनन्द' नामक यह निर्वहणांग जयन्त के निम्न कथन में है।

पूजन पितु पद-पदुम को मोहिं सुख भोग यदैव।
यह माँगत कर जोरिकें रहैं सदय नित दैव।।

समय नामक निर्वहणांग, जहाँ नायक के दुख का समाप्त हो जाना वर्णित है, गुरु के निम्न छन्द में हैं।

हमहुँ जायहैं निज सदन ब्राह्मन बृंद समेत।
करहु राज सानंद ह्वै सुरपति नीति-निकेत।।

गुरु के वचनों में इंद्र के दुखों के दूर होने का वर्णन किया गया है, अतः यह समय नामक निर्वहणांग है।

इंद्र के निम्न कथन में कृति नामक निर्वहणांग है

'हमहुँ जात पूजा सदन अब अस्त होत दिनपाल'

यहाँ पर लब्ध का अर्थ शामन किया जा रहा है। इंद्र के निम्न कथन में जो-नहुष के प्रति बताया गया है भाषण नामक निर्वहणांग है।

को तुम दिब्य शरीर हौ कहाँ जात चढि जान।
नर कै सुर कै असुर बर किय कह धरम महान ।।

नहुष के निम्न वाक्य में अपगूहन नामक निर्वहणांग है।

नृप धरमराज को दरस लहि मिट्यो साप दारून परम।
अब जान धाम भगवान के यह हम निज भाख्यो मरम।

काव्यसंहार नामक निर्वहणांग इंद्र के निम्न कथन में है।

विष्णु कृपा सो हम लह्यो राज-साज सुख पूरि।
तासों चलि भगवान ढिग करिय बंदना भूरि ।।

इंद्राणो के निम्न कथन में प्रशस्ति है। प्रशस्ति का अर्थ है शुभशंसन।

भली बिचारी आपु मन हरि जग गति परमान।
तिनकों अरचन सबहि विधि अहै परम कल्यान।

उपर्युक्त निर्वहणांगों की पूर्ति के साथ-साथ नाटक का फलागम हो जाता है। नाटक-कार्य भो सम्पन्न हो जाता है। 'नहुष' नाटक में लगभग सभी कार्यावस्थाओं, अर्थ-प्रकृतियों और सन्धियों का सफल निर्वहण हुआ।

संक्षेप में नाटक का प्रारम्भ इंद्र-वृत्रासुर युद्ध वर्णन से हुआ है। वृत्रासुर मारे जाते हैं। इंद्र ब्रह्म हत्या के पाप से ग्रस्त हो जाते हैं। यहाँ तक नाटक का प्रारम्भ है। इंद्रासन पर राजा नहुष को अभिषिक्त करना प्रयत्नावस्था है। नहुष को पदभ्रष्ट कर फिर से इंद्र को राज्याभिषिक्त करने की योजना प्राप्त्याशा है। नहुष का शापभ्रष्ट हो कर मनुज लोक में चला जाना नियताप्ति है। इंद्र का राजतिलक फलागम है।

अतः कथावस्तु सर्वलक्षण समन्वित है। नाटक में जयन्त और कार्तिकेय के द्वारा वृत्रासुर-वध, इंद्र का ब्रह्महत्या से दूषित होना, इंद्र का भाग जाना आदि वर्णित हैं। यही कथावस्तु का बीज है। नहुष का राजतिलक बिन्दु है। शचीमोह से ग्रस्त नहुष का मिलन-प्रयत्न पताका है। नहुष का शापभ्रष्ट होना प्रकरी है। इंद्र का राजतिलक कार्य है।

सन्धियों का विपुल वर्णन तो ऊपर हो ही चुका है। इस प्रकार प्रस्तुत नाटक में नाटक की कथावस्तु से सम्बन्धित सभी नाटकीय लक्षणों का पालन हुआ।

**नहुष की कथा में प्रतीक योजना**

प्राचीन भारतीय आख्यानकों में अधिकतर आख्यानक प्रतीक योजना से भरे पडे हैं। प्रतीक योजना से प्रपूर्ण इन कथाओं का कालक्रम में लोक में प्रचार होता गया। लेकिन सामन्त युगीन प्रवृत्ति के कारण इन कथाओं में वासना की बू आ गयी। वासना भरी कहानियों के प्रचार में कवियों को भी उत्तेजना मिली। उत्तेजनाप्रद कहानियों के प्रचार में जनता भी समुल्लसित रही।

अहिल्या की कहानी एक ऐसी ही है। अहिल्या इंद्र के कारण पापिन बन जाती है। ऋषि के शाप से ग्रस्त हो कर पत्थर हो जाती है। फिर भगवान राम के पदस्पर्श से वह पुनीत हो जाती है। एक पाश्चात्य दार्शनिक ने अहिल्या की कहानी में प्रतीक योजना इस प्रकार प्राप्त की है। इंद्र ग्रह के उल्कापात से भारत का एक छोटा सा प्रांत उजड बन गया था। वह प्रांत खेती के काम नहीं आया। वह अहल्या अर्थात् जोतने के योग्य नहीं रहा। फिर इससे ऊब कर उस प्रांत के स्वामी गौतम नामक ऋषि वहाँ से चले गये। राम के आगमन से वहाँ नदियों का पानी लाया गया। भूमि की सिंचाई हुई। छोटी-छोटी नहरें तैयार की गयीं। फिर वह ऊजड भूमि शस्य स्यामल हो गयी। जब गौतम को ज्ञात हुआ कि उसकी पथराई भूमि खेती होने लगी। इस तरह अहल्या भूमि हल्या बनायी गयी।

ताराचन्द्र की कहानी भी एक ऐसी ही कहानी है, जहाँ वासना की बू अधिक मात्रा में है। तारा बृहस्पति की पत्नी है। चन्द्रमा बृहस्पति

का शिष्य है। बृहस्पति की अनुपस्थिति में तारा और चन्द्र का अनुचित सम्बन्ध जुडता।

तारा गर्भ धारण करती है। बुध का जन्म होता है। बृहस्पति और चन्द्र आपस में विवाद करते हैं। बुद्ध को दोनों अपना पुत्र बताते हैं। अन्त में देवराज के यहाँ निर्णय होता है कि बुध चन्द्रमा का ही पुत्र है। बुध चन्द्रमा के पास रह जाता है। तारा बृहस्पति के साथ चली जाती है। गुरु पत्नी के साथ अपचार करने के कारण चन्द्रमा शापग्रस्त हो जाते हैं।

भारतीय साहित्य की इस प्रचलित कथा में अश्लील और श्रृंगार जोड कर कई कवियों ने कवितायें लिखी। नाटककार ने नाटक लिखे। तारा शशाँक का प्रेक अमर कथा के रूप में व्याप्त हुआ। परन्तु इस कथा की प्रतीक-योजना की ओर किसी ने ध्यान नहीं दिया। कुछ आधुनिक विद्वानों की व्याख्या के अनुसार बृहस्पति के चारों ओर बारह उपग्रह हैं, जिन्हें भारतीय विद्वान चन्दामामा कहा करते थे। चूंकि ये उपग्रह बृहस्पति के पीछे बने रहते हैं। इन्हें बृहस्पति के शिष्यों के रूप में वर्णित किया करते थे। तारा वह नक्षत्र है, बृहस्पति के अधिक समीप था। अतः इस तारा को बृहस्पति की पत्नी के रूप में वर्णित किया करते थे। काल की गति में बृहस्पति स्वस्थान अर्थात् मीन राशि से दूर चले गये। मेष, वृषभ, मिथुन, कर्काटक, सिंह राशियाँ पार कर कन्या राशि तक चले गये थे। इस स्थिति में मीन राशि के किसी एक नक्षत्र से बहस्पति के एक उपग्रह का संघर्षण हुआ। यह उपग्रह भी एक चन्द्रमा है। दो नक्षत्रों या उपग्रहों के संघर्ष से एक नये ग्रह का जन्म होता ही है। ऐसे ही बुध नामक ग्रह का उदय हुआ। बुध्र नामक नया ग्रह बृहस्पति और उपग्रह चन्द्रमा के बीच खिंचता रहा। अन्त में वह बुध के नाम से चन्द्रमा के कुछ आगे कन्या राशि का अधिपति बना।

प्रस्तुत नाटक 'नहुष' की कथा में सूर्य चन्द्र आदि सभी ग्रहों की कहानी है। इसमें इंद्र वृत्रासुर का वध करते हैं। वृत्र एक राक्षस है। वत्र का अर्थ है अन्धकार। इंद्र ने अन्धकार का विनाश किया। सूर्य की कांति से जैसे अन्धकार मिट जाता है, वैसे ही इंद्र के कारण अन्धकार का विनाश हुआ। परन्तु इंद्र ब्रह्महत्या के पाप से ग्रस्त हो जाते हैं और मानसरोवर के नलिन की नाल में छिप जाते हैं। इस प्रकार इंद्र का सिंहासन सूना पड जाता है। तात्पर्य है कि इंद्र नामक ग्रह एवं वृत्र नामक नक्षत्र के संयोग से

एक नया नक्षत्र पैदा हुआ। वह है नहुष। जिन नक्षत्रों या ग्रहों के संयोग से एक नया पैदा हुआ, वे दोनों प्रभाहीन हो जाते हैं और नया ग्रह कांतिवान बना रहता है। यही है नहुष का इंद्र सिंहासनारूढ होना।

इस नये इंद्र के सामने सभी ग्रह झुक जाते हैं अर्थात् कांतिहीन हो जाते हैं। शची देवी के मोह में सप्तर्षि के रथ पर नहुष के जाने का तात्पर्य है। नहुष नामक नक्षत्र का सप्तर्षि मंडल में संघर्ष। नहुष के पदभ्रष्ट होने का तात्पर्य है। स्वस्थान से कहीं दूर पर जा कर गिर जाना। हरि के पास नहुष के जाने से तात्पर्य है इस नक्षत्र का अनन्त विश्व के उद्गम स्थान पर अर्थात् ब्रह्मा के पास पहुँचना।

इस प्रतीक योजना के साथ साथ इस कथा में उपदेशात्मकता का भी पुट है। कामुकता के दुष्परिणाम की भी यहाँ सूचना दी गयी है।

इस प्रकार नहुष की कथा की प्रतीक योजना पर कुछ विद्वानों ने व्याख्या की है।

## पात्र और चरित्र चित्रण

नाटक में घटनाओं के आधार पात्र ही हैं। नाटक के पात्रों में जो प्रमुख हो, वही नायक कहलाता है। नायक ही कथा का नेता है। कथा का फल नायक को ही प्राप्त होता है। फल-प्राप्ति का सच्चा अधिकारी वही है। नायक की पत्नी या प्रिया नायिका है।

नायक विनम्र, मधुर, त्यागी, चतुर, प्रिय बोलने वाला, लोगों को खुश करने वाला, पवित्र मन वाला, वाग्मी, कुलीन, एवं युवक होता है। बुद्धि, उत्साह, स्मृति, प्रज्ञा, कला तथा मान से वह समन्वित होता है। शूर, दृढ, तेजस्वी एवं शास्त्र ज्ञाता होता है। परन्तु आधुनिक नाटकों में इन नियमों का पालन किया नहीं जा रहा है। क्योंकि आदर्श पात्रों की कल्पना ही आज नाटककार का कर्तव्य नहीं है, यथार्थ पात्रों की भी वह कल्पना करता है। आज साधारण व्यक्ति भी नाटक का नायक बनाया जा रहा है। नायिका भी नायक की पत्नी या प्रेमिका हो–ऐसी कोई आवश्यकता नहीं है।

भारतीय आचार्यों के अनुसार नायक चार प्रकार के होते हैं। 1) धीरोदात्त 2) धीर ललित 3) धीर प्रशांत और 4) धीरोद्धत।

प्रस्तुत 'नहुष' नाटक का प्रधान पात्र 'नहुष' ही है, क्यों कि नाटक का नामकरण नहुष के नाम पर ही है परन्तु वह फल का भोक्ता नहीं है। इंद्र ही फल का भोक्ता है। देव साम्राज्य के कर्णधार एवं नहुष और इंद्र के भाग्य-विधाता के रूप में बृहस्पति नहुष और इंद्र से अधिक प्रभविष्णु दिखाई देते हैं। नाटक की सभी घटनाओं में और नाटक के सभी पात्रों पर उनकी ही धाक है।

परन्तु बृहस्पति का आंतर्य कुटिल है। वे अपनी तिरस्कृति बिलकुल पसन्द नहीं करते। किसी कारण वे इंद्र से रुठे हुए हैं। अतः हयमेध के द्वारा इंद्र को पाप मुक्त करना नहीं चाहते। उसके स्थान पर नहुष को राज्याभिषिक्त करते हैं। फिर जब इंद्र इंद्राणी, जयन्त आदि के विनय से मान जाते हैं, तब नहुष के विनाश का षड्यंत्र रचते हैं। अतः नायक के सभी लक्षण इनमें नहीं हैं।

शची के मोह के कारण नहुष अपने गांभीर्य क खो जाते हैं। परतियगमन, एवं गुरुजनों की तिरस्कृति नहुष को धीरोद्धर बनाते हैं। वास्तव में इंद्र ही नायक के सभी लक्षणों से समन्वित हैं। उनका दोष ही क्या है ? केवल वृत्रासुर का वध। वृत्रासुर ब्राह्मण होते हुए भी परम पीडक थे। ऐसे राक्षस का वध राजा का धर्म है। देवराज अपने क्षत्रीय गुण से कैसे बच सकते थे ? आखिर वे बचें भी तो देवराज के योग्य नहीं।

वृत्रासुर का ब्राह्मणत्व इंद्र को पापी बना बैठा। यह पाप वास्तव में कोई पाप नहीं। वरना राम भी रावण वध के कारण ब्रह्म हत्या के पाप से ग्रस्त हो जाते। यह बृहस्पति की कुटिल बुद्धि का प्रभाव है। बृहस्पति के ये कार्य ऋषि के योग्य नहीं हैं। अतः बृहस्पति एस नाटक के नायक नहीं हो सकते।

नहुष भी धर्मप्रिय एवं योग्य शासक थे, अभिमानी पुरुष थे। सुरपति पद को तुच्छ समझने वाले थे। ऐसे नहुष को षड्यंत्र में फाँसा गया। नारदादि महर्षि भी इस पाप के भागी हैं। कामदेव, बसन्त, क्रोध आदि भी इसके भागदार है, वरना नहुष एक अनुपम देवराज होते।

इस नाटक की नायिका इंद्राणी है। सुशीला एवं पतिव्रता नारी है। इंद्राणी का वियोग ताप, शील भ्रष्टता की आशंका से मूर्छित होना आदि उसे नायिका के स्थान पर बिठा देते हैं।

भारतीय आचार्यों की गणना के अनुरूप इंद्र और नहुष अत्यन्त गम्भीर, क्षमाशील, स्थिर, निगूढ अहंकार वाले तथा सत्व स्वभाव के हैं। नहुष का शचीलोलुपत्व ही उसका महत्व घटा देता है। अत. इंद्र में नायक अर्थात् धीरोदात्त एवं धीर ललित नायक के लक्षण हैं, जबकि नहुष में धीरोदात्त, धीर ललित एवं खल नायक के गुण है। औद्धत्य तो केवल माया सृजन था। अतः नहुष को रावण की तरह दुष्ट नहीं बताया जा सकता।

'नहुष' नाटक में विदूषक का अभाव है। चेट का भी अभाव है, हाँ चेटी अवश्य है। बाकी पात्रों का कोई विशेष अस्तित्व नहीं है।

## कथोपकथन

कथाक्रम के विकास और चरित्र चित्रण के लिये कथोपकथन प्राणाधार हैं। नाटकीय वस्तु का विकास कथोपकथनों के द्वारा ही सम्पन्न होता है। प्रस्तुत नाटक में सर्व श्राव्य और स्वगत कथन-ये दोनों प्रकार के कथोपकथन हैं। नियत श्राव्य और अश्राव्य संभाषणों का अभाव है। आकाश भाषित और नेपथ्य कथन भी यत्र-तत्र बिखडे पडे हैं।

नहुष नाटक में कथोपकथन पद्यमय हैं। गद्य का प्रयोग कथोपकथनों के लिये नहीं हुआ है। इंद्र के पत्र में गद्य का प्रयोग है। पात्रों से सम्बन्धित विषयों की सूचना के लिये गद्य का प्रयोग हुआ है। कथोपकथनों में सजीवता है। प्रभावात्मकता है।

## देशकाल

'नहुष' नाटक में देशकाल का चित्रण उपयुक्त और हृदयग्राही रूप में हुआ है। पात्रों के व्यक्तित्व में स्पष्टता और वास्तविकता लाने के लिये देशकाल का चित्रण उपयोगी सिद्ध हुआ है। सभ्यता, संस्कृति, रीति-रिवाज, रहन-सहन और वेषभूषा देशकाल के अनुरूप चित्रित हुए हैं।

प्राचीन ग्रीक आचार्यों के संकलन त्रय की दृष्टि से यह नाटक खरा नहीं निकलता। क्योंकि हजारों साल के बाद की कहानी यहाँ चित्रित हुई है।

नहुष का स्वर्ग गमन एक ऐसी ही घटना है, जो इंद्र राजतिलक के हजारों सालों के बाद घटित हुई है।

## उद्देश्य

भारतीय आचार्यों के अनुसार नाटक का उद्देश्य रस की प्रमुखता है। प्राचीन भारतीय नाटकों में कोई न कोई रस प्रधान रूप से वर्णित हुआ है। प्रधान रस के साथ सहायक रसों की भी व्यंजना हुई है।

प्रस्तुत नाटक में रस की ओर ध्यान दिया गया है। इस नाटक का प्रधान रस श्रृंगार है। देवासुर संग्राम में वीर रस भी वर्णित हुआ है। शची मोह ग्रस्त नहुष का दूती भेजना, मिलन के लिये प्रयत्न करना आदि श्रृंगार के स्फोरक हैं। कश्यप का आगमन, नारद का आगमन, वसन्त आदि का आगमन, नहुष का विमान पर आगमन अद्‌भुत रस के स्फोरक हैं। देवासुर युद्ध के क्षेत्र का वर्णन बीभस्त रस की व्यंजना कराता है।

भारतीय आचार्यों ने धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष को जीवन के प्रत्यक्ष उद्देश्यों के रूप में वर्णित किया है। अतः यहाँ नाटक द्वारा इनमें से किसी एक की प्राप्ति का वर्णन किया गया है। प्रस्तुत नाटक में नहुष के मोक्ष की प्राप्ति का वर्णन है।

पाश्चात्य नाटकों में व्यक्त या अव्यक्त रूप से नाटक की रचना का उद्देश्य होता है। वह एक प्रकार की जीवन-मीमांसा के रूप में होता है। आंतरिक एवं बाह्य संघर्ष के द्वारा दर्शक इस उद्देश्य को समझ जाते हैं। इस दृष्टि से इस नाटक की रचना का उद्देश्य 'परतियगमन' की इच्छा का कुपरिणाम दिखाना ही है। गुरुओं की तिरस्कृति का कुपरिणाम जताना ही है। नाटककार ने अपने उद्देश्य की अभिव्यंजना प्रत्यक्ष रूप में स्वयं न कर कथोपकथन द्वारा व्यक्त किये हैं।

## भाषा और शैली

प्रस्तुत नाटक की शैली साहित्य के अंगों के लिये अपेक्षित शैली है। वास्तव में नाटक की शैली कथोपकथन की शैली है। अतः नाटककार ने कथोपकथनों के लिये ब्रजभाषा पद्यों का प्रयोग किया है। बीच बीच में पात्रों से सम्बन्धित सूचना के लिये ब्रजभाषा के स्थान पर खडीबोली का प्रयोग हुआ है, इस पर खडीबोली पर ब्रजभाषा का पूरा प्रभाव है। गोपालचन्द्र जी के

समय तक लोग तुकबंदी और अलंकार के विशेष प्रेमी थे। अत: गोपालचन्द्र जी ने तुकबंदी का काफी प्रयोग किया है। कवि की भाषा में अरबी, फारसी और तुर्की के शब्द घुल मिल गये हैं। शब्दों का प्रयोग कहीं विशुद्ध रूप में हुआ है और कहीं मिश्रित रूप में। इनकी भाषा में मुहावरों और लोकोक्तियों का प्राचुर्य है।

गोपालचन्द्र जी तुकबन्दी के विशेष प्रेमी थे। अत: कहीं ऐसे शब्दों का प्रयोग हुआ, जिनका साधारण रूप से प्रयोग नहीं होता। कठिन शब्दों के प्रयोग के कारण कहीं कहीं भाषा में कठिनता भी आ जाती है। शब्दालंकार और अर्थालंकारों की कवि ने भरमार सी कर दी है। सवैया, कवित्त और दोहा–इनके प्रिय छन्द हैं।

वीर, रौद्र व अद्‌भुत रस के कारण इस नाटक में सात्विकी वृत्ति का प्राधान्य है। पद्यों की बहुलता एवं गायन प्रधान होने के कारण इसमें कौशिकी वृत्ति भी काम करती हुई दिखाई देती है।

### अभिनेयता

इस नाटक के अधिकांश दृश्य अभिनेय हैं। हाँ कुछ दृश्यों में अवश्य अभिनेयता को भुला दिया गया है। यथा विमान आदि का रंगमंच पर आना, परन्तु नवीन काल में नाटक प्रदर्शन के जो उपकरण जुटे हैं, उसकी दृष्टि से यह अनभिनेय बताया नहीं जा सकता।

### 'गिरिधरदास' का हिन्दी साहित्य में स्थान

आधुनिक हिन्दी नाटक के जन्मदाता के रूप में गिरिधरदास जी का स्थान निर्विवादांश है। एक महान युगकर्ता के जन्मदाता के रूप में इनकी महती सेवा वन्दनीय है। भारतेंदु ही के शब्दों में इन्होंने अपने रचनाकाल के दस वर्षों में ही भक्तिकाल तथा रीतिकाल की परिपाटी पर अनेक भक्तिपूर्ण काव्य तथा रस अलंकारादि पर गई ग्रंथ लिख डाले और साथ ही वर्तमान काल के, अपने समय के अनुरूप एक नाटक, व्याकरण, नीति आदि पर भी रचना कर गये।

बाबू व्रजरत्न के शब्दों में "इन्हें दस पाँच वर्ष जीवन के कुछ अधिक प्रौढ़ काल के मिल जाते तो स्यात् यह भारतेंदु जी के लिये हिन्दी भाषा तथा साहित्य के उन्नयन के लिये सहायतार्थ बहुत कुछ अधिक साहित्य प्रस्तुत कर जाते।"

# पात्र-परिचय

## पुरुष पात्र

| | | |
|---|---|---|
| राजा नहुष | .... | नाटक के नायक |
| इंद्र | .... | देवताओं के राजा |
| जयंत | .... | इंद्र का पुत्र |
| कार्तिकेय | .... | देवताओं के सैन्याध्यक्ष |
| मातलि | .... | इंद्र का रथ सारथी |
| बृहस्पति | .... | देवगुरु |
| सूर्य | .... | देवता |
| चन्द्रमा | .... | देवता |
| अग्नि | .... | देवता |
| कुबेर | .... | देवता |
| वरुण | .... | देवता |
| यम | .... | देवता |
| चित्रांगद | .... | देवदूत |
| विश्वकर्मा | .... | इंद्र का शिल्पी |
| कंचनवर्ण | .... | इंद्र के मंत्री |
| सुदर्शन | .... | देवलोक का चोबदार |
| पुलोमा | .... | दैत्यराज और शची के पिता |
| नारद | .... | एक ऋषि, ब्रह्म के पुत्र |
| कामदेव | .... | काम के देवता |
| वसंत | .... | वसंत ऋतु के देवता |
| त्रिविध पवन | .... | पवन के अधिपति |
| अंगिरा (रस) | .... | सप्तर्षि के एक ऋषि |
| भृगु | .... | सप्तर्षि के एक ऋषि |
| पुलह | .... | सप्तर्षि के एक ऋषि |
| पुलस्त्य | .... | सप्तर्षि के एक ऋषि |
| अत्रि | .... | सप्तर्षि के एक ऋषि |
| वसिष्ठ | .... | सप्तर्षि के एक ऋषि |
| अगस्त्य | .... | सप्तर्षि के एक ऋषि |

| | | |
|---|---|---|
| ब्रह्मा | .... | देवताओं का मूल पुरुष चतुर्मुख भुजा |
| कालाभिमानी पुरुष | .... | एक देवता |
| कश्यप | .... | एक ऋषि |
| सूत | .... | इंद्र के दरबारी |
| मागध | .... | इंद्र के दरबारी |
| बंदी | .... | इंद्र के दरबारी |

**स्त्री पात्र**

| | | |
|---|---|---|
| इंद्रानी या शची | .... | इंद्र की पत्नी |
| रंभा | .... | इंद्र की नर्तकी, एक अप्सरा |
| ब्रह्महत्या | .... | कृत्य–पापकर्म की देवी |

दूती, चेटी आदि अन्य स्त्री पात्र

श्री गिरिधर दास विरचित

# न हु ष

## [ नाटक ]

# नहुष नाटक

।। श्री गोपीजनवल्लभो विजयते ।।

दोहा : नागर नट पट पीत धर जिमि घन विज्जु विलास ।
भव आतप को भय हरत होत सुखी सब दास ।।१

**मंगलाचरणानंतरं नांदी**

कवित्त : मेचक वरन वर जीवननि वास धर कुलन की लसति सुंदर परम दाम ।।
सहित सहाय पर भंजन की गति धरे अंबर विराजै प्रगटावै तियतन काम
हिय हरषित महासारंग धनुस धरे बरसत सर पर पूरै जन अभिराम ।।
गिरिधरदास देखि नीलकंठ नृत्य करैं ऐसो वसो आय मेरे मन कोऊ
घनस्याम ।।२

**अपिच**

सवैया : नित गावत सेस महेस सुरेस से पावत वांछित भृत्य औ भृत्या ।।
श्रुति कीरति विश्रुत जासुमहाजग पातक वृंदनि पातक कृत्या ।।
भव तारन कौं गिरिधारन जामधि आपुनेसौं अधिकी धरी सत्या ।।
वर आनंद धाम मुदाभ गुनाकर स्याम को नाम हतैसब हत्या ।।३

**नान्द्यन्ते सूत्रधारः**

सब कोऊ मौन ह्वै कै हमारी बात सुनौ ।। विविध विबुध बृंदारक बृंद बंदित बृंदावन वल्लभ व्रज वनिता वनजवनी विभाकर वंसीधर वदनविधु चकोर चारु चतुर चूडामनि चरचित चरण परमहंस प्रसंस मान मायावाद विध्वंसकर श्रीमत वल्लभाचार्य वंस अवतंस श्री गिरिधर जी महाराजाधिराज नेमो कौं आज्ञा दीनी है ।। सो मैं गिरिधरदास कृत नहुस नाटक आरंभ करौ हौं ।।

(तब आगे बढि हाथ जोरिकै)

इहाँ सभ सुभ सभ्य सभाध्यच्छ अपने अपने पच्छ के रच्छन में परम विचच्छन दच्छ हैं। इनके समच्छ यह ढिठाई है तथापि कृपा करि सब सुनो ।।

छप्पय : जदपि मातु पितु भ्रात विज्ञ गुनगन अधिकाई ।।
तदपि तोतरे बोल सुनत सिसु के मन लाई ।।
जदपि प्रकासक आप सूर जग और न दूजा ।।
तदपि भक्त जो दीप देत तेहि मानत पूजा ।।
तिमि जदपि सबै पंडित सुघरगुन बिन कोऊ न लेखियै ।।
यह तदपि हमारी नाट्य विधि चित दैकै अब देखियै ।।४

**तव पारिपाश्वक**

भाव : अहो तुमारी बात सौं मेरे गात मैं आनंद नहीं समात है ।। तासौं कौन श्री गिरिधरजी महाराज हैं सो बताओ ।।

**सूत्रधार**

(सानंद): अहो तुमने नहीं जाने ।। (तब सायुहैं देखिकै) वह सिंहासन पैं सूरज समान तेजमान, चंद्र समान सीतल सुभाव, मंगल समान मंगलनाम, बुध समान बुध, गुरु समान गुरु, कवि समान कवि, सप्तम ग्रह सौंरहित विराजैहैं ।।

छप्पय : श्रुति उद्धरक मीन कमठ निरजरकल जयकर ।।
महि उद्धरन वराह भक्तभयहरनरनाहर ।।
असुर मोहकर वटुक दुष्ट मदहरन परशुधर ।।
धरमधीर रघुवीर सीरधर व्रज जन प्रियवर ।।
बुध सदा अहिंसारति धरन कल की कलि कलमस हरन ।।
गिरिधर सम दस वपुधर प्रगट गिरिधरलाल कृपा करन ।।५

**पारिपाश्र्वक**

तुमने जैसे कृपा करि श्री महाराजाधिराज को दरसन करायो। तैसे कृपा करि नाटकहू दिखा चाहिये ।।

सवैया : थावर जंगम सृष्टि रची विधि न्यारी करी सबहीन की रीतै ।।
तामैं सिरोमनि मानव को तन देवहू गावत जा गुन गीतै ।।
विद्यावनी सिगरी इहि हेत विचारिकै जो सुखसार प्रतीतै ।।
सोई घरी अहै कंचन की धन जो रस की चरचा मधिवीतै ।।६

**सूत्रधार**

घर सौं सुघर घरनीकों बुलायकै मैं यामै प्रवृत्त होउहौं ।।

(यह कहि नेपथ्य की और देखिकै कह्यो)

अरी यहाँ आउ

(तब प्रविसिकै नटी)

आर्यपुत्र कहा आज्ञा ।।

**सूत्रधार**

दोहा : जाविधि राजा नहुसनै कियो स्वर्ग को राज ।।
सो नाटक चाहत करन हुकुम कियो महाराज ।।७

सो तू सावधान होयकै कौं साध

(नटी)

जो आज्ञा

(इतने मैं) (नेपथ्य मैं)

अरे शैलूषाधम ।

सवैया : जथा श्रुति मैं वरन्यो विसतार तथा हयमेध करै सतवार ।।
हजारन पुन्य कैं पाप दहै गिरिधारन पूजै अनेक प्रकार ।।
मिलै तब आसन इंद्र को स्वर्ग में आइ करैं सुरवृंद जुहार ।।
कहै तिहि बैठिहै मानव छुद्र अरे नट पापी गंवार लवार ।।८

**सूत्रधार (करन दंकै)**

सवैगा : गौर सरीर अबीरसे लोचन मस्तक में कसमीर वसाए ।।
सीस किरीटन फीस लसै विवि कुंडल कानन रत्न जराए ।।
श्रीगिरिधारन के बलसौं वधि वृत्रासुर सब दैत नसाए ।।
सो बतियाँ सुनि कोप भरो सुरनायक आवत वज्र उठाए ।।९

दोहा : यह हमसौं सब विधि बडो निरजर कुल को छत्र ।।
अब इत रहनो उचित नहिं तासों चलु अन्यत्र ।।१०

(यह कहि दोऊ निकरे)

इति प्रस्तावना

(तब प्रविस्यो इंद्र)

अरे शैलूषाधम (यह कहत फिरन लाग्यो)

(इतने में नेपथ्य में)

सवैया : देखहु तौ विपरीतता काल कीजो करता रहू अज्ञता ठानैं ।।
ऊँचो सिंहासन देइ अधी कहँ धर्म धीरैंते हिदारिद सानैं ।।
मायावली गिरिधारन की जिहि नैन सहस्त्रनसो पहिचानै ।।
काटिकै ब्राह्मन मस्तकक्कों यह आपुनें धरमातमा मानैं ।।११

इंद्र : (सभय) (करन दंकै)

कवित्त : भलोहू करत आय विपति परत सीस यह विपरीत रीत विधि की कुचालासों
लोकसो कहयों हरि असुरको असुतउ कबी ब्रह्महत्यादीहू साँस लेत आली सी
मेरे जान मेरी जान लेन पाछे आवति है सूल लिए कोप भरी प्रलय कपाली सी
कुमति कलंकिनि कुचालिनि कुचैल कूरकालसी कराल काल राति की सी काली सी ।।१२

(यह कहि चल्यो) (तब)

इंद्र : (आत्मगत) दोहा – एक बार मार्यो गुरुहि तव विधि मेट्यो ताप ।।
अबहूजो हत्या लगी हा किमि जैहै पाप ।।१३

(यह कहि निकर्यो) (तब प्रविसी ब्रह्महत्या)

छप्पय : गलित गात सब पलित चर्म पद खलित धरत महि ।
पीरे केसकु भेस लेत स्वासहिं जिमि वर अहि ।
जरा ग्रसित अति छीन छई तन छई दुखदपन ।
नैन लाल विकराल वरन कारो भय दरसन ।
दुर्गंध भरी मछरी सरिस भरो धूरिसों कठिन चित ।।
मुख कटुक बोल धरुधरु कह तिवनी ब्रह्महत्या रुसित ।।१४

ब्रह्महत्या: अरे निजमुख निज प्रसंसक नृसंस ब्राह्मनवध करनवारे कहाँ भाग्यो जाय है । (यह कहत खलित नृत्य कियो)

फेर निकरी । तब प्रविसे । जयंत और कार्तिकेय

सवैया : भूषन भूषित अंग अनंगसो राजैकस्यो सिर सुंदर फेटा ।
कुंडल कानन में चमकैं कटिमें पटुका पंचरंग लपेटा ।
आनन चारु लसै गिरिधारन राकामयंक कलंक ज्यौं मेटा ।
आनंददायक देखिबे लायक सोह्यो जयंत पुरंदर बेटा ।।१५

गौर सरूप अनूप महा अंग अंग विराजति सुंदरताई ।
वारह बाहु लिए बरछी गिरिधारन सोभा कही नहिं जाई ।
भूषन हीरनके चमकै षट आनन इंदु समान लुनाई ।
सोह्यो विसेस सुभेस सुलच्छन देव दलेस गनेस को भाई ।।१६

जयंतः सवैया : मैं जननी गृह बैठो हतो तित दूतने आय हवाल उचार्यो
नर्मदातीर भयो अतिसंगर कालनै दानव देव संहार्यो
श्रीगिरिधारन के परतापसों वासव वृत्रको प्रान निकार्यो
जानतता कहँ आप अहौ सो कहो किमि तात महारिपु मार्यो ।।१७

कार्तिकेयः (साचरज) दोहा : सुरपतिसुत यह बचन सुनि अचरज मोहि विसाल।
कहा न तुमरन में रहे जो पूछत हौ हाल ।।१८

जयंत : सवैया : जा दिन सों अरि की भय भागिकै त्याग कियो घर मेरे पितानैं।
ता दिन सौं जननीनैं तज्यो सब धारे हिये गिरिधारन ध्यानैं।
सेवन तासु लियो हम प्रीति सों सामा प्रसून फलादिक आनैं।
संगर में नहिं संग रहे कछु तासौं न ताके हवालहिं जानैं ।।१९

कार्तिकेयः जब वृत्रासुरके भयसों सुर सब भागे तब छीरनिधि के निकट जायकै यह कहन लागे

छप्पय : जै रमेस परमेस सेससाई सुरेस हरि।
जै अनंत भगवंत संत वंदित दानवअरि।
जै दयाल गोपाल प्रनत प्रतिपाल गुनाकर
जै अनन्यगति धन्य धरमधुर पंचजन्यधर
बृंदारकबृंद अनंदकर कृपाकंद भवफंदहर।
हरवंद्यमनोहर रूप धर जैमुकुंद दुखदुंदरद ।।२०

जयंत (सानंद): तब! तब!

कार्तिकेय : जब दैवताननें ऐसे वीनती करी तब आकासवानी भई

दोहा : सब सुर जाहु दधीच पैं माँगहु तिनको गात।
तासु अस्थिको कुलिस रचि करहु वृत्र को घात ।।२१

जयंत (सानंद) तब! तब!

कार्तिकेय : यह सुनि प्रनाम करि सब देवता दधीच पैं जाय हाथ जोरि कहन लागे

दोहा : जय मुनि मंडनधरमधर परउपकारक आर्ज।
दीन बंधु करुनासदन साधहु सुर को कार्ज ।।२२

जयंत : तब! तब!

कार्तिकेय : ऐसे सब के वचन सुनि दधीच बोले

बरवै : जौ मोसों जाँचत सुरसहित सनेह।
तौ मन इच्छित देहौं मम ब्रतएह ॥२३

जयंत : (सानंद) तब तब

कार्तिकेय: ऐसे मुनि के वचन सुनि प्रसन्न होय देवता बोले।

दोहा : वृत्रासुर भयभीत हम माँगत तुमरो गात।
वज्र विरचिकै अस्थि को करिहैं ताको घात ॥२४
जदपि देह वल्लभ सबहि चहत यासु जग श्रेय।
तदपि धरमधुर धरनकौं नहिं कछु अहै अदेय ॥२५

जयंत : तब! तब!

कार्तिकेय: ऐसे देवेन के वचन सुनिकै मुनि खिन्नमन होयकै यह बोले।

सवैया : देखहुतौ जग जीव की रीतहि आपुनेहीं हितसों हित ठानैं।
देवहू भूलिरहे इहिमें तब और की बात कहा कहि छानैं।
का करतव्य निसेध कहा गिरिधारन कोऊ नहीं पहिचानैं।
स्वारथमें मन दौरि रह्यो परमारथसों अकारथ जानैं ॥२६

दोहा : निज अरि मारन हेतु तुम अस्थि मम देव।
कैसो दुख मोहि मरन कोसो नहिं जानत भेव ॥२७

जयंत : (चिंता सहित) तब! तब!

कार्तिकेय: तब देवता सब सदास होयकै यह बोले।

दोहा: जिमि तुव गात बिनास दुख गुन तन हम निज स्वार्थ।
तिमि न तुमहुँ मम दुख गुनत समुझहु विप्र जयार्थ ॥२८

जयंत : तब! तब!

कार्तिकेय: ऐसे देवतान के वचन सुनिकै मुनि मन मैं विचारन लागे।

सवैया : विधि देह रची सब की गढि भूतन है जहँ जन्म विनास प्रकार।
जगती महँ जाहि जन्यो जननी वह जैहै हन्यो जम सों व्यवहार।

गिरिधारन भक्ति करै समझै यह संसृति रोगको है उपचार ।
श्रुतिचार विचार कियो निरधार अहै उपकार ही जीवनसार ।।२९

ऐसे सोचिकै दधीच प्रसन्न ह्वै बोलत भये ।

दोहा: सब देहीकों देह यह जदपि परम प्रिय एव ।
तदपि मुदित चित स्यामहित तुम कहँ दैहैं देव ।।३०

सोरठा : इमि कहि मुनि मति पीन हरिहि ध्याय मूँदे दृगन ।
भए ब्रह्ममें लीनगात पात पुहुमी भयो ।।३१

जयंत : (सानंद) तब ! तब !

कार्तिकेय: दोहा : तब ले आए अस्थि सुर गावत मुनिगुन गाथ ।
विसुकरमा वज्रहि विरचि दियो देवपति हाथ ।।३२

जयंत (सानंद) सवैया: सोइ धर्मनिधानसुजान महागिरिधारनमें रति जासु भई ।
परको उपकार रुचै मनमैं परमारथ की वर राह लई ।
पितु मातु कृतारथ ताके सदा जिनके सुतनै जसवेलि वई ।
वह धन्य दधीच मुनीस अहैं जिन अन्यके कारन देह दई ।३३

कार्तिकेय: सत्य सत्य ।

जयंत : तब ! तब !

कार्तिकेय: सवैया: ध्यायकै पाय रमावरके उर पूजि घनी विधि विप्रसमाजा ।
आसिख लै गुरु देव की प्रेमसों मंगलमै बजवायकै बाजा ।
रतन लुटायकै जाचक पै सुभ सोधि मुहूरत आनंद साजा ।
जंग के काज उमंग भरो सितरंग मतंग चढ्यौ सुरराजा ।३४

जयंत (सानंद) : तब ! तब !

कार्तिकेय: छप्पय: चलत देखि सुरपतिहि चली सुरसैना भारी ।
कोटिन मत्त मतंग तुरगस्यंदन पदचारी ।
कहि न जाय अतिभीर तीरतर वार चमक्कैं ।
फरहराहि वह केतुवीरधरुधरु यह वक्कें ।

जमजलपति धनद दिनेस ससि अस्विनिसुत वसु रुद्रगन ।
सिखि साध्य जच्छ किन्नर मरुत चले सबै बठिकरन रन।३५

जयंत : तब ! तब !

कार्तिकेय: छप्पय : चलत अमरदल प्रबल हल्यो महि मंडल सबरो ।
भूरिभारसौं भरो फनीपतिको फनजवरो ।
छाई धूरि अकास नेकु षरकास नदी सैं ।
दुसह बवंडर चंड पवन तनकौं मनु पीसै ।
उच्छलत नीर निधि नीर बठि धूम भूमि मैं भरि गयो ।
चिक्कार चार दिगाज करत अतिहलचल थलथल भयो ।३६

जयंत (सानंद) : तब ! तब !

कार्तिकेय: दोहा : आवत सुनि सुरसैनकों वृत्रबली असुरेश ।
सजग होहु सबवीर मम ऐसे दियो निदेश ।।३७

छप्पय : प्रमुचि नमुचि सतनयन संकु सिर द्विसिर अनर्व्वा
सकुनी हेति प्रहेति विप्रचित्ती वृष पर्वा ।
अंबर उत्कल कपिल वाजिमुख इल्वलंसवर ।
असिलोमा अतिनाभरिस भवल्वलवलबलधर
इन आदि अनेक असुखर निज निज सैना सजि चले ।
तिनके मधि वृत्रासुर लसै जाहि देखि सुरखल भले ।।३८

जयंत : तब ! तब !

कार्तिकेय: छप्पय: विकट असुरको कटक चल्यो सुर कटक निकट जब ।
चले मतंग उतंग अंग घन रंग लसैं सब ।
ताजी बाजी विविध वरन राजहिं करिराजी ।
रथ पथ पर छवि देहि सस्त्र पंगति जिहिं साजी ।
रनधीर पदाती मोहते भय करता कारे वरन
असि परिघ भुसुंडी गिरिगदा सूलादिक धारे करन ।।३९

जयंत : (चिंता सहित) तब ! तब !

कार्तिकेय: दोहा : तब दहुँ दिसिके सुभट बढि करत भए संग्राम ।
तुमुल शब्द सुनियत श्रवन जासों लय घन छाम ।।४०

कवित्त : धमक धुकारन की धौंसन की धूम घनी बोलनि की,
बोलनि सुनाई देति सबै ठौर ।
बाजैं करनालैं परसा लै जे समर माहिं डंका की
आवाज अति संका करै दोऊ ओर ।
गिरिधरदास छाय रही धुनि तुरही की झालर झनकतै सी
कानन परै कठोर ।
घंटा करैं टेंटा कंवु बाजैं अंबुधर ऐसे बढ्यो
घोर सोर छिति छोयलौं अथोर जोर ।।४१

जयंत : तब ! तब !

कार्तिकेय: दोहा : ता छन वृत्र सरुप गुनि अचरज सह सुरपाल ।
निकट निरखि धनपालकौं बोले बचन विसाल ।।४२

कवित्त : काल सो कराल कारो करमें त्रिसूल लिए अवनिसों
अंबर लौं लाग्यो दरसावतो ।
मानो आपविधिनै विराट की बनाई मापना तोइ तो
बडो रूप कहाँ सों बढावतो ।
मेरे जान याही की किरीटकनगूरवसौं फूट्यो ब्रह्मअंड
ब्रह्मद्रव जासों आवतो ।
औरहू ऊँचा तो यह यामै नहीं संसै नेकु जो पै अवकास
या अकास माहिं पावतो ।।४३

जयंत: (साचरज): तब ! तब !

कार्तिकेय : ऐसे इंद्र के वचन सुनिकै कुबेर बोलत भए ।

दोहा : अति निसेध सबमें अहै साँच सुनहु सुरनाथ ।
यह अतिही ऊँचो भयो अब मरिहै तुव हाथ ।।४४

जयंत : तब ! तब !

कार्तिकेय: छप्पय: तबै घोर संघट्ट मच्यो सुर असुर भट्टसों ।
भिरे समय चौहट्ट सवै धरुमा रुहट्टसौं ।
सूल सक्ति असिपट्ट गदा सरय रिघठट्टसौं ।
स्रोनि सरित प्रगट्ट भई दहुँदिसन झट्ट सों ।
बहु कवच कुंडकुंडल मुकुट सिरकर पदकटिकटि गिरे ।
असुर हित बाजिवार नवली जुद्धथली सों हहिंथिरे ।४५

जयंत (सानंद) : तब ! तब !

कार्तिकेय (दोहा): तब जमधनदप्रहारसों विमुख भई परसैन ।
टेरि फेरि तिहि भिरत भो वृत्रासुर सुरजैन ।।४६

छप्पय : पकरि पकरि बहुभटन चरन गहि धरनि पटक्कत ।
बहुतन मरदन अंग बहुत धरि वदन गटक्कत ।
बहुतन मूक प्रहार देत कठि प्रान सटक्कत ।
बहुतन पोए सूल लसेत नभ लोथ लटक्कत ।
जिमि महामत्त मातंगवर प्रविसि विनासत वनजवन ।
तिमि दल्यो देवदल आसुही वृत्रवली त्रिकराल रन ।।४७

जयंत : (चिंता सहित) तब ! तब !

कार्तिकेय : दोहा: इमि निज सैन बिनास लखि सहसनैन बलऐन ।
वृत्रासुरहि प्रचारिकै भिरत भए अरिजैन ।।४८

जयंत : तब ! तब !

कार्तिकेय : दोहा: सक्रचाप टंकारिकै हने अनेकन पत्र ।
तिनहिं सहत दौरत भयो महाकाल सम वृत्र ।।४९

छप्पय: तब सुरपति गहि गदा दनुज दिसि भए चलावत ।
ताहि पकर कर वामत जी लखि कै ऐरावत ।
जासों ह्वैके विकल भयो गज भूतल आवत ।
चेत खोय बल गोय तुरत गिरि परचो महाबत ।

सुरनाथ महा संभ्रमसहित उतरिसमर टाठे भए ।
सो लखि अमरन हाहा कियो उर अती ही चिंतामए ।।५०

जयंत : (सकंप) तब ! तब !

कार्तिकेय : दोहा: तब मातलि लायो सुरथ सुंदर अर्बल गाय ।
तापर बैठि सुपर्वपति भिरे वृत्र सों जाय ।।५१

जयंत : तब ! तब !

कार्तिकेय : अडिल्ल: वृत्रासुरसह कोपसूलकर धारिकै ।
धायो सुरपति ओर घोर ललकारिकै ।
सुना सीर रन धीर वीर तिहि डाँटिकै ।
कुलिस त्यागि सहसूल दियो भुज काटिकै ।।५२

जयंत : (सानंद) तब ! तब !

कार्तिकेय : दोहा: तब दूजे कर परिघ गहि हन्यो वासवहि भूमि ।
ता प्रहारसों हाथसौं कुलिस गियौ रन भूमि ।।५३

जयंत : (चिंता सहित) तब ! तब !

कार्तिकेय : सोरठा : लाज सहित सुरराजवज्र उठावन नहिं चहे ।
तबहिं दनुज सिरताज विहँसि वचन बोलत भयो ।।५४

छप्पय : देह करम आधीन चलै ताके अनुसारहि ।
तासों वर वस जीव लहै सुख दुख संसारहि ।
और चाह अनुसरै काज तहँ औरहि जोवै ।
कोटि जतन कोउ करौ जौन होनी सो होवै ।
द्वै करत जहाँ संगर तहाँ इक जीतत इक मरत ध्रुव ।
यह गुनि वुध इहि चिंतत नहीं अति असार व्यवहार भुव ।५५

कवित्त : जेते जगभोग जामें भूलि रहे लोग ते करहि
सब रोग सोग कैसे कै बताइयै ।
करम को गेह पंचभूतमई देह नासमान
गुनिएह नेह काहेकों बठाइयै ।

गिरिधरदास कोऊ काहूको न संगी खासकरि
विसवास वृथा त्रास उपजाइयै ।
दारासुत वित्त अहैं सर्बहिं अनित्ततासों गुनि निज हित
चित्त स्याम पद लाइयै ।.५६

दोहाः तातैं तुम भय लाज तजि वज्र उठावहु हाथ ।
जो भवितबसो होयहै समर करहु मम साथ ।।५७

जयंत : (साचरज) तब ! तब !

कार्तिकेय : दोहाः वृत्रासुर के वचन सुनि चकित होय सुरराय ।
सत्रुहि बहुत प्रसंसिकै कहत महत हरखाय ।।५८

सवैयाः लहिकै यह तामस दागव को तन जामैं विवेकन नेक रहै ।
मुनिसी वर बात बखानत हौ गुनिकै जन जो भवताप दहै ।
गिरिधारन भक्ति प्रभाव महा कहियै कि मिजाज सवेदक है ।
हरिभक्त अनन्य मैं गन्य सदा तुमरे सम धन्य न अन्य अहै ।।५९

जयंत : तब ! तब !

कार्तिकेय : दोहाः इमि कहि कुलिस उठाइकैं प्रमुदित चित सुरनाथ ।
परिघ सहित असुरेस को काट्यौहू जो हाथ ।।६०

जयंत : (सानंद) तब ! तब !

कार्तिकेय : दोहाः तब निज वदन पसारिकैं वृत्रासुर अरिकाल ।
वाहन सहित सुरेसको लीलगयो विकराल ।६१

लखि सहसा सहसाच्छकहँ निगलत समर मँझार ।
देवन हाहाकार किय असुरन जैजैकार ।६२

जयंत : (त्रास सहित) तब ! तब !

कार्तिकेय : छप्पयः असुरउदरमैं सुरथ सहित चलि गए पुरंदर ।
जैसे कोऊ जाय स्याम गिरि कंदर अंदर ।
कृध्य कवच परभाव भयो असुको अभाव नहिं ।
काटि कुलिससौं कुच्छि कठें तुरतहि ताथल महिं ।

जिमि फारि महातम निकरकौं निखरत नभमें नखतपति ।
तिमि कठत भए अरिअंगसौं सुरपतिवरभट विमलमति ।६३

जयंत : (सानंद) तब ! तब !

कार्तिकेय : दोहा: तब निज करमें कुलिसगहि रोस सहित सुरनाथ ।
कई बरस में काटिकैं महि पार्यो अरिमाथ ।६४

कवित्त : वृत्रासुर धर जबै धरनीमें आय गिर्यों
थरथरहा लेत वैं तीन लोक नवखंड ।
मेरे जान स्यामनै अपानी धरी सत्ता लाय
तासौं वची सृष्टि प्रलैंकाल ता भयोप्रचंड ।
गिरिधरदास नातो कौन जानैं कहा होतो
पायकैं प्रहार महाकाल दंड सो अखंड ।
छूटि जातो मज प्रान टूटि जातो कोलरद
कूटि जातो सेस फन फूटि जातो ब्रह्मअंड ।।६५

दोहा: वृत्रासुर की ज्योति कढि भई व्योम में लीन ।
लखि व्याकुल भागे असुर सुरन नगारे दीन ।।६६

जयंत : (सानंद) पाप कट्यो ! पाप कट्यो !

दोहा: अब मोहि उपजी चित्तमें पितु पद दरसन चाह ।
ते कित देहु बताय मोहि निर्जर सेनानाह ।।६७

कार्तिकेय : दोहा: वृत्रासुर के नासलौं हम देखे अमरेस ।
अब तिनकौं जानत नहीं अहै कौन से देश ।।६८

(इतनेमें प्रविस्यो मातली)

सवैया: गोरी सी गात लसै गिरिधारन देखि गुलाब के फूल लजाहीं ।
गंडनपें बने कुंडल लोल जराऊं सबै गहने दरसाहीं ।
अंबर उज्जल सोहतहैं उरमें सुरनाथक भक्ति सदाहीं ।
मातली सोह्यो सुरेस को सारथी पातली चाबुक लैं कर माहीं ।६९

(दोउन के पाय परि ठाठो भयो । तब)

जयंत : दोहा: कहु मातलि अरि मारिकै कितराजत सुरराज ।
मैं तिनको दरसन चहत भयो सिद्ध सब काज ।।७०

मातलि : दोहा: वृत्रासुरकौं मारिकै द्विजहत्या भय पागि ।
हम नहिं जानत कौन थल गए देवपति भागि ।।७१

जयंत : (उद्वेग सहित) दोहा: शत्रु मर्यो हत्या लगी मनु दोहरानो रोग ।
अब चलि तिनकौं खोजिकै हरियै कोउ विधि सोग ।।७२

कार्तिकेय और मातलि : सत्य ! सत्य !

(इमि कहिकै सब निकरें)

इति नहुष नाटके प्रथमोङ्कः

----

(तब प्रविसे बृहस्पति औ सिस्य)

सवैया: कंचनसी दियै दीपति देह दसो दिसिमें मुखकांति पसारे ।
भालमें केसरपुंड विसाल हिये तुलसीदल माल सुधारे ।
श्रीगिरिधारनमें मनकौं दिए विद्यासमस्त के जाननहारे ।
सोहे बृहस्पति देवनके गुरु वेद मनो अहैं मूरतिधारे ।।१

उज्जल अंग लसें तपवंत सिरमो मुनिसौं श्रुतिपाठ अचूको ।
नीचि निगाह पठें महँ चाह सुवृत्ति है जाकी मधूकरी टूको ।
पोथी लिए करमें गिरिधारनधारे हिएमहँ ध्यान विभू को ।
आवत पाछे बृहस्पतिजूके विनीत महासुचि सिस्य गुरु को ।।२

गुरु : दोहा: वृत्रासुर संग लरन हित जब सौं गए सुरेस ।
तवसौं नहिं पाई खबर तुम कछु सुन्यो संदेस ।।३

सिस्य: दोहा: इंद्रानीने वत्पोहमें गए रहे ता भौन ।
देवदूत कछु तहँ कही जानतहैं हमतौन ।।४

गुरु : बरवै: देवदूतनें तुमसों भारमौं जौन ।
मो कहं कह हहवालहि विद्या भौन ।।५

सिस्य: बरवै: नाथ आ सिखाबल को पाय सहाय ।
वृत्रहि समर निपात्यो निरजरराय ।।६

गुरु : दोहा: सुरपति असुरहि मारिकें जय पाई भय खोय ।
नहिं आए मम पद परन अचरज उर यद होय ।।७

सिस्य: दोहा: मगमहँ मोहि मातलि मिल्यो ताने कह्यो हवाल ।
वधि अरिहत्याभीतह्वै भागि गये सुरपाल ।।८

(इतनेमें नेपथ्यमें महाकलकल भयो । तव)

गुरु : (कान दैके) दोहा: भारी शब्द सुनातहै नाहिं लखात कछु एव ।
जानि परत आवत अहैं ह्वै इकत्र बहुदेव ।।९

सिस्यः दोहाः सक्रहि दुज हत्या लगी भागि गयो सह त्रास ।
तासौं मोहि बुझात है आर्वाहि सुरं तुव पास ॥१०
(तब प्रविसे सूरज, चंद्रमा, अग्नि, कुबेर, वरुन, जम)

सवैयाः लाल सुरूप विसाल महातन अंबर लाल लसैं छबि साली ।
लाल के भूषन अंग धरे गिरिधारन रूप हरैं तम हाली ।
देखतहीं चकचौंधी करैं दिननायक की किरनै चटकाली ।
पंकज आनन पंकजनैंन लिए कर पंकज पंकजमाली ॥११

उज्जल अंग अनूप लसै पट उज्जल राजै महारुचिकारी ।
मोतिन की उरमाल वनी मुख कांति विराजत है तमहारी ।
सीत मयूखन ताप हरैं गिरिधारनके मन अंबरचारी ।
सोहेनिसाकर आनंद आकर लीने गदा करमें अतिभारी ॥१२

कुंदन सो तनरंग लसै अति लोचनलाल रंगे जनु जावक ।
पूर्यौं दिसामें प्रतापमहा अरि भागें जथाहरिसौं मृगसाबक ।
अंबरनील विराजतहै गिरिधारन जाहिं भजें मुनि भावक ।
सोहे अवास अँधेरो विनासकै स्वाहानिवास प्रकासमें पावक ॥१३

तन नीलो विराजै छबीलो महामनि कंचनके बते भूषन ठेर ।
पट लाल धरे इमि सोहि रहे जिमि मर्कत सैल गिरा रही घेर ।
गिरिधारनको उर ध्यान धरे जिनकौं धनरासिके कैक सुमेर ।
अरिपैं समसेर लिए समसेर लसे तहँ पोंत हिबेर कुबेर ॥१४

गौरसरूप अनुपम सोभित उज्जल अंबर आनंददायक ।
पंकज की उरमाल विसाल जँवाहिरभूषन देखिबे लायक ।
हाथमैं पास लिए गिरिधारन सत्रुहनं सुरसिद्ध सहायक ।
सोहे महाबल सुंदरता थऊ कुंडलनक्र धरे जलनायक ॥१५

उतंगलसै तन कज्जल रंग निहारिकैं काँति लहैं रविलाज ।
लिए कर दंड अखंड प्रकास विराजत ज्यों घनके कर गाज ।
हिए गिरिधारन ध्यान धरे जगसिच्छक सत्रु लवा परवाज ।
समाजमैं सोहे सरूप पदराज महागजराज तथा जमराज ॥१६

(तब सबननें गुरुके चरनारविंदनकौं वंदन कियो । जीवने चिरंजीव यह आसिर्वाद दियो ।)

देवता : दोहा: स्वामी वृत्रहि मारिकै गए पुरंदर भागि ।
नहिं सुधि तिन की मिलतहै हम आए इहि लागि ॥१७

गुरु : दोहा: जा दिनसों हम समरमें बिदा किए सुरराज ।
ता दिनसों तप हित गए आए वन सों आज ॥१८

हम नहिं जानत हाल कछु कितहैं सुरपति एव ।
छपे होंयगे पै कहूँ हत्या भयसों देव ॥१९

(इतनेमें प्रविस्यो जयंत । गुरुकौं प्रनाम कियो ।)

गुरु : दोहा: तुम जयंत जानत अहौ जनक अहैं किहि ठाम ।
सुनी होयजौं खबरतौ कहौ मोहि मति धाम ॥२०

जयंत : दोहा: सुरपति भागन हाल मोहि मातलि कह्यो बुलाय ।
मैं तिनकों ढूंढन गयो आयो पतो लगाय ॥२१

गुरुदेवता सहित: दोहा: कहौ कहौ सुरराज की तुम सुधि पाई कुत्र ।
पिता खबर क्यौं लेइ नहिं जौं घर होइ सुपुत्र ॥२२

जयंत: छप्पय: मैं पितु ढूंढन काज भ्रम्यो भुवमंडल सारो ।
सरपलोक सुरलोक कहूँ नहिं तिन्हैं निहारो ।
इमि विचरत सब ठौर हिए अति चिंता बाढी ।
तबहिं मानसर निकट लखी दुज हत्या ठाढी ।
उर समुझि प्रविसिकी लालमें हेरन लाग्यो कमलप्रति ।
इक बडे नलिन की नालमें लखे लुकाने नाकपति ॥२३

दोहा: या विधि वरन्यो आपसों अमरईसको भेव ।
करुना करि अब सो कहहु जो करतब गुरुदेव ॥२४

गुरु : दोहा: जब लौं छुटै न सक्र की हत्या करि उपचार ।
तब लौं चाहिए राजपै थापन कोउ सरदार ॥२५

जयंत: (चिंता सहित) दोहा: तुम सखग्य प्रवीन गुरु तुमसों बढि नहिं कोय ।
जानत भूत भविष्य सब कहहुउ चित जो होय ।२६

गुरु : दोहा: हैंमहि निसिमनिवंसमनि नहुस नाम नरराय ।
देवराज तिन कहँ करहु जबलौं अघ नहिं जाय ॥२७

जयंत : (चिंता सहित) दोहा: मैं बालक सखग्य तुम अनुचित कहिबो सोय ।
तदपि कहत करि ढीठता नर किमि निर्जर होय ॥२८

गुरु : दोहा: सब देहन की आदि यह मनुज देह हे तात ।
पसु पच्छी सुर असुर वपु याही सों ह्वै जात ॥२९

जयंत : (साचरज) दोहा: सुनियत कर्म प्रधान सब देह लहत हैं जीव ।
तौ नर देहहि मुख्य किमि आप कहत बुधिसीब ॥३०

गुरु : छप्पय : सब तन करम प्रधान जगत सुनियै अरु कहियै ।
कहा करम को रूप प्रथम यह जानन चहियै ।
जथा खेतमैं बीज कढत बहु विधि जेडारे ।
अनत देहिं फूलतौ न हरष दुख करि बेवारे ।
तिमि मनुज देहकेदार है करम होहिं उत्पन्न इत ।
पुनि विधिसौं लेकै मसकलौं देह लहत निज गुन सहित ॥३१

जयंत : दोहा: नर तन कर्म प्रधान है हम जान्यो यह हेत ।
जीव चेतनहिं जड करम कहियै किमि फल देत ॥३२

गुरु : दोहा: ईस नियंता और है जाकी अज्ञा कर्म ।
चलत रीत विपरीत पथ सो फलप्रद यह मर्म ॥३३

जयंत : दोहा: तव प्रताप सब भ्रम गयो जान्यो संसृति भेव ।
छमा करहु अपराध मम कृपा सिंधु गुरुदेव ॥३४

गुरु : दोहा: नहुस विनाहू जो नहीं जो होवै सुरकांत ।
तासों दूत पठायकै कहवा बहु वृत्तांत ॥३५

सूरज : (हाथ जोरिकै)

छप्पय : जदपि सकल तन आदि मनुज तन श्रुति किय गिनती।
नदपि बुद्धि अनुसार करत गुरु हम कछु बिनती।
नरतन करिकैं कर्मजीव जो जोतन पावै।
तहँ तहँ को व्यहार करै अरु सबहि भुलावै।
करि पुन्य अमर जब होत है दिव्य भोग तबहीं लहत।
पहन रतन में सुरराजकों किमि करिहै संसय महत ।।३६

गुरु : छप्पय : रवि ससिवंसी भूप सदा इंद्रासन राजत।
समइनको व्यवहार सुजस तिहुँ पुरमहँ छाजत।
जबहिं इंद्र पर भीर परत नृप होत सहायक।
पूर्व ककुत्स्यहिं कंध थापिलिय जय सुरनायक।
यह नहुस नाम नरमुकुट मनि नीत विचच्छन विमलमति!
नरवतेस वंस अबतंस है इंद्रासन के जोग अति ।।३७

चंद्रमा: (हाथ जोरिकै) छप्पय: आप कहीं सो साँच तुल्य हैं सुरपति नरपति।
बैठत आसन संग करत संगर सहाय अति।
होत एक संदेह कहहु गुरु जिमि भ्रम जावै।
देव देह बिनु मनुज इंद्र पदकी किमि पावै।
सँग खान-पान बैठक सबै जदपि देव नरकी अहैं।
पैंथ्यक कर्म अधिकार किय सो किमि ता तन बिनु लहैं ।।३८

गुरु : छप्पय : देवयोनि नरयोनि करमवस जानहु भाई।
कर्मवेद अनुसार अहै यह रीत सदाई।
श्रुतिमहँ सब सामर्थ काज मन इच्छित साधैं।
सो पावै जो चाहिसु विधि करिकै आराधै।
नर तन श्रुतिमंत्र प्रभावसों भई चंद्रभागा अमर।
हम ता विधि राजा नहुसकों थापहिंगें सुरराज पर ।।३९

अग्नि : (विनय सहित) छप्पय: आप सकल सामर्थ करहु जो इच्छा होई।
गुरुको गुरुकोउ नाहिं करै बकवादहि जोई।

पै हम वरनत कछुक ताहि करुना करि सुनियै ।
पुनिसो करियै नाथ उचित चितमें जो गुनियै ।

श्रुति मंत्रनसौं सुरराज की हत्या सकल छुडाइयै ।
तिनहीं कहँ दीजें राज यह औरहि क्यौं बैठाइयै ।।४०

गुरु : छप्पयः तुम ऐसे मत कहहु अग्नि सखग्य कहावत ।
सकल समय के माहिं सीघ्र ताका मन आवत ।
जौन कालमें होय जौन भवि नव सोइ होई ।
विधिनिर्मित व्यवहार टारि तिहि सकै न कोई ।

या काल नहुस नरपाल ही इंद्रासन के जोग है ।
नहिं आय सकत वासव अबहिं जब लौं अघ को भोग है ।।४१

कुबेर : (नीचो सिर करिकैं) छप्पय :

जदपि आप गुरु कहत नृपहि बैठन इंद्रासन ।
तदपि होत है छोभनहीं रुचि करत मोर मन ।
देव सदा नरपूजनीय यह वेद बखानत ।
मनुज होय सुर पूजनीय किमि सत पहिचानत ।

हम आदिलोकपति सबन को नहुस होयहै मुकुटनग ।
विपरीत रीत कैसे चलै कहा कहैंगे जीव जग ।।४२

गुरु : (भृकुटी चढायकें) छप्पय :

अमुक जीव सुरराज होय यह निरनयनाहीं ।
सबहिं कर्म अनुसार मसक सुरपति ह्वै जाहीं ।
होत मसक नव तबहिं भ्रमत कोउ गनत ननेको ।
सोई होत जब इंद्र तबै तुम सुरसिर टेको ।

जा काल जीव जो होत है करत कामतै सोउ चित ।
जब नहुस नाकपति होयहैं सबहि नवै हैं सीस तित ।।४३

वरुन : (विनय सहित) छप्पय :

एक बात हम कहत कृपा करि तेहिं सुनि लीजै ।
पुनि भविस्य जो होय सोई गुरु आयसु दीजै ।

जदपि न छोटेन्ह उचित बडनसौं करन ढिठाई ।
तदपि कहत हौं नाथ दयानिधि जानि सदाई ।
जब लौं नहिं आवत इंद्र इत तबलौं यह मत कीजियें ।
सुरराजकुमार जयंतकहँ जनक आसनहिं दीजियें ।।४४

गुरु : छप्पय : जो तुम वरनत वरुन फेरहैं तामहँ भारी ।
नहिं जयंत ह्वै सकत इंद्र आसन अधिकारी ।
यह बालक निरधार बुद्धि पितुसी किमि पावै ।
महा दुरदको भार बालगज नाहिं उठावै ।
जो होत जोग जिहि कामके सो ताहींसौ बनि परत ।
जो बिनु विचार कछु अनुसरत सो पाछें चिंता धरत ।।४५

जम : (हाथ जोरिकैं) छप्पय :
तुव प्रताप बल सक्र करत सुरराजहि आरज ।
विन तुव कृपा-कटाच्छ सधत नहिं एकहु कारज ।
जौं जयंतपैं आप लेहु सुरपतिके कामहिं ।
साधि सकत तौं राज नहीं कछु संसय या महिं ।
तुम समरथ सबही कर सकत है का बात विसाल यह ।
जा सीसे तिलक निज कर करहु सोई करै सुचिरीत सह ।।४६

गुरु : छप्पय : धर्म अधर्म विवेकवंत तुम सम कोउ नाहीं ।
जे जन जग जो करहिं तिनहिं फल देत सदाहिं ।
बिना जनकके कहे सुतहि पितु राज-जोग नहिं ।
बहुरि पृथक अधिकार ताहिको करै स्वर्ग महिं ।
यह सुरपति नरपति सम अहैं मित्रकाज मित्रहि करत ।
सुरराज जोग बिनु नहुसके और कोउ नहिं लखि परत ।।४७

सब देवता : (विनय सहित) छप्पय :
हम सब तुव आधीन चलत जो अज्ञा पावत ।
जिमि लकरी की नारि नचति नट जथा नचावत ।
यह बहु विनती करी जाहि जैसी उर भाई ।
छमियै सो अपराधु साधु चित सुर सुखदाई ।

जो विरचि मृदामय सक्र तुम थापहु तौ सोइ ह्वै सकत ।
ताही के पद पूजें अमरइंद्र आपु आयसु फकत ।।४८

दोहा: अब जो करतब होय सो हुकुम करहु गुरुदेव ।
जा विधि राजा नहुसकौं कह्यो जाय यह भेव ।।४९

गुरु : दोहा: देवदूत चित्रांगदहि पठवहु नरपति पास ।
मम अज्ञा तिनसौं कहै इंद्र भए तुम खास ।।५०

(तब प्रविस्यौ चित्रांगद ।)

सवैया: धनंजय के सम देहकी दीपति उज्जल अंग लसै अघ धूत ।
विचच्छन बातन मैं गिरिधारनहीं मैं थिरैं चतुराई बहूत ।
धरे तन अंबर कंचन के गहि नालसैं मोलके माहिं अकूत ।
लस्यौ मति पूत महा मज़बूत सुहावन सो पुरहूत को दूत ।।५१

(सबन के पाय परि हाथ जोरि गुरु के सन्मुख ठाढे भयो ।)

चित्रांगद : दोहा: जो अज्ञा मोहि दीजियैं करुना करि भगवान ।
सो हम करिहैं सीस धरि तुम मम पूज्य महान ।।५२

गुरु : दोहा मनुज लोक नृप नहुस ढिग जाय कहहु वृत्तांत ।
गुरु अज्ञासों तुम भए नाक लोक के कांत ।।५3

चित्रांगद : जो आज्ञा ।

(ऐसे कहिकैं निकर्यो । फेरि प्रविसिकै ।)

चित्रांगद : दोहा: प्रभु आज्ञा अनुसार हम गए नहुस आगार ।
गुरु तुम कहँ सुरपति कियो वरन्यो यह निरधार ।।५४

गुरु : दोहा: कैसो राजा नहुस है राज करत किहि भाउ ।
किमि तासों बातें भई सो सब मोहि बताउ ।।५५

चित्रांगद : दोहा: प्रथम गयो मैं द्वार पर देख्यौ तहँको साज़ ।
स्वर्गद्वार सो छवि भरो कहत लहत मति लाज ।।५६

कवित्त : झूमें खरे दुर ददिमाक दार दीह देह
सुरथ छबिले छत्र छाजन छजे छजे ।
विविध वरन वाजि वीरन के बृंद बने जिन्हैं
जोहिं दुरें सत्रु सस्त्रन तजे तजे ।
गिरिधरदास बाजें दुदुभी दमामे घने
सुनि सुनि सद्ध अद्ध फिरत भजे भजे ।
भूमि भरतार को अगार द्वार सोहै जहाँ
ठाढे चोपदार सरदार सेस जे सजे ।।५७

दोहा: राजद्वार नरराज को भरी भीरसों भूरि ।
मैं तहँ की सोभा लख तरह्यौं भरमसौं पूरि ।।५८

गुरु : तब ! तब !

चित्रांगद : दोहा: तबै छरी वरदारसौं हम वरन्यो समुझाय ।
देवदूत आयो अहै कहहु भूपसौं जाय ।।५९

गुरु : तब ! तब !

चित्रांगद : दोहा: चोपदारभी तर गयो पलत्यौं पायनि देश ।
तब हम ताके संग ह्वै नृप गृह कियो प्रवेश ।।६०

गुरु : तब ! तब !

चित्रांगद : दोहा: अपर इंद्र सम नहुस नृप जाहिर जगत प्रताप ।
सिंहासन ऊपर लख्यौ दुतिधर जिमि रवि आप ।।६१

कवित्त : अखिल अवनिचक्र सासन फिरत जाको जैं सेनाकलोक
पाक शासन सुरेस को ।
परम प्रताप दाप थाप तीन पुरमधि सुखी सब प्रजाने
कुलेसना कलेस को ।
गिरिधरदास जम सम दुष्ट दंड दैनहु समनदुरे रहैं
करिकै कुभेस को ।
जेते देसदेसन के अधिप विसेस बल धरत निदेस सीसनहु
सनरेस को ।।६२

गुरु : (सानंद) तब ! तब !

चित्रांगद : तब हम नति करि जोरि कर जय जय शब्द सुनाय ।
दोहाः तव आज्ञा नृपसौं कही आप भए सुरराय ।।६३

गुरु : तब ! तब !

चित्रांगत : दोहाः नरपति तुमहिं प्रनाम करि बोले ऐसे बैन ।
गुरु आयसु मो सीस पर करिहैं संसयहैन ।।

छप्पयः जदपि त्यागि निज राज मोहि सुरराजन भावत ।
तदपि करौं गोब सिवचन गुरु के उर ध्यावत ।
पै मम विनतो एक कहहु मुनिराज हिजाई ।
जामें संसय त्यागि करौं यह नाकर जाई ।

सुचि खान पान वाहन विपिन जो समाज सुरराजको ।
सो मिलै मोहि दिवपति भएतौ मैं साधौं काज को ।।६५

जौं यामें कछु कसर होय पहिले कहि दीजै ।
तब मैं करिहौं राज समुझि जिहि वातन छीजै ।
मोहिकमती कछु नाहिं होइ सुनि जो मन लहू ।
करौं मजूरी जायजया भाडे को टट्टू ।

जब सब अधिकार सुरेस को स्वर्ग लोक मैं पाय हौं ।
तब त्यागि आपुने राज कहँ इंद्रासन पर जाय हौं ।।६६

दोहाः यह मम विनती गुरुहि कहु चित्रांगद समुझाय ।
जो आयसु सो खबर दे तब ह्वैहौं सुररात ।।६७

(ऐसे चित्रांगद के वचत सुनिकै । सब देव । साचरज परसपर देखिकै ।)

दोहाः सुरदुल्लभ सुरपति पदहि तुच्छ गुनत मन माहिं ।
अहो तेजबल नहुस को कहन जोग है नाहि ।।६८

तब

गुरु : दोहाः जाय कहौं नृप नहुससों इमि वरन्यो गुरुदेव ।
जब हम तोहि सुरपति कियो दियो साज सब एव ।।६९

चित्रांगद : जो आज्ञा ।

(ऐसे कहि बाहर निकयँा । फेरि प्रविसि प्रनाम करिकै)

चित्रांगद : दोहा: तब अज्ञा नहुसहि कही लेहु राज सहसाज ।
मेरे वचनहिं श्रवनकरि मुदित भए नरराज ।।७०

गुरु पद पदुम प्रनाम करि कह्यो वचन सानंद ।
स्वर्ग बैठि अब मुदित हम पालहिंगे सुरबृंद ।।७१

गुरु : पाप कट्यौ ! पाप कट्यौ !

देवता : दोहा: स्वर्गराज नरराजनै कीनो अंगीकार ।
कहिय तिलक अब कौन दिन कहा चहिय संभार ।।७२

गुरु : दोहा: काल तिलक नृप नहुसकौं करिहैं सुरपुरमाहिं ।
सजहु राजके साज की जे सामग्री आहिं ।।७३

देवता : जो आज्ञा ।

इमि कहिकै सब निकरे । इति नहुस नाटके द्वितीयोंकः ।

(तब प्रविसे सूर, चंद्र, अग्नि, कुबेर, वरुन, जम, जयंत, चित्रांगद।
तब सब परसपर देखिकैं।)

दोहा : आज नहुस को राजहै वरन्यौ गुरु महराज।
मंगल साजहि साजियै सिद्ध होय जिमि काज ॥१

जयंत : छप्पय : चित्रांगद द्रुत जाय विश्वकर्मा कहँ लावहु।
कार्तिकेयसों कहहु देवगन लै इत आवहु।
मंत्री कंचन वरन पास विरतांत बखानहु।
तुम चलि आसुहि सजहु राज साजहि सब जानहु।
अरु मागध वंदी सूतगन अपसर गंधरबन सहित।
यह सजि समाज आवैं सुघर अमर राज के राजहित ॥२

चित्रांगद : कुमार जो आज्ञा।

(इमि कहिकैं निकर्यौ। फेरि प्रविसिकै)

चित्रांगद : दोहा: सुनहु पाकसासन सुवन तुम किय सासन जौन।
सो हमने सब सौं कह्यौ आवहिं ते या भौन ॥३

(इतनेमें प्रविस्यो विश्वकर्मा)

सवैया: गात गुलाब के फूलसों सुंदर खग्ग कस्यो कटि पठि पैं चर्मा।
अंबर पीत धरे गिरिधारन बुद्धि विचच्छन नित्य अभर्मा।
जानत कारीगरी सगरी गृह आयुध आदिक वस्तु को मर्मा।
कंचनको गज हाथ लिए परमाधर रूप लस्यौ विसुकर्मा ॥४

(जयंतकों प्रनाम कियो।)

विश्वकर्मा (बरवै): जो मोहि अज्ञा दीजै सक्र कुमार।
सजहुँ तुरत सो साजहिं नहिं कछुवार ॥५

जयंत : दोहा: राज धाम साजहु सबै जथा जोग अतिचारु।
आज राजहैं राजपैं नहुस भूमि भरतारु ॥६

विश्वकर्मा : जो आज्ञा ।

(तैसो सब साज सजिकै ।)

विश्वकर्मा: (छप्पय): तुव आज्ञा अनुसार राजमंदिरकहँ साज्यो ।
जगमग नग अति सुभग तेज लखि जग तम भाज्यो ।
केकी कीर कपोत हंस को चित्र बनायो ।
सुंदर फरस फराक कियो पयफेन सुहायो ।
मधि धर्यो इंद्र आसन रुचिर जथा जोग आसन सबै ।
इमि करी ठाम भूखित परम कहा कहत मो कहँ अबै ।।७

जयंत : दोहा: जबलौं नहुस नरेसकों तिलक होय नहिं आज ।
तबलौं तुम इतहीं रहो देखहु राज समाज ।।८

विश्वकर्मा: कुमार ! जो आज्ञा ।

(तब प्रविसे देवतन सहित कार्तिकेय । जयंतनें उठिकैं कंठ लगायो पास बैठायो ।)

जयंत : दोहा: देवराजके राजपैं बैठैं मानवराज ।
यह अज्ञा गुरुनै करी लखहु तात सो साज ।।९

कार्तिकेय : दोहा: जानि परत अनुचित जदपि नृपहि नाक पद स्वाद ।
तदपि समुझि गुरुने कही मोहि नहिं हरष विषाद ।।१०

जयंत : (देवता सहित) सत्य ! सत्य !

(तब प्रविस्यो राज सामग्री सजिकै कंचन वरन मंत्री)

कवित्त : कुंडल करन सोहै किरिन कलित चारु कंगन करन लसै सुखमा करन है ।
तिमिरहरन बनें तन आभरन घने अमरन हित जाको सुखद परन है ।
गिरिधरदास नीत धारन विनीतवर सुद्ध आचरन सुचि सुमति सरन है
ठूमत वरन राजकारज वरन जानै कंचन वरन लसो कंचन वरन है।११

(जयंतकों प्रनाम कियो ।)

कंचनवरन: कवित्त: लावा दधि दूब पूंगीफल नारिकेल धानकंचन कलस छाल
मृग मृगराज की ।
पंचामृत पंचरत्न पंच मेवा पंच फल पल्लव नवल पंच
पादप समाज की ।
गिरिधरदास छत्र चामर विजन सूरमुखी मुरछल धुजा
धौल गजराज की ।
साज्यो सब राजसाज निरजर राजकाज अबै मोहि होति
कहा अज्ञा महराज की ।।१२

जयंत : दोहा: देहैं गुरु महराजजू आज नहुसकौं राज ।
तुम इतहि रहिकै लखहु जबलौं होयन काज ।।१३

कंचनवरन: जो आज्ञा ।
(तब)

सब देवता: दोहा: अब जयंत गुरुदेव कहँ चहिय बुलावन अत्र ।
हुकुम करें सो कीजियैं फिरें नहुस सिर छत्र ।।१४

जयंत : दोहा: हमहिं जात गुरु के निकट आवत तिनहिं लखाय ।
आप सबै इतही रहहु मंगल साज सजाय ।।१५

(इमि कहि निकर्यो । तब प्रविसे गुरु । सबनै उठिकै प्रनाम
कियो तब आसिरवाद दियो । अपने आसन जाय बैठे ।)

देवता : दोहा: तुव आज्ञा अनुसार सब सज्यो राज को साज ।
अब कहियै करतव्य जो ताहि करें महराज ।।१६

गुरु : दोहा: हम जयंत कहं पढयो विप्र निमंत्रन काज ।
सो लै आवत तिन कहँ तबहिं होयगो राज ।।१७

(इमि कहि चित्रांगदकों पास बुलायकै ।)

गुरु : दोहा: तुम चित्रांगद नहुस कौं लावहु इहाँ बुलाय ।
विजय मुहूरत आवतो आसु होहिं सुरराय ।।१८

चित्रांगद : भगवान ! जो आज्ञा ।

(इमि कहि निकर्यौ । तब प्रविस्यौ जयंत । ब्राह्मन सहित)

दोहा: तब तन कृस मुखतेज अति बुद्धि प्रभाव अमंद ।
जुगल वसन उपवीतधर सोहे ब्राह्मनबृंद ।।१९

तब जयंत गुरु कौं प्रनाम करिकै

दोहा: जिनहिं बुलावन तुम कह्यौ मैं तिनके ढिग जाय ।
दियो निमंत्रन चरन धरि लायो संग लिवाय ।।२०

(तब गुरुनै सबनकों जथा जोग आसन बैठायो । इतनेमैं प्रविस्यो चित्रांगद । गुरुकौं प्रनामकरिकै ।)

चित्रांगद : दोहा: भूमिलोकमैं जाय हम वरन्यो आयुनिदेस ।
दै निज राजकुमार कहँ आवत अबहिं नरेस ।।२१

गुरु : खरो रहु ।

(इतनैमैं नेपथ्यमैं महाकलकल भयो । सो सबै कानदै सुनिबे लगे । तब)

गुरु : (सानंद) दोहा: सुनियत डंका को सबद तुरही औ करताल ।
जानि परत अब आसु ही आवत नहुस भुआल ।।२२

(तब प्रविस्यौ राजा नहुस)

सवैया : हाटक सी दमकै दुति देह की हीरन के हियहार सुहाए ।
जामा सपेद विराजि रह्यौ विविहाथनमैं धनुबान बसाए ।
ध्यावत ही गिरिधारनके पद सक्र पनेको गरुर बढाये ।
सोह्यौ नरेस सुभेस गुनाकर तेज विसेस दिनेस लजाए ।।२३

दोहा: गुरु पद पदुमहिं परसिकै ससि कहँ सीस नवाय ।
हाथ जोरि बैठो निकट जीव हुकुमकौं पाय । २४

गुरु : अडिल्ल: दुज हत्या के त्रास छप्पो सुरराज है ।
ता विन खाली राज महान अकाज है ।
तातें हम तोहि देत जोग पहिचानिकै ।
होहु सक्र सह साज धर्म मति ठानिकै ।।२५

नहुस : दोहा: जो आज्ञा मोहि करत प्रभु करिहौं सिर धरि एव ।
मैंतो कोउ लायक नहीं सब समरथ गुरुदेव ।।२६

गुरु : दोहा: जौं सुधर्म पथ देखिकै करिहौ सुरपुरराज ।
तौ रहि हौ कंट कर हित सहित सबै सुख साज ।।२७

नहुस : सत्य । सत्य ।

(तब कंचन वरनकौं बुलायकै ।)

गुरु : दोहा: सजहु साज सब राज को चारु चौक महँ लाय ।
हमहुँ चलत विप्रन सहित नहुसहि संग लिवाय ।।२८

कंचनवरन: जो आज्ञा ।

(तैसे सब साज सजिकै गुरुके निकट आय हाथ जोरिकै)

कंचनवरन : दोह: सब सामग्री सिद्ध हैराज चौक के माहिं ।
अब नृप विप्रन संग लै चलियै नाथ तहाहिं ।।२९

(तब गुरु राजा और ब्राह्मननकों संग लैकै तहाँ जाय कुसासन पर बैठे)

गुरु : दोहा: सुमिरन करहु गनेसको नहुस हृदय के बीच ।
हम आवाहन करतहैं आवत अबहिं नगीच ।।३०

नहुस : जो आज्ञा ।

(इमि कहि ध्यान करिबे लग्यो । तब गुरुने मंत्र पठिकै
आवाहन कियो । इतनेमें प्रविसे गनेस ।)

सवैया : सोहै विनायक विघ्नके नायक वारन आनन रूप रसाला ।
चार भुजामें धरे गिरिधारन मोदक पुस्तक अंकुसमाला ।
मानिक सोतन रंग उतंग लसै रद एक प्रकास विसाला ।
मानो रजोगुन पर्वतमाहिं सतो गुनको कढ्यौ अंकुर आला ॥३१

दोहा : तब गनेस पूजन कियो प्रमुदित होय नरेस ।
दुजन स्वस्ति वाचन पढ्यौ दछिना दई विसेस ॥३२

(तब कलसे थापन करिकै ताके जल सौं राजा को अभिसेक कियो )

दोहा : मंत्र पाठसौं गुरु जबै कियो भूप अभिसेक ।
बढ्यौ चौगुनो तेज मुख उरमैं नीति विवेक ॥३३

तब गुरु अज्ञा पायकैं नहुस भूप हरखाय ।
इंद्रासन बैठत भए इंद्र सरिस छवि छाय ॥३४

(तब गुरुनै राजतिलक कियो ।)

हरिगीती : गुरुनै तिलक जब कियो तब जैजै अमर वरनत भए ।
कुसुमन करी बरखा परम लखि नृपहि सब दुख दुरि गये ।
बह बजे दुंदुभि ढोल चंग मृदंग ता छन नाकमैं ।
दै ज्ञान दीनन देवपति दारिद मिलायो खाक मैं ॥३५

दोहा : ता छन निजनिज भेटलै आए सगरे देव ।
पृथक पृथक देवे लगे बाढ्यो हरख अमेव ॥३६

(तब प्रविस्यौ सुदरसन चोपदार ।)

कवित्त : गोरे सब गात दरसात प्रभाकंचन सीस सिके समान बन्यो वदन
विभा अपार ।
अंबर अनूप धरे जात रूप रूप ऐसो रतन के भूखन विराजैं
तारा अनुहार ।
गिरिधरदास सीससोहन किरीट चारु काननमैं कुंडल चमकि रहे
दिसा चार ।
हीरनसौं जरी कांति भरी छरी लीनें लसो सुखमा अगार सो
सुदरसन चोपदार ॥३७

(राजा कों प्रनाम करि ठाढो होय सबन को जुहार कराइबे लग्यो।
तब सूरज आपुनी भेट लैकै ठाढे भए।)

सुदरसन : दोहा: सूरकांति वर मनि लिए ठाढे यह कर जोर।
महाराज सुरमुकुट मनि लखहु दिवस मनि ओर ।।३८

(राजानैं भेंट लीनी। तब चंद्रमा भेंट लैकै ठाढे भए।)

सुदरसन : दोहा: ठाढै लै ससिकांत मनि हरै जौ न तम घोर।
महाराज सुर मुकुट मनि निररवहु निसि कर ओर ।।३९

(राजानै भेंट लीनी। तब अग्नि भेंट लैकै ठाढे भए।)

सुदरसन : दोहा: यह ठाढे निज कर लिए कंचन रतन अथोर।
महाराज सुरमुकुट मनि पेरवहु पावक ओर ।।४०

राजाने भेंट लीनी। तब कुबेर भेंट लैकै ठाढे भए।)

सुदरसन : दोहा: यह ठाढे लै भेंटहि तबहु धन रतन करोर।
महाराज सुरमुकुट मनि देखहु धनपति ओर ।।४१

(राजानै भेंट लीनी। तब वरुन भेंट लैकै ठाढे भए।)

सुदरसन : दोहा: मुकता आदिक रतन बहु लिए लखत मुख तोर।
महाराज सुरमुकुट मनि निरखहु जल पति ओर ।।४२

राजानै भेंट लीनी। तब जम भेंट लैकै ठाढे भए।)

सुदरसन : दोहा: यह ठाढै कर भेंट लै लोकपाल सह जोर।
महाराज सुरमुकुट मनि अवलोकहु जम ओर ।।४३

(राजानै भेंट लीनी। तब कार्तिकेय भेंट लैकै ठाढे भए।)

सुदरसन : दोहा: यह निज भेंटहि लै खरे समर सत्रु बलचोर।
महाराज सुरमुकुट मनि देखहु दलपति ओर ।।४४

(राजाने भेट लीनी। तब जयंत भेंट लैकै ठाढो भयो।)

सुदरसनः दोहा : कर जोरे वर भेंट ले खरे प्रवीन किसोर ।
महाराज सुरमुकुट मनि लखहु सक्रसुत ओर ।।४५

(राजाने भेंट लीनी । तब कंचनवरन मंत्री भेंट लैकें ठाढो भयो)

सुदरसन : दोहा: भेंट लिए कंचनवरन लखत नैन की कोर ।
महाराज सुरमुकुट मनि निरखहु मंत्री ओर ।।४६

राजाने भेंट लीनी । तब विश्वकरमा भेंट लैकें ठाढो भयो)

सुदरसन : दोहा: यह ठाढे असि असनि लें दारन सत्रु कठोर ।
महाराज सुरमुकुट मनि देखहु त्वष्टा ओर ।।४७

राजानेभें ट लीनी । इमि सबन सोंपू जित ह्वैकें ।

नहुस (सानंद) (आत्मगत)

दोहा: अहो धन्यकृतकृत्य हम जोया ही नर देह ।
विन प्रयास दिवपति भए पुजहिं सुर सब एह ।।४८

(तब गुरुकों प्रनाम करिकें ।) (प्रकास)

दोहा: प्रभुपद पदुम प्रताप बल कहि न सकति है वाक ।
नाक पाकसासन कियो मोसो मनुजब एक ।।४९

गुरु : (सानंद) साधु ! साधु !

(इतने मैं प्रविसे सूत मागध वंधी ।)

सवैया : मनोहर पागरी सीस पैं बाँधे कसे कटि मैं पटुका मजबूत ।
लिए कर पुस्तककों गुनवंत वखानै भली प्रभु की करतूत ।
गरे गिरिधारन फूल की माल प्रवीन महा महि पंचमभूत ।
अकूत गुनी मति पूत सुलच्छन सोभा बहूत धरे लस्यौ सूत ।।५०

सीसपैं पागरी टेढी बनी उर हार लसैं मुकुताहल पोह्यौ ।
चोला विसाल धरे तनमैं सितरंग लसैं ज्यों सतोगुन वोह्यौ ।

गोरो सो गात सुनी गिरिधारन भाषनकौं कविको मन मोह्यौ ।
हाथमैं लीने कृपान सृजान महामति मंडन मागध सोह्यौ ।।५१

ऐंठिकै पागरी टेढी कसे मुखतैं वतियाँ कहै लोक अनंदी ।
अंबर चित्र धरे गिरिधारन जुक्ति विचच्छन बुद्धि अमंदी ।
भूषन अंग बनें नवरत्न के बोलत छंद अवाज विलंदी ।
हाथमें चारु लिए रछी सुखमाधर रूप लस्योइमि बंदी ।।५२

(नहुसकौं प्रनाम करिकै ठाढे भए)

सूतः कवित्तः जाहिर पुराननमें ब्राह्मन पुराननमैं आपको प्रताप ताहि सुनौ
पर पच्छी बाज ।
निसिमनि वंस अवतंसमनि भूप तुव कीरति कहत कवि
भारती लहत लाज ।
गिरिधरदास देव दुल्लभ सदैव जौन तौन पद पायो पाय दैवकी
दया दराज ।
होय नरराज याही तनमैं ससाज आज जग सिरताज भए
अमर अकाज काज ।।५३

नहुसः (सानंद) सूत साधु !

मागधः कवित्त : परम प्रसंसनीय वंस है तुमारो भूप नहिं कहिं जाय भाँति
सुजस प्रताप की ।
विधि के कुमार अत्रि भए गिरिधरदास विद्या बुधि
वीच लही कीरति ज्यों वाप की ।
विधु पुनि बुधभे पुरुखा पुहुमिपाल आयु भए
जिन राह गही नहीं पाप की ।
वायु सेवली जरायु मुकुट नहुस भूप आयु के कुमार दीह
आयु होय आए की ।।५४

नहुसः (सानंद) मागध साधु !

बंदी : कवित्त : आपके सुजस मधि मिलि रह्यो छीर सिंधु भटकहिं देवदेव
देव ठिग जान हेतु ।
- तैसेई प्रताप माहिं मिलि रह्यौ भानु तासों होत नहीं
भान मुनि भटकहिं अर्घ देतु ।

गिरिधरदास कहो कैसे कै प्रसंसा कीजै भई अनरीत
टूट्यौ चहत धरमसेतु ।
कोपमें मिल्यो अनल नें कुनाल खाइ परै जग्य कैसे होय
धरमग्य कहो करिकेतु ।।५५

नहुसः (सानंद) बंदी साधु ।

(इमि कहि कंचनवरनमंत्रिकों बुलायकै ।)

बरवैः कंचनवरन रतनधन कंचन गेहु ।
मागध वंदी सूतन इच्छित देहु ।।५६

कंचनवरनः जो आज्ञा ।

(इमि कहि तनकौं आज्ञानुसार दीनो । तब प्रविसे चित्ररथ आदि गंधर्व । अप्सरा सहित ।)

दोहाः गोरे सुंदर रूप सब गायक सुनी अखर्व ।
करमें बहु बाजे लिए राजे वर गंधर्व ।।५७

विविध वसन भूषन धरें अंग अंग छवि कंद ।
मुख प्रकास पसरपुहु मिलफीं अपसरा बृंद ।।५८

(प्रनाम करि गान करिबे लागे ।)

कवित्तः प्रथम भली प्रकार करिकैं अलाप चार रागकों जमाय अनुराग
उपजावते ।
तानको वितान तानि गान करैं मतिमान मानपैं सुजानपैं
धन्य कहवावते ।
गिरिधरदास वन्यो गुनीको अखारो खूब सुरनके सप्तक सौं
सुरन रिझावते ।
हाथ लै सितारन तितारन गितारनकों वैठिकै कितारन
पियार सौं बजावते ।।५९

दोहा: जब इमि सब गावन लगे गायक सहित विवेक।
तब मिलि सुंदर अपसरा नाचन लगीं अनेक ॥६०

कवित्त: मैनका मिनीसी नाचैं मैनका अनूप रूप अतिहि कटीली भौंह बनी
जाकी असीसी।
रंभा सीं जुगल जानु रंभा निरतत चारु कंचुकी कसीली जामैं
पति मति कसीसी।
गिरिधरदास मंजु घोसा मंजु गान करै वदन की किरिन प्रकासि
रही ससीसी।
तिन महँ लसी उरबसी सब उरबसी देव वार बाला माला मध्य
उरबसी सी ॥६१

दोहा: नवल नाक की नायका निरतहि कोटि पवास।
विविध वरन सारी लसै फैली दिसन सुवास ॥६२

कवित्त: सोसनी सुनहरी सवुज सुरमयी सखती सोन जरद
सुरुख सरदई है।
कासनी कपास कालो कुसुंभी कनैली काही केसरी कपूरी
ककरे जी करोंदई है।
ईगुरी अवासी अगरजी असमानी आवी ऊजरी अबरखी
अवीरी अगरई है।
गिरिधरदास बहुरंग सारी धरे नारी सावन की साँझ
विजुरी सी छवि भई है ॥६३

दोहा: इहि विधान चिरकाल लौं जम्पो अखारो रंग।
सकल सभा प्रमुदित भई नहुसहि बढ्यौ उमंग ॥६४

(तब कंचनवरनकों बुलायकै)

नहुस: (सानंद) दोहा: असपर अरु गंधर्वए गान नृत्य जिनकीन।
तिनहिं दान सनमान दै करहु आरजू हीन ॥६५

कंचनवरन: जो आज्ञा।

(इमि कहि तिनकों आज्ञा अनुसारन वांछित दीनो । तब)

नहुसः (गुरु की ओर देखिकै) दोहाः अबै दिवाकर जात हैं अस्त सैल दिसि एव
सभा विसर्जन कीजियै जौं अज्ञा गुरुदेब ।।६६

गुरुः दोहा : अर्घ देन को काल यह सभासमय है नाहिं ।
उचित विसर्जन सबनकों हुकुम देहु गृह जाहिं ।।६७

नहुस : जो आज्ञा ।

(इमि कहि सभा विसर्जन करी । तब सब देवता प्रनाम करि निकरे । तब गुरुकों जात देखिकै ।)

दोहाः सिंहासन सौं उठि नहुस चल्यो बृहस्पति संग ।
बाहर लौं पहुँचाइकै पलट्यौ सहित उमंग ।।६८

(अपने सिंहासनपैं जाय बैठ्यौ । तब चित्रांगदकों बुलायकै ।)

नहुसः दोहाः जाय करन अब चहत हम नंदन बिपिन विहार ।
चित्रांगद कहु मातलिहि लावै सुरथ तयार ।।६९

चित्रांगद : जो आज्ञा ।

(इमि कहिकै बाहर निकर्यौ । तब प्रविसे चित्रांगद, मातली रथ सहित ।)

सवैयाः कंचन के लसैं चक्र चलाँक चलाचलमैं चपला फिरै लाजी ।
हीरन की छतरी पर छत्र छपाकर सी छिति मैं छवि छाजी ।
नाग धजा फहराय रही रथ नागमनीन की झालर साजी ।
ताजी लगे वरवाजी सुरंग अंग जवाहिर राजी विराजी ।।७०

(तब)

चित्रांगद (प्रनाम करिकै) दोहाः यह मातलि हाजिर अहै तुरग मनो जब साथ
स्यंदन चढि नंदन विपिन चलियै निर्जरनाथ ।।७१

(तब रथपैं सवार ह्वैकै कछु दूर चलि दहिनैं ओर देख्योवन।)

कवित्त : हरित घटा से सोहैं सघन विटपबृंद सीतल समीर चार ओर सों
झकोरे लेत।
विविध प्रसून की पराग उडै अंबर लौं मनहुँ सुगंध सिंधु उमग्यो
हलोरे लेत।
गिरिधरदास बोलैं खग बहु नग बैठि डोलैं मृग नाना भाँति
छिति छवि छोरे लेत।
सीत वन बावरी वनज वन बने घने मन जब ढावतो सवन
मनचोरे लेत ।।७२

(तब मातलि की ओर देखिकैं।)

नहुसः (सानंद) दोहाः देखनीय कमनीय अति उपवन यह रमनीय।
अहै कौन को सो कहहु लग्यो मोहि अति प्रीय ।।७३

मातलि : दोहा : यह सब रितु सोभा भयौं सुखमय पूरन काम।
महाराज को विपिन है नंदन या को नाम ।।७४

नहुस : (सानंद) सीघ्र चलहु ! सीघ्र चलहु !

(तब मातलि रथ बढाय नंदन वनमें गयो। तहाँ की सोभा देखिकैं।)

नहुस : (सानंद) सवैया :
कहा कहियै छवि भाखी न जाय मिलै तेहि जाको बडो जग भाग।
लसैं बहु पादप फूले फले गिरिधारन सोहत वापी तडाग।
मिलिंद फिरे अरविंदनपैं लखि सोभा अनिंद बढै अनुराग।
भयौं मकरंदन चंदनसौं लसै देव अनंदननंदन बाग ।।७५

(ऐसे कहत वा वनमें फिरन लाग्यो। फेरि रथपैं बैठि मातलि की ओर देखिकैं।)

नहुसः दोहाः गई जाम इक जामिनी बाढ्यौ अंग अनंग।
अंतहपुर चलु सुरथलै मिलौं कामिनी संग ।।७६

मातलि : जो आज्ञा।

(इमि कहिकैं सब निकरे।)

(इति नहुस नाटके तृतीयोंकः)

(तब प्रविसीं इंद्रानी और चेटी)

सवैया : दीपसिखा सी दिपैं दुति देह की सुरति सौं इति डोलैं लजानी ।
सारी सपेद महींसे धरे ससि की कला ज्यों विजुरा लघटानीः ।
ध्यान हिये गिरिधारन को व्रतसौं कृस अंग लसैं मुद दानी ।
सोही सयानी महाछवि सानी भवानी सी सुंदर सक्र की रानी ।।१

गोरो सो गात गरुर भरी दृग चंचलता सफरी गति मेटी ।
नील दुकूल धरे छवि मूल मनो सुंदराई भुजा भरि भेंटी ।
का कहियै गिरिधारन रूप अहै किधौं दूजी पुलोम की बेटी ।
विज्जु समेटी अखेटी करी विधि सोभा लपेटी लसी इमि चेटी ।।२

(इंद्रानी दुख सहित)

दोहा : वृत्रासुर भयभीत ह्वै जब सों गए सुरेस ।
तब सों भयो मिलाप नहिं होत कलेस विसेस ।।३

चेटी : (हाथ जोरिकैं) दोहाः महरानी तुम जो कहौ सो कछु मिथ्याहै न ।
पियतिय को जिय जगत मैं ता बिन कैसो चैन ।४

इंद्रानी : (सजल नयन करिकैं) दोहा :
सुनियत नहुस नरेसकों इंद्रासन गुरु दीन ।
यासों औरहु दुख बढत दिन दिन काया छीन ।।५

चेटी : (साचरज) दोहाः गुरु की कृपा सहायसों वृत्रहि हत्यौ सुरेस ।
पुनि गुरुने किमि नहुसकों दियो देव को देस ।।६

इंद्रानी : दोहाः वृत्रासुर ब्राह्मन रह्यौ मार्यौ तेहि गहि गाज ।
पिय हत्या भयसों भजे तव दिय नहुसहि राज ।।७

चेटी : (चिंता सहित) दोहा :
सब समरथ किमि हत्योन सुरपति दोस ।
तिनको पद भूपहि दियो यह हमकों अपसोस ।।८

इंद्रानी : दोहा: नहिं जानत अपराध हम कौन कियो अमरेस ।
जीव निठुर जासों भए जिनकों दया बिसेस ।।९

चेटी : (उदास ह्वैकें) दोहा: जौं गुरु कियो बिचार यह नहुस रहैं सुरराज ।
तौ यह पद सक्रहि कठिन कैसे ह्वै है काज ।१०

इंद्रानी : (छनक विचारिकें) दोहा :
अतिकृपाल गुरुदेवहैं संत सिरोमनि साधु ।
परि पद छमा करायहैं छमिहैं सब अपराधु ।।११

चेटी : (हर्ष सहित) दोहा: सत्य आपके वचन यह मोचित उपजत चाय ।
बिनु गुरु कृपा कटाच्छ के अहै न और उपाय ।१२

(इतने में प्रविस्यो जयंत । माता के पद परसिकें ठाढो भयो ।)

इं ानींद्र: दोहा: कहहु पुत्र सुरपुर खबर पालत जिहि नरनाह ।
प्रजा सुखी हैंके दुखी कैसी सबकों चाह ।।१३

जयंत : छप्पै: तपत तपन सों अधिक नाक नृप को प्रताप वर ।
चलत हुकुम अनुसार सबैं जग जीव देहधर ।
जो अधरम पथ गहत ताहि गुरु दंड देत गुनि ।
राजनीति अनुसार प्रजासों करहि लेत पुनि ।
सुर लोक पाल दिगपालगन हाथ जोरि ठाढे रहत ।
नहिं तकत तनिक तिन तन तदपि उर गरूर पूर्यौ महत ।।१४

गाहा : अधिक पाक सासन सों सासन उग्र भुआल ।
तासौं दुखी प्रजा सब चहहिं सक्र सुरपाक ।।१५

इंद्रानी : (विचार सहित) दोहा :
गुरु सुरपति नहुसहि कियो त्यागि इंद्र तब तात ।
बृथा और बिनु हेतु के जिमि ऊसर बरसात ।।१६

जयंत : जिन गुरु के परसाद सों नहुष भयो सुरराय ।
जौ सोइ करुना करहिं तौ सकलराज पितु पाय ।।१७

इंद्रानी : पद पंकज परि जोरि कर करि बहु विनय प्रकास ।
कोउ विधि गुरुहु मनाइये तब दुख होई बिनास ॥१८

जयंत : (सानंद): जननि, सत्य तुम कहति हौ गुरु बिनु नहिं गति और ।
सो समरथ सब करि सकत नरहिं कियो सुर-मौर ॥१९

इंद्रानी : जाहु पुत्र गुरु के निकट धरहु चरन पर सीस ।
मम बिनती बहु विधि बरनि लावहु इतहिं मुनीस ॥२०

जयंत : जो आज्ञा ।

(इमि कहिके निकर्यो । तब प्रविसे गुरु और जयंत, इंद्रानी उठिकै गुरु कों प्रनाम करि आसन पर बैठायो ।)

गुरु : पुत्री, परम सुसील तू पतिबरता अति धन्न ।
मोहिं बुलायो कौन हित सो कहु मैं परसन्न ॥२१

इंद्रानी : (सजल नयन करिकै)
बहु दिन पति बिछुरे भए तजन चहत तन प्रान ।
तुम बिनु और न आस कोउ कृपा करहु भगवान ॥२२

गुरु: अडिल्ल: वृत्रासुर-वध-दोस लग्यो सुरपाल मैं ।
मानसरोवर छिपे नलिन की नाल मैं ।
जब वह हत्या नसै तबै इत आवहीं ।
तुमसों होय मिलाप राज निज पावहीं ॥२३

इंद्रानी: दोहा: सब तुमरे आधीन है करहु चहहु जो जीव ।
मैं अबला जानत न कछु बिनु तुम पद सुख सींव ॥२४

गुरु: (सानंद) जब कोउ विधि सों नहुष नृप भ्रष्ट होइ तजि साज ।
तब सुरपति अघ नासिकै लहै आपुनो राज ॥२५

इंद्रानी: (हाथ जोरिकै): जिमि प्रभु नहुष नरेसकों दियो स्वर्ग को राज ।
तिमि अपनी दिसि देखिकै करहु भक्त को काज ॥२६

जयंत: (प्रनाम करिकै): छमा करहु अपराध गुरु जनक कियो जो होइ ।
मैं बालक मम जननि तिय दोउ की ओरति जोइ ।।२७

गुरु : तुम मत चिंता करहु कछु सिद्ध होयगो काज ।
गिरिहै नहुष अधर्म सों लहिहै सुरपति राज ।।२८

(इतने में प्रविस्यो चित्रांगद इंद्र की पत्री लिये, गुरु को प्रनाम करि ठाढो भयो ।)

चित्रांगद : मानसरोवर में गयो लख्यो बासवहिं तत्र ।
तिन प्रभु–पदहिं प्रनाम करि दीनों बिनती पत्र ।।२९

(इमि कहि पत्र दीनो, तब गुरु ताहि लैकै पढन लागे)

स्वस्ति श्रीमत् सकल गुन निधान जहान–महान प्रधान निसानसुजान विद्वान पूज्यमान गीर्वान् प्रानत्रान भगवान ध्यान-भासमान-आसमान-समान हृदय वेद पुरान ज्ञान दान विभ्रान विचच्छन दच्छ निज-पच्छ-रच्छक स्वच्छ सदैव भक्त जीव जीवन जीवाभिमान गुरु देव–चरन–राजीवन में इंद्र की कोटिन प्रनाम पहुँचे । भगवत् चरन–जलजात–बल सों इहाँ कुसल है । आगे समाचार ।

सवैया : जा दिन सों तुमरे पद–पद्म कों त्यागिकै मो मन–भौंर भुलायो ।
ता दिन सों सुख दूरि गयौ सब नेक कहूँ बिसराम न पायो ।
पुष्प–पराग अलभ्य भए बहु काँटन के मधि जाय लुकायो ।
भारी बिपत्ति के घेरे पर्यौ तलफै दिन रात न जात है आयो ।।३०

कुदिन बरनन कवित्त : माता पिता बंधु पुत्र सुहृद कलत्र मित्र ।
त्यागि निज रीत अनरीत कों करें उदोत ।
जे जे निज हित अनहित चित चहैं तेते ।
प्यास लगे पास गये सूखत सरित सोत ।।३१

'गिरिधरदास' कहै मेरु धूरि ढेर होत
बीता भर वारिमैं बिलाय जात दीह पोत ।
सुमन करेर होत फेरु समसेर होत
दिवस अँधेर होत जब दिन फेर होत ।।३२

उपालंभ, सवैया

हैं हम आप अधीन सदा गुरु के बिनु और कोऊ गति है ना ।
चाहो जिआओ बिचारिकै आपुनो चाहो बधो दुख देह कै चैन ।
साँच सुनौ 'गिरिधारन जू' तुम मालिक रोस कृपा भरे नैना ।
जोरत तोरत इच्छा जथा सिसु के कर में परी मैन की मैना ।।३३

निजवृत्तांत, सवैया

माता पिता गुरु सज्जन बंधु हमारे तो आपुहि आप सो जानो ।
आपहीं लौं फिरियाद सबै है कृपा करिकै चहो मानो न मानो ।
आपही आप दिखावो हमें नहिं दूसरी आस न सो कछु छानो ।
मान सरोवर त्यागिकै जैसे न हंसहि है कहुँ और ठिकानो ।।३४

विशेष विनतीं, सवैया

दास सदा अपराधी रहै निबहै इक स्वामी सुदीहि के हेरे ।
जीव की जौ करनी लखै ईस तौ छूटै नहीं भ्रम या भव केरे ।
संत सुभाव कहौं 'गिरिधारन' ऊख जथा रस देत है पेरे ।
दीन दयाल दया करियै अपुनो गुनिकै हरियै दुख मेरे ।।३५

दोहा

सत्य कहत लिखि पत्र में सुनियै करुना सींव ।
जिमि जीवन सब जीव को तिमि मम जीवन जीव ।।३६

आगे सुभ ।

(इमि इंद्र को पत्र पढ़िकै)

गुरुः (सानंद): चित्रांगद कहु बासवहिं धीरज धरु मन माहिं ।
कोउ विधि देहैं राज तोहिं या महँ संसय नाहिं ।।३७

चित्रांगद : जो आज्ञा ।

(इमि कहिकै निकर्यो तब प्रविस्यो पुलोमा दैत्य)

सवैया : दीह सबै तन पीन भयंकर काँस से घास से राजत रोमा ।
भीमम दंत बिसाल सुंडाल से पूरो गरुर हिये अति जोमा ।

अंबर लाल धरे 'गिरिधारन' सीस किरीट छुवै मनु ब्योमा ।
कज्जल अंग उतंग महा लस्यो सज्जल मेघ सो दैत्य पुलोमा ।।३८

(इंद्रानी औ जयंत उठिकै प्रनाम कियो । गुरुकों प्रनाम करिकै)

पुलोमा: दोहा: आप सबन के ईस हौ संतत अमर सहाय ।
हम विनवत कर जोरिकै सक्र करहु सुरराय ।।३९

गुरु : जो बिनती तुमने करी सोइ हम चितत आज ।
नहुष गिरै कोइ भाँति सों इंद्र होय सुरराज ।।४०

पुलोमा : जौ मोहिं अग्या देहु तौ नृपको करहुँ अहार ।
तब तुम इंद्र बुलायकै करहु स्वर्ग भरतार ।।४१

गुरु : असुर जात तू अग्य है अनुचित बरनत बात ।
ऐसी सम्मत नहिं उचित धरम होइ जेहिं घात ।।४२

पुलोमा : आए कहत सो सत्य गुरु हम न करैंगे एह ।
सुनियत धरमात्मा नहुष किमि गिरिहै संदेह ।।४३

गुरु : जदपि धर्मधर नहुष नृप तदपि गहर निधान ।
तासों गिरिहै अवसि सो सक्र होय सुरत्रान ।।४४

पुलोमा : (सानंद) नाथ आप की बात सों उपजत अति आनंद ।
धन्य धन्य गुरु देवता परम प्रताप अमंद ।।४५

(इमि कहिकै नाचन लाग्यो, तब गुरु मुसकायकै)

गुरु : लरत संग संग्राम मैं सदा सक्र सों रारि ।
तासु राज सुनि मुदित किमि सों मोहिं कहु अमरारि ।।४६

पुलोमा : जद्यपि बैर सुरेस सों लरहिं समर सनमुक्ख ।
तद्यपि नातो कठिन गुरु रहि न जात लखि दुःख ।।४७

गुरु : जब लखि इंद्रहिं राजपै श्रीहत ह्वै सतरात ।
उर मारत सर वज्र से तब नातो कित जात ।।४८

पुलोमा : वृत्र मरन सों असुरगन भ्रष्ट फिरहिं सह साज ।
तौ या मानव-राज सों भलो दमादहि राज ।।४९

गुरु : सत्य सत्य ।

पुलोमा : नाथ नहुष के पतन की मोहिं न बुझात उपाय ।
चलत नीति-पथ किमि गिरै कहियै तौ भ्रम जाय ।।५०

गुरु : सती सची तुव कन्यका सुचि पतिव्रता अनूप ।
इहि कुदीठि जब देखिहै तब वह गिरिहै भूप ।।५१

पुलोमा : वह परतिय दिसि ना तकत रमत अपसरा संग ।
किमि यह मति तिहि होय जो होय राज सों भंग । ५२

गुरु : हम आराधत नारदहिं ऐहैं इत मुनिनाह ।
सो कहिहैं तब सुता-गुन तब तेहि उपजै चाह ।।५३

पुलोमा : जौ सो धरमनिधान है लखत न पर तिय ओर ।
तौ किमि नारद के कहे पाप चहै नर-मौर ।।५४

गुरु : हम कामहिं अग्या करत सो तित होय सहाय ।
सती-चाह चितमें चढै तौ वह आसु नसाय ।।५५

पुलोमा : जौ वह ह्वैके काम बस रमै सची बरजोर ।
काज होय तब पै गुरु लगै पाप इहि घोर ।।५६

(इतनो सुनि इंद्रानी सहमिकै मुरछित होय गिरि परी । तब जयंत उठिकै शीतल जल छिरक्यौ ।)

जयंत : उठहु उठहु धीरज धरहु जननी नहिं दुख-काल ।
गुरु को तुमको आसरो सो अति दीन दयाल ।।५७

(ऐसे सुनि सची उठि बैठी, तब)

शची : (सभय) ऐसे जतनहिं जनि करहु गुरु परवीन दयाल ।
जामें जावै तिय-धरम मोहिं चहै नरपाल ।।५८

गुरु : सची सोच कछु जनि करहु है सब मेरे हाथ।
धरम न तुमरो जायहै गिरिहै मानवनाथ ॥५९

शची : और तौर ततबीर करि करहु नहुषकों भ्रष्ट।
तुम समरथ सब करि सकत जिमि मोहिं होय न कष्ट ॥६०

गुरु : छप्पय : जब नारद के कहे चाह तुव नृप उर आवै।
दूतीकों बुलवाय पास तुम्हरे पठवावै ।
तुम तासों इमि कहहु मोहिं नाहीं कछु नाहीं।
सप्त रिखिन सुखपाल जोरि आवें मम पाहीं।

वह काम-बिबस करिहै सोई दैहैं साप अगस्त मुनि।
तब गिरै, धरम तेरो रहै, सधै सक्र को काज पुनि ॥६१

दोहा : अधरम बिनु गिरिहै नहीं नहुष नृपति धरमिष्ट।
तासों यही उपाय है किए सधै सब इष्ट ॥६२

शची : तुम सम संत अनंत गुन संतत सील सुभाय।
जौ न साप मुनि देहिं तौ धर्म हमारो जाय ॥ ६३

गुरु : क्रोधहिं पठवत हम तहाँ जाय रहै रिसि पास।
साप देहिं नरनायकहिं तब ध्रुव होय बिनास ॥६४

शची : (सानंद) भली बिचारी आप गुरु धर्मनिधान सुजान।
सोई करियै करिकै कृपा जामैं मम कल्यान ॥६५

जयंत : (सानंद) जो प्रभु आप बिचारिहौ सोइ मेरो हित पर्म।
तुरत कृपा करि कीजियै जो अब करतब कर्म ॥६६

पुलोमा : (सानंद) बिनती सुनी गरीब की आप गरीबनेवाज।
अब हम जात प्रनाम करि सध्यो सक्र को काज ॥६७

गुरु : साधु साधु।

(तब पुलोमा प्रनाम करिकै निकर्यो। गुरु प्रनाम करिकै नारद को ध्यान करिबे लागे। इतने मैं नेपथ्य मैं परम प्रकास भयो। तब गुरु सानंद दृष्टि दैकै।)

गुरु : अंबरमनि सम तेज यह अंबर में प्रगटान ।
जानि परत आवत अहैं इत नारद भगवान ।।६८

(इतने मैं प्रविसे नारद)

कवित्त : सोहत रिसि नारद दिपत आव पारद सी
सारद सी मति बहु जीवन को उधार कियो ।
मुनिन के मनि पुनि मन मनमोहन के
ग्यान-परभाव जिन जग खेलवार कियो ।
'गिरिधरदास' लिए करमें नवीन बीन
छबि कहिबे कों कवि-मति इनकार कियो ।
राग पारावार पार जान को बिचार कियो
मानों बिबि तूंबा निरधारकै अधार कियो ।।६९

(तब गुरुनै उठिकै प्रनाम कियो, सची औ जयंत पांवन पैं गिरि परे, तब नारदने आसिरबाद दियो, फेर आसन पर बैठे।)

नारद : दोहा: कहहु पुत्र केहि हेत तुम ध्यान धर्यो मम आज ।
जामें तुवहित होयहै सो हम करिहैं काज ।।७०

गुरु : छप्पय: वृत्रासुर-वध-दोस सक्र भाग्यो जब डरिकै ।
नहुषहि सुरपुर-राज दियो तब संमति करिकै ।
सो अति उग्र प्रभाव प्रजा सब दुख अति पावै ।
तासों इंद्रहिं राज देन अब मम मन आवै ।
तेहि हेत अराध्यो आप कहँ नृपहि सचीके गुन कहिय ।
इहि चहै, साप मुनिसों लहै यह कारज साध्यो चहिय ।।७१

नारद :(सानंद) दोहा: भगवत इच्छा सों सुवन तोहिं भई मति एह ।
नृपहि सची-गुन बरनिहौं जिमि तेहिं उपजै नेह ।।७२

(ऐसे सुनिकै गुरुनै उठिकै प्रनाम कियो ।)

नारद : (सानंद) पुत्र जीव, चिरंजीव । अब हम जाय हैं ।

(इमि कहिकै निकरे, तब गुरु मनमैं कामको ध्यान धरन लागै, इतने में नेपथ्य में)

सवैया : चंद समान अमंद लसै मुख चाँदनी सी सब अंग उँजारी।
कंज से नैन सुधासम बैन बिलोकनि बंक बनी मनहारी।
या जग में 'गिरिधारनजू' इक तत्व रच्यौ तरुनी जगकारी।
नारी-बिहारी तेई मतिधारी हैं जेते अ-नारी हैं तेते अनारी ।।७३

गुरु : (कानदेकै, सानंद) दोहा: करत बडाई बाम की बरनत गुन अभिराम।
मो कहँ मालुम परम है आवत पाथल काम ।।७४

(तब प्रविस्यो काम)

सवैया : मुकुताहल सी दमकै दुति देह की अंबर नील छजै छविधाम।
मकराकृत कुंडल काननमें 'गिरिधारन' कंठ में कंज कीं दाम।
करमें धनुसायक फूलन के सिर सोहै किरीट लगैं ससि छाम।
सरनाम महा अभिराम ललाम लस्यो गुनग्राम मनोहर काम ।।७५

(गुरु कों प्रनाम करिकै ठाढो भयो)

गुरु : दोहा: स्वागत काम अमेय बल साधहु इक मम काम।
बसहु नहुष तन ग्राम जिमि चाहै बासव-बाम ।।७६

काम : (सानंद) यह कौन तुच्छ बात है। हमारो बल लोकनमें विख्यात है।

कवित्त : धरमनिधान बेद-बकता प्रधान बिधि
सुता को सरुप जोहि मति तिनकी छली।
मेरे परभाव विष्णु मूरति सतोगुन की
आठों जाम राखत हैं लच्छमी हदै थली।
'गिरिधरदास' संभु गौरी अरधंग सदा
मोहिनी बिहारि मोहे मम प्रभुता फली।
तीन देव मेरे बस औरन की कौन बात
डूबैं जहाँ गज तहाँ अज की कहाँ चली ।।७७

दोहा : बसों अखिल जग-अंग मैं मेरो नाम अनंग
प्रथम हरन पितु को करौं तब साधौं निज ढंग ।।७८

गुरु : सत्य सत्य ।

काम : तुव अग्या अनुसार हम जात नहुष की देह ।
अल्पकाल में भूपकों बढ़ै सची पर नेह ।।७९

(इमि कहिकै निकरयो, तब गुरु मनमें क्रोधको ध्यान धरन लागे। इतने में नेपथ्य में ।)

सवैया : जो कोउ ओर हमारी लखै द्रुत आँगुरी डारिकै आँख निकारौं ।
नाक मलौं चुटकी करिकै अरु मोछ उखारिकै दूरि पवारौं ।
गाल को लाल करौं थपरान सों क्यों 'गिरिधारन' रोस निवारौं ।
काल तौ मेंही कराल अहौं जगको अस बीर न जा कहँ मारौं ।।८०

गुरु : (सानंद कान दैकै) दोहा :
बलकत सो अपने मनहिं बोलत बचन कठोर ।
मोहिं बुझात इमि क्रोध अब आवत है यहि ठौर ।।८१

(तब प्रविस्यो क्रोध)

सवैया : बन्यो तन लाल बिसाल महाकरमें करवाल लियै बर जोध ।
अँगारन से दोउ लोचन लाल उसाँस बडी अहि ज्यौं कियो रोध ।
दिपै दुति दामिनी सी 'गिरिधारन' देखत रूप उदय भय-पोध ।
बिरोध को सोध सदा उर बीच प्रबोध न नैकु लस्यौ इति क्रोध ।८२

(गुरुको प्रनाम करिकै ठाढो भयो)

गुरु : स्वागत क्रोध प्रतापधर करहु काज इक आप ।
प्रविसहु अंग अगस्त के देहिं नहुष कहँ साप ।।८३

क्रोध : (सानंद)
यह बात कौन दुरघट है। हमारो प्रताप विश्व में प्रघट है ।

कवित्त : सिष्ट की परिच्छा हित गयो भृगु ब्रह्मलोक
उठेबिधि दंड लैकै कही कटु बात है ।

भृगु-तिय ब्राह्मनी को रनमें निपाती विष्णु
मेरे परताप संभु दह्यो काम गात है।
'गिरिधरदास' इन तीन के अधीन जग
तेई बस अहैं और को महान ख्यात है।
कुंभिन के कुंभ जौन तोरै मृदु कुंभ सम
सिंहकों अपर मृग बध कौन बात है ॥८४

दोहा : गुरु बंधु जननी जनक नातो देत भुलाय।
अनकहनी कहनी कहत मो सम को मुनिराय ॥८५

गुरु : सत्य सत्य।

क्रोध : हम सिर धरि तुमरो हुकुम कुंभज के तनु जात।
साप दिवावत नहुष कों थोरे काल बिलात ॥८६

(इमि कहि निकस्यो तब)

गुरु : अब तुमरो कारज सध्यो घात नहुष कों होय।
आवतहै संध्या समय चलहु दुख खोय ॥८७

शची : जयंत : (सानंद हाथ जोरिकै) जैसी आज्ञा।

(इमि कहिकै सब निकरे)

इति नहुष नाटके चतुर्थोङ्कः।

## पंचम अंक

### स्थान – राजभवन

(तब प्रविसे नहुष औ चित्रांगद, राजा अपने सिंहासन पर बैठ्यो, तब)

नहुषः दोहाः अमर-राज यह अति कठिन इमि बरनहिं परवीन ।
पै हम निज परभाव सों कर-अमलकवत कीन ।।१

चित्रांगदः सत्य सत्य ।

(इतने में प्रविस्यो सुरसन छडीदार, प्रनाम करि ठाढो भयो)

सुदरसन : (हाथ जोरिकै)

महाराज निरजर-मुकुट अखिल विश्वत्रातार ।
नारद मुनि ठाढे अहैं तुमहिं मिलनकों द्वार ।।२

(ऐसो सुनिकै राजा तुरत निकस्यौ । तब प्रविसे नारद और नहुष, राजाने नारद को ऊँचे आसन पर बैठायो । फेर आपुने आसनपै जाय बैठ्यौ, तब)

नहुष : (हाथ जोरिकै)

हंस केतु-सुत हंसमति हंस-तेज छति नाहिं ।
जीवन के उद्धार हित अटवी अटत सदाहिं ।।३

नारद : साधु साधु ससि बंसमनि तो पैं मेरो नेह ।
सब राजनि में श्रेष्ठ है सक्र भयो नर देह ।।४

नहुष : (सानंद) यह सब प्रभु-पद-पदुम बल मोर न कछु परभाव ।
जो चाहत सो करि सकत संत दयालु सुभाव ।।५

नारद : तोहि सुरपति-पद जोग गुनि दियो बृहस्पति राज ।
जो मन चंद्रहु ना कह्यो सो पायो सह साज ।।६

नहुष : (सानंद) जगत आपु हस्ताभलक जानत सब बिबुधेस ।
सक्र सरिस कै न्यून बढ हम पालत यह देस ।।७

नारद : सक्र सरिस सब राज-बिधि करत नीति की रीति ।
पै बढ तेरो तेज कछु मो कहँ होत प्रतीति ।।८

नहुष : बासव सों बढिकै कह्यौ मेरो स्वर्ग प्रताप ।
अब जो तासों न्यून है सोऊ कहियै आप ।।९

नारद : सब समाज सुरराजकों तैं पायो मुददानि ।
पै इंद्रानी ना लही जो तियमनि रसखानि ।।१०

नहुष : रंभा आदिक अप्सरा रमन करहिं मम साथ ।
का इनहूँ सों बढि सची जो परसंसथ नाय ।।११

नारद : सची रची निज करहिं बिधि सबसों अधिक प्रसस्त ।
तब तेहिं व्याही बिबुधपति तजि सुरसुता समस्त ।।१२

नहुष : (कामाकुल) तासों चहत बिहार हम इंद्रासन आसीन ।
कहिहै प्रभु किमि सो मिलै आप दयाल प्रवीन ।।१३

नारद : है पतिव्रता पुलोमजा पति तजि अपर न आस ।
तासों दरसन करहु जनि कीने होय बिनास ।।१४

नहुष : जो आज्ञा ।

नारद : ब्रह्म लोक अब जात हम पितु-पद पूजन काज ।
सावधान ह्वै करहु तुम स्वर्ग लोक को राज ।।१५

(इमि कहिकै निकरे, तब राजा बाहर लौं पहुँचायकै अपने आसन पें आयकै बैठि सची को रूप चिंतन लाग्यो । इतने में नेपथ्य में)

सवैया : कोकिल बोलि उठयौ कल बानी मनोजने मानो नफीरी बजाई ।
झोंको सो आयो सुगंधन को ज्यों गुलाबसों होय दिसा छिरकाई ।
का कहियै 'गिरिधारनजू' जिमि सावन-सोभा-नदी उमडाई ।
काम की पीर सी जागी सरीर समीर में ज्यों कसमीर मिलाई ।।१६

(तब दृष्टि दैकै)

नहुष : दोहा: बोलत कोकिल मधुर धुनि दिसन सुगंध बिराज ।
मोहिं बुझातहै या थलहि आवत है रितुराज ।।१७

(इतनै में प्रविस्यो बसंत रितु)

सवैया : मनोहर मूरति साँवरे अंग अनंग बिराजै मनो तनवंत ।
रसाल की मंजरी कानन में उर माल गुलाब सुगंध समंत ।
किरीट लसै नवमल्लिका की 'रिरिधारन' सोभा प्रकास दिगंत ।
अनंत गुनी रतिकंत को मंत्री लसो इमि सो रितुकंत बसंत ।।१८

(राजा को प्रनाम करि ठाढो भयो)

नहुष : दोहा: स्वागत स्वागत रितु-मुकुट हौ सुचि सुरवद बिनीत ।
तुम्हहिं देखि मोहिं औरहू बढी सची पर प्रीत ।। १९

बसंत : सची आपके जोग है गुरु कीनो सुरत्रान ।
अभिलाषा महराज की पुखैं श्रीभगवान ।।२०

नहुष : (सानंद आत्मगत)
केहि प्रकार सों पाइयै सची सक्र की बाम ।
दूती होय प्रवीन तौ साधै यह मम काम ।।२१

(तब चित्रांगद को बुलायकै)

नहुष : (प्रकास) सब दूतिन में निपुन जो होय स्वर्ग अस्थान ।
ढूँढि लाव तेहि मो निकट पठवैं सची मकान ।।२२

चित्रांगद: जो आज्ञा ।

(इमि कहिकै निकयाँ, फेरि प्रविस्यो दूती सहित ।)

सवैया : देखत भोली महाचतुरी मधुरे मुख बैन कहे जिमि तूती ।
घाले कई घर कोटि प्रपंचिकै लागत साधु सी चाल अछूती ।
उज्जल अंबर अंग लसैं 'गिरिधारन' काम कला करतूती ।
जंत्रमैं मंत्रमैं तंत्रमैं दच्छ सुतंत्र प्रवीन लसी इमि दूती ।।२३

(तब चित्रांगद प्रनाम करिकै)

चित्रांगद : दोहा: दूती मुख्य सुरेस की परम बिचच्छन एह ।
यासों निज इच्छित कहहु साधै काज सनेह ।।२४

नहुष : (सानंद) स्वागत दूती साधु तुममैं चाहत सचि बाम ।
जौ मम पूरहु काम यह पूरहुँ तुव मन काम ।।२५

दूती : सवैया: मोहि कहो तौ घरी इकमैं दिसि पच्छिम सूर उदै करौं आला ।
मीठो करौं जल सागर को प्रगटावौं हुतासन अंचि सों पाला ।
साँच कहौं 'गिरिधारन' काढिकै बालू को तेल करौं उजियाला ।
व्योम के फूल की माला रचौं अरु सोमसों काढौं हुतासन ज्वाला ।।२६

दोहा : यह हम सब सहजहिं करत चाहौ लखौ भुआल ।
पै वह सची पतिव्रता तेहि तुव चाह मुहाल ।।२७

नहुष : चिंता सहित–
नारदनै निज मुख कह्यौ सची सती बर बाम ।
तुमहुँ कहत नहिं आइहै मोहि सतावत काम ।।२८

दूती : जौ तुम कामाकुल भए तौ हम गवनत तत्र ।
कोउ प्रकार सों लाइहौं जौ वह ऐहै अत्र ।।२९

नहुष : दूती जाहु सुजान तुम करेहु जतन सों काम ।
है वह सती समर्थ जिमि दुख न होइ परिनाम ।।३०

दूती : मोहि कहहु सो करहुँ मैं सिर धरि राज-निदेस ।
निज सक भर नहिं चूकिहौं आगे चाह रसेस ।।३१

नहुष : छप्पय: प्रथम जायकै करहु मोर गुन बरनन भारी ।
जिमि चित उपजै चाह चहै मोहिं आपुहि नारी ।
बहुरि कहेहु मम बिरह सुबिधि समता समुझावहु ।
इमि छल बल करि चतुर इहाँ आवै तौ लावहु ।
वरु नहिं आवै तौ नहिं सही पै न रिसावै करेहु इमि ।
यह लालच मैं परि ब्याज के होय न मूल बिनास जिमि ।।३२

दूती : दोहा: जिमि मोहिं तुम अग्या करी तिमि करिहौं सुरराय ।
त्रिविध पवन अरु अपसरा रितुपति देहु सहाय ।।३३

नहुष : साधु साधु ।

(इमि कहि बसंतकों बुलाइकै)

नहुष : तुम दूती के संगमें गवनहु रितु-परधान ।
होय सचिहि मम चाह जिमि सो विधि करहु सुजान ।।३४

बसंत: सवैया: दूलह काम के मौरसे सुंदर आम के मौरसों कुंज छवाऊँ ।
केसर किंसुक कंज कुसुंभ अनेकन फूलके बाग लगाऊँ ।
कोकिल के कल कूकनिसों 'गिरिधारन' चौगुनो चाह चढाऊँ ।
दारु की नारि जौ होय तऊ उर माँहि उदीपन दीप जगाऊँ ।।३५

नहुष : सत्य सत्य ।

(इमि कहि चित्रांगदकों बुलायकै)

नहुष : दोहा: तुम चित्रांगद गवनहु करहु काज सति भाय ।
त्रिविध पवन अरु रंभा लावहु इहाँ बुलाय ।।३६

चित्रांगद : जो आज्ञा ।

(इमि कहि निकर्यो, फेरि प्रविस्यो त्रिविध पवन रंभा सहित)

सवैया : धारी महागति मंद गयंद सी मेध सो रूप अनूप लखायो ।
लागत गात लगै अति सीतल हीतल काम को ताप जगायो ।
पूरी सुगंध दिया सगरी मलयाचल मानो अदृश्य ह्वै आयो ।
सोह्यो मनोज प्रधान सुजान जो त्रैविध पौन पुरानमें गायो ।।३७

बर बाले बिसाल विराजत कानन मोतिन चौलरी सोहै हिया ।
उर जात अनूपम उन्नत द्वै जिनपै कसी सोहै नयी अँगिया ।
'गिरिधारन' सोभा कहा कहियै बिधि नै मनो रूप को राज दिया ।
नवरंभ के खंभ सी अरु लसै इमि रंभा लसी सुर बारतिया ।।३८

(तब चित्रांगद नहुष के निकट जाय प्रनाम करिकै)

चित्रांगद : दोहः त्रिविध पौन रंभा सहित हजिर राज समीप ।
इन कहँ जो अग्या करिय सो करिहैं अवनीप ॥३९

नहुष : चित्रांगद, साधु ।

(इमि कहि त्रिविध पौन को बुलायकें)

नहुष ; त्रिबिध पौन तुम सची ढिग गवनहु दूती साथ ।
ऐसी विधि तापै करहु जिमि उपजै रतिनाथ ॥४०

सवैया : त्रिबिध पौन :
सीतल ह्वै हरौं हीतल ताप चलौं गति मंद सुगंध भरौं महि ।
पुष्प-पराग उडाऊँ दिसान मुनीस प्रधान करौं बस मैं चहि ।
साँचि कहौं 'गिरिधारनजू' प्रगटौं उर माहिं उदीपन दीपहि ।
होय जो बज्र समान हियो तऊ छेदौं प्रसून को बान करै गहि ॥४१

नहुष : सत्य सत्य ।

(इमि कहि रंभा कौ बुलायकें)

नहुष : दोहा– तुम रंभा अति चतुम चित जाहू दूती संग ।
इमि अलाप तहँ कीजियो व्यापै सचिहि अनंग ॥४२

रंभा: सवैया: काम उदीपन दीप सिखा सम रागको रूप अनूप सुनाऊँ ।
लैकें बिपंची बजाऊँ भली 'गिरिधारन' मोद झरी सी लगाऊँ ।
मैं तो आलंबन आप अहौं अनुरागन राग उदीपन गाऊँ ।
और कहाँ लौं कहौं अपने गुन पाथर ऊपर दूब जमाऊँ ॥४३

नहुष । सत्य सत्य ।

(इमि कहि दूती की दिसि देखिकें)

नहुष : दोहाः तुम दूती अब जायकै लावहु सची लिवाय ।
रितुपति त्रिबिध समीर अरु रभा लेहु सहाय ॥४४

दूती : जो आज्ञा ।

(इमि कहिकै रितुरौन त्रिविध पौन रंभा सहित निकरी । फेरी प्रविसी तिनके सहित, तब राजा के निकट जायकै)

दूती : हम समझायौ बिबिध बिधि जिमि मोहिं कह्यो सुरीति ।
मम संगिन निज गुन कियो पै तेहि भई न प्रीति ।।४५

(तब बसंत को बुलायकै)

नहुष : (चिंता सहित)

तुम रितु मंडन चतुरमनि सब लायक मति धाम ।
किमि ऐसी मति ना करी जिमि तेहि उपजै काम ।।४६

बसंत : सवैया– साजे लतान के आछे बितान परागन की सोभा प्रगटानी ।
काम के बान से फूले पलास सुहावनी बोलत कोकिल बानी ।
कंज सरोवर में बिकसे 'गिरिधारन' भौंर की औलि लुभानी ।
उद्यम व्यर्थ सती ढिग ए भए पाथर पैं बरस्यो जिमि पानी ।।४७

(तब त्रिविध पौन कों बुलायकै)

नहुष : (चिंता सहित) दोहा :
त्रिबिध पवन बिधि भवन तुम गये सची के पास ।
ताको मन मोह्यो न किमि सुंदर पूरि सुबास ।।४२

त्रिविध पौन: सवैया: सीतल ही चलिकै गति मंद प्रसून पराग को सार उडायो ।
तापर जाय कियो अभिसेक गुलाब कराबो मनो ढरकायो ।
रागन को मधुरो ख लै 'गिरिधारन' कानन लौं पहुँचायो ।
एकहु काम न आयो सती पहँ ऊसर में जिमि बाग लगायो ।।४९

(तब रंभा को बुलायकै)

नहुष : (चिंता सहित) दोहा: रंभा गान प्रवीन अति बीन अलापन दच्छ ।
किमि न सची मन मोहिकै लाई इतै समच्छ ।।५०

रंभा : सवैया :

बीन बजाय मनोहर भाँति मनोज के फौज सी गीत अलापी।
जो सुनिकै रुके देव-बिमान नदी जल में थिरता चिर थापी।
चित्र से आए मृगा जुरिकै खग बृंदमें चंचलता नहिं ब्यापी।
व्यर्थ सती ढिग ए 'गिरिधारन' स्वर्ग मनोर्थ करै जिपि पापी ।।५१

(यह सुनिकै नहुष मुरछित भयो तब)

दूती : दोहाः महाराज निरजर मुकुट सावधान ह्वै जाहु।
तेहि बाँधी इक बात में ता कहँ सुनहु सुचाहु ।।५२

नहुष : (सावधान ह्वैके) कहु दूती केहि बातमें बाँधी सची सुजान।
में सोई बिधि करहुँगो जिमि सुख मिलै महान ।।५३

दूती : जोरि सप्त रिसि पालकी इत आवें नरत्रात।
तो मैं करहुँ बिहार संग सची बँधी यह बात ।।५४

नहुष : चिंता सहित) जगत पूज्य रिसि सात हैं ते किमि होंय कहार।
यह औरहु दुरघट अहै साप होत नहिं बार ।।५५

दूती : जदपि सकल सामर्थ मुनि तदपि दयाल सुभाव।
जौ तुम करिहौ विनय तौ सधै काज नरराव ।।५६

नहुष : दूती साधु भली कही दयावंत मुनि नाहु !
तिनहिं बोलि हम नति करत तुम अब इतते जाहु ।।५७

दूती : जो आज्ञा।

(इमि कहिकै निकरी, तब बसंत, त्रिबिध पौन, रंभा को बुलायकै)

नहुष : रितु नायक त्रैबिध पवन रंभा तुम सब जाहु।
याद करैं तब आइयो करेहु बिलंब न काहु ।।५८

बसंत त्रिबिध पौन रंभा – जो आज्ञा।

(इमि कहिकै निकर्यो, तब प्रविसे चित्रांगद सहित सप्त रिसि)

सबैया　　मति उज्जल उज्जल धोती धरे जस छायो दिसा छिति व्योम छुए ।
सिर भार जटा को लसै 'गिरिधारन' फूल अनेकन गूंथे हुए ।
उपवीत बिराजत सेत महा लखि आनन की छबि पाप मुए ।
कहि जात न सोभा प्रभाधर गात प्रभात मनो रवि सात उए ।।५९

(तब राजा सिंहासन सों उठिकै सप्तरिसिनके पदनपैं पर्यो फेरि आसनपैं बैठाइकै अपने सिंहासनपैं जाय बैठकै तब)

नहुष :　(हाथ जोरिकै)
आप सबै सुभ पुन्य सरुप अनन्य मुकुंद में बिस्व निरेखत ।
दूजे दया करता करतार उदारत्रिकालको हाल परेखत ।
सर्व समर्थ सदा 'गिरिधारन' तद्यपि जीव के दोस न देखत ।
बेदन कों गुनों भेदन कों जन खेदन कों करौ छेदन पेखत ।।६०

ऋषिगण:　दोहा: साधु साधु तुम अमरपति हम प्रसन्न मति धाम ।
अपुनो बाँछित कहहु मोहि सो हम करिहैं काम ।।६१

नहुष :　छप्पय: हम इंद्रासन लह्यो नाथ-पद-पंकजात बल ।
पै इंद्रानी रमन चाह इक अहै हदै थल ।
ताहित बिनती करत कृपा करि पूरिअ आसा ।
आप सबै भगवान भक्त-भय-हरन खलासा ।
मम म्यानो कंध उठाइकै चलिअ सची के निकट मुनि ।
तो मोसों करै बिहार वह करुना करियै दीन गुनि ।।६२

अंगिरा :　(क्रोध सहित) :

देव के राजा अदेव के राजा नरेस अनेक भए श्रुति गावै ।
एक सों एक प्रतापो महा जिनके जस सों मुनि चित्त ठगावै ।
ऐसो कोऊ न भयो 'गिरिधारन' बिप्रन पालकीं माहिं लगावै ।
तो सिर का सुरखाप को पंख है जो यह रीति अनीति चलावै ।।६३

नहुष :　(प्रणाम करिकै) दोहा :

तुम मम गुरु के गुरु अहौ ऐसो कहो न नाथ ।
कृपा करौ अपुनों समझि मम गति तुम्हारे हाथ ।।६४

भृगु : (मुसकायकै) सवैया :

बालक सी कहै बात महीपति ताहि बिचारिकै क्यों मन लाइयै।
कोऊ नहीं इत बालक है 'गिरिधारन' जो इहि भाँति बुझाइयै।
हौं तुव दास हौं होहु कहार इहाँ वह लोक उकूति दृढाइयै।
आप के पाय पनाह हमारे हैं यों गुनिकै पनहीं पहिराइयै ॥६५

नहुष : (हाथ जोरिकै) दोहा: बडे दया लघु पै करत प्रभु सदैव यह रीति।
तासो मे बिनती करी कीजे कृपा बिनीत ॥६६

पुलह : सवैया :

मीठी मनोहर बात तिहारी सुने उर क्रोध हँसी मुख आवै।
ऐसो कहो तू महीपति होयकै पागल जैसे कोऊ बतरावै।
सोचु हिये पहिले 'गिरिधारन' फेरि कहै तो न यों कहि जावै।
जौ गुरु होय दयालु सुभाव तौ चेला कहा निज पाँव पुजावै ॥६७

नहुष : (विनय सहित) दोहा :
हम अज्ञानी विज्ञ तुम छमहु सबै अपराधु।
पितु सुत-दोसहिं ना लखत कृपा करहु चित साधु ॥६८

पुलस्त्य : सवैया :

देखहु तौ जग स्वारथ के बस सोचे है जो जेहिके मन भावै।
नीति अनीति बिचार नहीं अति आंधरे के सम आगेहि धावै।
पालकी मोकों उठावै कहै 'गिरिधारन' आपुहि बाल बतावै।
होय जौ पुत्र पियारो महा तौ कहा पितु तासों सिखा उखडावै ॥६९

नहुष : (हाथ जोरिकै) दोहा :
सुनियत तिरपुर दहन छन बिधि हरके भए सूत।
लघु-मनोछ पूरहिं बडे रीति सदा मति पूत ॥७०

अत्रि : सवैया :

काम में भूलि रह्यो 'गिरिधारन' तासों भली बुरी नाहि बिचारै।
आपुनोई हित साधन चाहत तैसेई रीति के बैन उचारै।

है तू सनेह को भाजन पै नहिं सो करिहैं जिहि धर्म सिधारै।
कंचन की छुरी रत्न जरी जऊ कोउ तऊ नहिं पेट में मारै ।।७१

नहुष : (चिंता सहित) दोहा :

जाहि करो सोइ धर्महै तुम समरथ मुनिराज।
कामातुर मोहिं जानिकै होहु गरीब निवाज ।।७२

वशिष्ठ : सवैया : तू सुरनाथ कहावत है नर होयकै नाकके भोगको लूटै।
भाग बडो अपनो गुनिकै वह रीति लै जामें नहीं यह छूटै।
काम की आतुरी ऐसी कहा 'गिरिधारन' आपुने मूलहि खूटै।
कंचन कुंडल ऐसो न कामको जो पहिरे निज कानहि टूटै ।।७३

नहुष : (विनय सहित) दोहा :
सदा कृपा आये करत निज दासनपै आप।
सोइ करिहौ सुनिकै बिनय हरिहौ मम हिय ताप ।।७४

अगस्त : (क्रोध सहित) सवैया :
एतो सबै समुझावत हैं जिमि होय भलो सुरराज न जाई।
पै मन नेकु न आनत है 'गिरिधारन' त्यागत नाहिं ढिठाई।
याहि सों नीचहिं ऊँचो न कीजियै होत है पाछे सोई दुखदाई।
पाँव की धूरि जो ऊँची उडावो तो फेरि परै निज मस्तक आई ।।७५

नहुष : (चिंता सहित) छप्पय :
तुम हौ गुरुवर पूज्य करहु बरनहु हित सोई।
प हम छल बिन कहत काम बस मम मति खोई।
तासों ह्वै निरलज्ज कह्यो अति करी ढिठाई।
छमहु तौन अपराध सबै जानहु मुनिराई।
नहिं करिहौ तौ नहि मोर बस बिनती करि रहिहौं मवन।
जौ जननि सुतहि पय देहि नहि तौ अख्त्यार अहै कवन ।।७६

सप्तरिसि: (दया सहित) दोहा :
तेरी ब्याकुलता निरखि दया होत है चित्त।
तासों जान उठायहैं पै बिचारि लै हित्त ।।७७

नहुष : (सानंद प्रनाम करिकै)

आप धन्य सरवग्य गुरु संतत दया-निवास।
प्रभु बिनु को ऐसो अपर करै दास दुख नास ॥७८

(इमि कहिकै चित्रांगद को बुलायकै)

नहुष : तुम लावहु मम पालकी,कृपा करी मुनिराय।
हम तापर आसीन ह्वै मिलैं सची सों जाय ॥७९

चित्रांगदः जो आज्ञा।

(इमि कहिकै निकर्यो, फेरि प्रविस्यो पालकी सहित)

सवैया : छाजत हैं परदा मखतूल के झालर राजत मोतिन माल की।
ऊपर चार लसे कलसे जिनमैं दुति भारी जवाहिर जाल की।
सोभा न जात कहीं 'गिरिधारन' त्यों समता बनी बाहक चालकी।
बाँस बिसाल की कंचन लाल की सोई महासुरपाल की पालकी ॥८०

(तब चित्रांगद प्रनाम करिकै)

चित्रांगदः दोहा: यह हाजिर महराज की खास पालकी जौन।
अब यापैं आसीन ह्वै करहु सची ढिग गौन ॥८१

(सानंद सप्तरिसिन को प्रनाम करिकै)

नहुष : यह आई मम पालकी जन-भय-हरन मुनीस।
अब जो अग्या मोहिं करौ ताहि करौं धरि सीस ॥८२

सप्तरिसिः सावधान ह्वै के नहुष यापैं होहु सवार।
हौं उठायलै चलत हौं इंद्रानी-आगार ॥८३

(यह सुनिकै नहुष प्रनाम करिकै पालकी में बैठयो तब सप्तरिसि पालकी उठायकै लै चले, कछु दूर बाएँ चलिकै मग में पग के पिपीलिका को देखिकै अगस्त ठाढे ह्वै रहे। तब)

नहुष : सर्प, सर्प ।

अगस्त : (क्रोध सहित)

सर्प सर्प मोहि कहत है अरे तोहिं बड दर्प ।
तातें अबहीं अवनिपै पतित होय हो सर्प ।।८४

(इतनो कहत नहुष पालकीं सों पृथवी पें गिरि पर्यो, तब नहुष हाथ जोरिकै ।)

जो हम किय अपराध यह तासु दियो गुरु दंड ।
अब उधार मम कीजियै, प्रभु उर दया अखंड ।।८५

अगस्त : (दया सहित)

तव कुल ह्वै है धरम नृप धरमराज बपु खास ।
तू तिनसों मिलिहै जबै तब ह्वै है अघ नास ।।८६

(इमि कहिकै सब निकरे)

इति नहुष नाटके पंचमोऽङ्कः ।

## षष्ठ अंक

स्थान – राजभवन।

(तब प्रविसे ब्रह्मा और कालाभिमानी पुरुष)

सवैया : हाटक सी दिपै देह की दीपति भूषन हीरन के बने गाता।
हंस पै बैठे प्रजा अवतंस लसै मुख तेजसों हंस प्रभाता।
ध्यान हिए 'गिरिधारन' को उर में उपवीत बन्यो अवदाता।
चार भुजा महँ पुस्तक चार लसे मुख चार उदार विधाता ॥१

सावन मेघ सो रूप अनूपम व्यापक ह्वै सो रह्यो वन खंड में।
पायनि में थिरता को अभाव है पवित्रता दरसै भुजदंड में।
जासों न कोऊ बली 'गिरिधारन' बिस्व बिलात है जाके घमंड में।
काल लस्यो लिए दंड प्रचंड अखंड प्रताप भरयौ ब्रह्मंड में ॥२

ब्रह्मा : दोहाः कहहु काल या समय तुम इंद्रासन की बात।
भोगत सुरपति कै नृपति का भवितब अब तात ॥३

कालाभिमानीः सोरठाः कुभज सापहि पाय नहुष अवनि अजगर भयो।
अब गुरु इंद्र बुलाय मख कराय दैहैं तिलक ॥४

(ऐसे कहि नाचन लाग्यो, इतनै में प्रविसे जयंत और चित्रांगद, ब्रह्मा को प्रनाम करि ठाढे भए।)

ब्रह्मा : दोहाः जनक कुसल बरनन करहु सची-सुवन मतिमान।
पाप छुट्यौ कै ना छुट्यौ अहै कौन अस्थान ॥५

जयंत : छप्पयः हत्या भयसों जनक मानसर माहिं लुकाए।
तब इंद्रासन नहुष भूप गुरुनै बैठाए।
पुनि हमपे करि कृपा जुक्ति कीन्हीं मुनिराई।
मम माता महँ प्रीति भूप के उर उपजाई।

चढि सात रिसिन की पालकी चल्यो सापसों अहि भयो।
सुरपति बुलाय हरि पूजि तब तिनहिं राज चाहत दयो ॥६

ब्रह्मा : दोहा: केहि विधि नृप धरमातमा चही पराई बाल ।
किमि मुनि जोरे पालकी किमि भो सापित व्याल ।।७

जयंत : चित्रांगद देख्यो दृगन रह्यो पास ता काल ।
कहिहै यह भगवानसों तासों अखिल हवाल ।।८

(यह सुनिकै ब्रह्मानें चित्रांगद की ओर देख्यो, तब चित्रांगद प्रनाम करिकै)

चित्रांगद: छप्पय: जब जयंत सह जननि बिनय बहु गुरुहि सुनाई ।
तब तिनने इन हेतु जुक्ति नूतन उपजाई ।
कहहु सची गुन नृपहिं नारदहिं बोलि सहेज्यो ।
काम पुहुमिपति पास क्रोध कुंभज पैं भेज्यो ।
इमि कह्यो सचिहिं जौ दूतिका तो ढिग पठवैं नर मुकुट ।
तौ कहेहु जोरि रिसि पालकी आवहिं अबहीं मम निकट ।।९

ब्रह्मा : तब तब ।

चित्रांगद: तब नारदनै नृपहिं सची गुन महिमा गाई ।
काम बिबस ह्वै गयो बोलि दूतिका पठाई ।
सची कही गुरु कही बुलाए तब रिसि राई ।
मम सिविका तुम बहहु जोरि कर बिनय सुनाई ।
मुनि दयावंत मानी सोई चलत सर्प भाख्यो नृपति ।
दिय सापहि कुंभज कोप बस गिरयो तुरत भो सर्प अति ।।१०

ब्रह्मा : (साचराज) कवित्त :
देखहु तौ भाग दीह नहुष नराधिप को
नर तन माहिं भयो सक्र सुरथान मे ।
बरुन कुबेर आदि अमरन पूजा दई
किये भोग नाना फिरयो बैठिकै बिमान मैं ।
'गिरिधरदास' भनै एक देव-रानी काज
साप सों भुजंग भयो धूरि परी सान में
मेरे जान इंद्रजीत होने है सहज सही
इंद्रियजित होनो अति कठिन जहान में ।।११

जयंत और चित्रांगद : (हाथ जोरिकै) सत्य सत्य।

ब्रह्मा : दोहा: भली बिचारी बात यह उर अंगिरा कुमार।
अब सुत गुरु सों पूछिकै करहु हुकुम अनुसार ॥१२

जयंत : (प्रनाम करिकै) जो आज्ञा।

(यह सुनिकै ब्रह्मा और कालाभिमानी पुरुष दोऊ निकरे, तब प्रविसे बृहस्पति। जयंतनै उठिकै प्रनाम कियो, गुरुने आसिरबाद दियो, फेरि आपुने आसन पर जाय बैठे। तब)

जयंत : (हाथ जोरिकै) तुव प्रताप तें नहुष नृप भयो साप सों ब्याल।
अब करुना करि कीजियै सुरपालहिं सुरपाल ॥१३

गुरु : देवराज के भाग को उदय देखु सुकुमार।
अबै आसु अघ नासिकै होत अमर-भरतार ॥१४

जयंत : (सानंद प्रनाम करिकै)
दीन बधु आरत-सरन कृपा-सिंधु तव नाम।
क्यों न करहु निज भक्तपैं करुना करुनाधाम ॥१५

गुरु : साधु जयंत, साधु,

(तब प्रविसी इंद्रानी और चेटी)

चेटी : सची लही गुरु-दया सों अभय होत बुधि सींव।
अमृत ही के पान सों अमर होत है जीव ॥१६

इंद्रानी : सखी सत्य तेरे बचन यामें संसय है न।
जन-अपराधहिं को छमै बिनु गुरु-दाया ऐन ॥१७

(ऐसे कहत दोउननै जायकै गुरुकों प्रनाम कियो, गुरुने आसिरबाद दियो, तब जयंतने उठिकै माता को प्रनाम कियो, इंद्रानी ने असिर-बाद दियो। तब इंद्रानी गुरु के निकट जाय हाथ जोरिकै)

इंद्रानी : तुम दयाल सखग्य प्रभु कियो नहुष को पात।
कीजै करुना आसु अब दीजै मम अहिवात ॥१८

गुरु : पुत्री अब सानंद करु व्रत अंतिम अस्नान ।
बैठु नाथ सँग जग्य में भयो परम कल्यान ।।१९

इंद्रानी : (सानंद) पति कहँ बोलि पठाइये आप आपुने पास ।
मैं मज्जन करि करति हौं निज सिंगार गतत्रास ।।२०

गुरु : सची, साधु ।

(तब जयंत कों निकट बुलायकै)

गुरु : तुम सुत गवनहु जनक पें कहेहु सबै वृत्तांत ।
नलिन-नाल सों काढिकै इत लावहु सुरकांत ।।२१

जयंत : मानसरोवर के निकट हत्या अहै कराल ।
सो अति ही दुख देइहै किमि ऐहैं सुरपाल ।।२२

गुरु : लिखि तुलसी के पत्र पें कृष्ण अखर ए दोय ।
सुरपति सिर धरि लाइयो नहिं मग बाधा होय ।।२३

जयत : (सानंद) जो आज्ञा ।

(इमि कहिकै निकर्यो, तब चित्रांगदकों बुलायकै)

गुरु : मंत्री कंचन बरन अरु रवि धनदादिक देव ।
राज-काज-करता सबै इत लावहु कहि भेव ।।२४

चित्रांगद : (प्रनाम करिकै) जो आज्ञा ।

(इमि कहिकै निकरयो । तब चेटी पर अंतर करिकै इंद्रानी को सिंगार करन लागी । इतनेमें प्रविसे कृष्ण नाम लिखित तुलसीपत्र किरीटमें लगाए इंद्र और जयंत । दोउननें गुरु को प्रनाम कियो । जीवने चिरंजीव कह्यो, तब)

इंद्र : (हाथ जोरिकै) संतत आप उदार गुरु महिमा अकथ अपार ।
जनपै किमि न कृपा करहु साधु दया-आगार ।।२५

गुरु : अब तेरे आए सुदिन गये कुदिन सुरराज ।
अस्वमेध करि दाहि अध सक्र होहु गहसाज ।।२६

(ऐसे कहिकै जयंत को निकट बुलायकै)

गुरु : बिप्र बरन के आसरम जाहु पुत्र सरवत्र ।
अस्वमेध हित नेवतिकै तिन कहँ लावहु अत्र ॥२७

जयंत : जो आज्ञा ।
(इमि कहिकै निकर्यो तब पट अतर को खोलिकै निकरी सिंगार किए इंद्रानी और चेटी । इंद्रानी गुरु को प्रनाम करिकै पति की ओर देखिकै नीचो सिर करिकै रहि गई । इंद्रने इन्द्रानी की ओर देखिकै नैनन में नीर भरे । इतने में प्रविसे सूरज, चंद्रमा, अग्नि, कुबेर, बरुण जम, कार्तिकेय, कंचनबरन, विश्वकर्मा चित्रांगद समेत । सबननै गुरुकों प्रनाम कियो, फेरि इद्रकों प्रनाम कियो । गुरुने सबनकों आसिर्बाद दियो, इंद्र सबन को कंठ लगायकै मिले । तब गुरु कंचनबरनकों बुलायकै)

गुरु : राज साज, मख साजकों साजहु कचनबर्न ।
बिसुकर्मा कहँ संग लै करहु उचित आचर्न ॥२८

कंचनबरन: जो आज्ञा ।

(ऐसे कहिकै बिसुकर्मा समेत सब साजकों सजन लाग्यो, फेरि गुरु के निकट आयकै हाथ जोरिकै)

कंचनबरन: अस्वमेध को, राजको सज्यो साज महराज ।
अब जो करतब होय सो करियै मुनि-सिरताज ॥२९

(इतने में प्रविस्यो ब्राह्मनन सहित जयंत, गुरुकै निकट जायकै हाथ जोरिकै)

जयंत : प्रभु आयसु अनुसार मैं दुजन निमंत्रन दीन ।
आए ए सब संग मम मुनिवर धरमधुरीन ॥३०

(तब गुरुनै सबनको जथाजोग आसन बैठायो । इतनेमैं नेपथ्यमै परम प्रकास भयो तब दृष्टि दैकै ।)

गुरु : परम तेज झलमलत नभ नास्यो तम सरवत्र ।
मोहिं बुझायहै या समै कस्यप आवत अत्र ।।३१

(इतनेमें प्रविसे कश्यप)

सवैया : गोरो बन्यो तन कंचन के सम सीस जटा में प्रसून लपेटा ।
उज्जल धोती लसै उपरैना हिये षट सास्त्र को सार समेटा ।
ध्यान धरे 'गिरिधारन' को मुख सोहै ससंक कलंक ज्यों मेटा ।
चारहु ओर मरीचि प्रकासत कस्यप सोहै मरीचि के बेटा ।।३२

(तब गुरुनै उठिकै नमस्कार कियो, कस्यप नमस्कार करिकै गुरु के सहित एक आसन पर बैठे । तब इंद्रादि सब दैवननै कस्यपकों प्रनाम कियो, कस्यपनै सबको आसिरबाद दियो तब गुरु की ओर देखिकै)

कस्यप : (सानंद) दोहा– तुम महिमा को कहि सकै उर में दया बिसेस ।
देख्यौ देख्यौ आज सो सक्रहि करत सुरेस ।।३३

गुरु : (सानंद) जीव दैव आधीन है सो सब जानत आप ।
अब इंद्रासन उचित एहि रह्यो इते दिन पाप ।।३४

कस्यपः सत्य सत्य ।

गुरु : अडिल्ल– सुरपति मारय। बृत्र बिप्र-हत्या लगी ।
पूरयो ताको काल अबै किसमत जगी ।
तासों करि हयमेध पाप बिन कीजियै ।
तब इंद्रासन तिलक सुरेसहि दीजियै ।।३५

कस्यपः (सानंद) साधु साधु ।

(तब गुरु और कश्यप इंद्र इंद्रानी कों सब ब्राह्मनन सहित संगमै लैकै चौक में जाय बैठे । अश्वमेध को आरंभ करिबे लगे तब)

कस्यपः दोहा– अश्वमेध करिबो बिहित कुसुमाकर के माहिं ।
तासों ताहि बुलाइकै करहु जग्य छति नाहिं ।।३६

(ऐसे सुनिकैं गुरु बसंत रितु को ध्यान धरन लागे, इतनै मैं प्रविस्यो बसंत, गुरुको प्रनाम करिकैं ठाढो भयो)

गुरु : अश्वमेध करिबे चहत अघ नासन हित तात।
तासों तुम इतही रहहु लखहु जग्य अवदात ॥३७

बसंत : जो आज्ञा।

(तब गुरुनै सब बिप्रन समेत जग्य आरंभ कियो)

प्रथम जग्य निरविघ्न हित करि संकल्प उदार।
पूज्यो पूंगीफल विषें गिरिजा गण-भरतार ॥३८

(तब एक आसनपैं कुंकुमसों सोलह घर बनाये।)

थापी सोलह मात्रिका अच्छत राखि प्रवीन।
अर्घ पाद्य आदिक सबै पूजा तिनकी कीन ॥३९

कुंकुम को दै बिंदु पुनि पूरब भीति मँझार।
घृत मात्रिका अवाहिकैं पूजी दै घृत धार ॥४०

(तब एक आसनपैं कुंकुम सों नव कोष्ट लिख्यौ।)

रवि, ससि, कुज, बुध, जीव, कवि, मंद, राहु अरु केतु।
नवग्रह क्रमसों थापिकैं पूज्यो मंगलहेतु ॥४१

(तब प्रधान देवता को थापन प्रारंभ कियो)

कवित्त : गेहूँ, मूँग, काकुनी, उड़द, तिल, जव, धान
सप्त धान को अनूप चौतरा बनायो है।
लाल मोती मूंगा पन्ना पद्मराग वज्र नीला
तापैं सरवतोभद्र मंडल रचायो है।
'गिरिधरदास' बाँधि पल्लवन की तोरन कों
रंभ खंभ राखिकैं बितानकों तनायो है।
बीचमें प्रधान देव रमा रमा-प्रानपति
सहित बिधान सावधान पधरायो है ॥४२

ताके दस दिसि थापे दस दिसि पालनकों
पूरबमैं इंद्र जौन आपु जजमान बर ।
अग्नि माहिं अग्नि, जमराज दिसा दच्छिनमैं,
नैरितमैं निरित, प्रतीची जल-त्रानकर ।
वायबमैं वायु औ उदीची माहिं जच्छराय
गिरिधरदास त्यों इसानमैं इसान हर ।
ऊरध प्रदेश अधो दिसि माहिं सेस थापि
पूज्यो अमरेसनै बिसेस कुसथान पर ।।४३

(तब स्वस्तिवाचनकों आरंभ कियो)

छप्पय : कनक कलस कहँ थापि भरयो तीरथ को पानी ।
सरवौषधि अरु पंच रत्न डारयो मधि आनी ।
ऊपर पल्लव पंच धरे कोमल सुखदानी ।
पूर्ण पात्र कहँ राखि धरयो श्रीफल बिज्ञानी ।
द्विजचार चारु चरनी लई पान गंध अच्छत कनक ।
सह प्रीति स्वस्ति वाचन पढयौ जिमि न विघ्न होवै तनक ।।४४

(तब जग्य को साज सजन लागे)

कुस घृत गुड सरकरा सक्तु जल तंदुल लाजा ।
सोम समिध साकल्य सज्यो मख लायक साजा ।
श्रुवा पोंछनी उखल आदि बहु पात्र बिराजैं ।
पूजन सामा सबै कनक खंभा छवि छाजैं ।
बर धुजा पताका फरहरैं कदली लसैं सुहावने ।
इमि रच्यो जग्य सानंद गुरु मधितिय सह सुरपति बनें ।।४५

पतनी सह जिजमान न्हायकै दिच्छा लीनी ।
गुरु आचरज भए प्रथम बर बरनी दीनी ।
ब्रह्मा कस्यप लसे अपर मुनि भे उदगाता ।
पुनि अध्वरजु सदस्य भए होता बहु ज्ञाता ।
अपने अपने अधिकार पर लसे बेद अनुसार सब ।
करि प्रथम संकलप जग्यकों किय हयमेध अरंभ तब ।।४६

दोहा : जग्य हेत महि सोधिकें रचि बर बेदी कुंड ।
सबिधि अग्नि थापन कियो मंत्र पढत द्विज झुंड ॥४७

मख बेदी के दिसन में बलि दिसि पालन दीन ।
क्षेत्रपाल बलि दीप सह बाहर धरी प्रवीन ॥४८

जग्य भयो आरंभ जब तब जग जीतन काज ।
त्यागो सिर पर पत्र लिखि स्याम करन हयराज ॥४९

(सो सब सभामें फिरि फेरि निकरयो)

इमि सत तख हय मख कियो दई दच्छिना भूरि ।
लीनी आसिष दुजनसों उर अति आनंद पूरि ॥५०

(इतने में नेपथ्य में)

में प्रसन्न हौं भक्ति लखि तोपें निरजर-पाल ।
मन भावत बर माँगु अब देहौं तो कहँ हाल ॥५१

(यह आकासबानी सबन नै कान देकें सुनी, तब)

गुरु : (सानंद) यह नारायन आपु हरि बासुदेव भगवान ।
तोहिं देत बर अमर बर माँगु अबहिं मनमान ॥५२

(तब इंद्र सानंद उठिकै प्रनाम करिकै)

इंद्र : मोहि ब्रह्महत्या लगी करियै ताको नास ।
मम आसन मोहिं दीजियै माधव जगत निवास ॥५३

(तब नेपथ्य में 'ऐसेहि होय' यह सुनिकै इंद्रनै प्रनाम कियो तब)

गुरु : (सानंद) पाप रहित अब तुम भए करि प्रसन्न भगवान ।
बैठहु अपुने आसनहिं करहु अमर कन्यान ॥५४

(ऐसे सुनिकै इंद्र इंद्रानी सहित इंद्रासनपें जाय बैठे तब गुरुनै राजतिलक कियो)

हरिगीत छंद :

गुरु राजटीको कियो जब सुरराजकों हरषाय कै ।
तब मुदित चित सब अमर बरसे फूल बहुरँग लायकै ।
दुंदुभि दमामो तूर ढोल मृदंग बहु बाजे बजे ।
लखि जाचकन धन दियो सुरपति दान लहि दारिद भजे ।।५५

(इतनेमें प्रविस्यो सुदरसन चोपदार, प्रनाम करि ठाढो भयो, तब सब देवननै भेंट दीनी, सुदरसननें पृथक् पृथक् हाजिरी बोली, इंद्रनें भेंट लीनी, तब)

कस्यप: दोहा–अब सुत हम जैबे चहत निज आश्रम तप हेतु ।
करहु राज सानंद तुम नीति बिबेक समेतु ।।५६

इंद्र : (सानंद) जो आज्ञा ।

गुरु : हमहुँ जायहैं निज सदन ब्राह्मन बृंद समेत ।
करहु राज सानंद ह्वै सुरपति नीति-निकेत ।।५७

इंद्र : जो आज्ञा ।

(ऐसे सुनि कस्यप और गुरु ब्राह्मनन सहित निकरे, तब)

इंद्र : (सानंद, आत्मगत)
अहो धन्य बड भाग हम गुरु गोविंद सहाय ।
द्विज-हत्या द्वे बार लहि नासी साजि उपाय ।।५८

(प्रकास) सुनहु सभासद स्त्रवन दै गुनहु सत्य मन माहिं ।
जिहिं गुरु देब सहाय है तिहि दुर्ल्लभ कछु नाहिं ।।५९

सभासद : सत्य सत्य ।

इंद्रानी : (सानंद) धन्य धन्य दिन आज को मंगलम यमहराज ।
जो हम पिय दरसन लह्यो पूरयो सब मन-काज ।।६०

इंद्र : (सानंद) सब दिन इकसों ना रहै प्यारी समुझहु सोय ।
फूलै सदा न तोरई सावन सदा न होय ६१

नी : (सानंद) सत्य सत्य ।

(तब जयंत प्रनाम करिकै)

जनक, आज दिन सुख-जनक अहै कनक को चाह।
जो सिंहासन पें लखत मुदित अमर-भरतारु ॥६२

(पुत्र के माथे पर कर फेरिकै)

: (सानंद) तनय तिहारे भाग सों मोहिं मिल्यो सुरराज।
अब दुखगत ह्वै करहु तुम बिबिध भोग सह साज ॥६३

: (सानंद हाथ जोरिकै)
पूजन पितु–पद–पदुम को मोहिं सुख भोग सदैव।
यह माँगत कर जोरिकै रहैं सदय नित देव ॥६४

: साधु सुत, साधु ।

न बरन : अब संध्या को काल है अस्त होत ग्रहराज।
सभा बिसरजन कीजियै महाराज सुरराज ॥६५

: साँच कहत कंचन बरन अहै अर्घ को काल।
उचित सभा बरखास अब अस्त होत दिनपाल ॥६६

(ऐसे कहि सभा की ओर हेरिकै)

अब निज निज मंदिर सबै गमन करहु तुम देव।
हमहुं जात पूजा सदन अर्घकाल यह एव ॥६७

भासद : सत्य सत्य ।

(ऐसे कहि सब इंद्रको प्रनाम करिकै निकरे तब इंद्र इंद्रानी जयंत सहित उठिकै दाहिनी दिसि पूजा गृह में गए । तहाँ संध्या बंदन करिकै फेरि आपुने आसन पै सची समेत जाय बैठे। इतनेमें नैपथ्य में महा कलकल भयो, तब इंद्र कान दैके)

इंद्र : होत शब्द महि की दिसा सुंदर पटह निसान ।
आवत कोउ धरमातमा हरि पुर हित चढि यान ।।६८

(इतने में प्रविस्यो बिमान पै बैठ्यो नहुष, तब)

इंद्र : को तुम दिब्य शरीर हौ कहाँ जात चढि जान ।
नरकें सुरकें असुर बर किय कह धरम महान ।।६९

नहुष : छप्पयः हम बिधु बंसी नहुष नाम नर नायक भारी ।
तुव आसन दिबि लह्यो लुके तुम जब मधि बारी ।
पुनि इंद्रानी चाहि साप कुंभज सों पायो ।
अजगर को तवु मिल्यो हजारन बरस बितायो ।

नृप धरमराज को दरस लहि मिटयो साप दारुन परम ।
अब जात धाम भगवान के यह हम निज भाख्यो मरम ।।७०

इंद्र : (साचरज) दोहा :

साधु साधु नरपाल तुम हौ अति भाग निधान ।
नर–तनु सुरराजहि लह्यो अंत चले हरिथान ।।७१

नहुष : (सानंद)

अब तुम निज राजहिं करहु मोद सहित सह साज ।
हम हरि ढिग गवनत अहैं स्वस्ति होय सुरराज ।।७२

(ऐसे कहि बिमान सहित निकर्यो, तब इंद्र इंद्रानी की ओर देखिकै)

इंद्र : विष्णु कृपासों हम लह्यो राज–साज सुख पूरि ।
तासों चलि भगवान ढिग करिय बंदना भूरि ।।७३

इंद्रानी : (सानंद) भली बिचारी आपु मन हरि जग गति परमान ।
तिनकों अरचन सबहि बिधि अहै परम कल्यान ।।७४

जयंत : बिधि बिधुधर आदिक सबै सेवत प्रभु-पद-पद्म ।
तासों गुनि अपुनो भलो चलो चतुरभुज सद्म ।।७५

(सानंद) सत्य सत्य ।

(इमि कहिकै सब निकरे)

इति नहुष नाटके षष्ठोङ्कः।

श्री गिरिधर-पद-पदुम-रज सिर धरि सहित हुलास ।
रच्यो नहुष नाटक नवल लघु मति गिरिधरदास ।

"इति श्री गिरिधरदास विरचितं नहुष नाटकं समाप्तम्"



इंद्र : होत शब्द महि की दिसा सुंदर पटह निसान ।
आवत कोउ धरमातभा हरि पुर हित चढि यान ।।६८

(इतने में प्रविस्यो बिमान पै बैठ्यो नहुष, तब)

इंद्र : को तुम दिव्य शरीर हौ कहाँ जात चढि जान ।
नरकें सुरकें असुर बर किय कह धरम महान ।।६९

नहुष : छप्पयः हम बिधु बंसी नहुष नाम नर नायक भारी ।
तुव आसन दिबि लह्यो लुके तुम जब मधि बारी ।
पुनि इंद्रानी चाहि साप कुंभज सों पायो ।
अजगर को तवु मिल्यो हजारन बरस बितायो ।

नृप धरमराज को दरस लहि मिटयो साप दारुन परम ।
अब जात धाम भगवान के यह हम निज भाख्यो मरम ।।७०

इंद्र : (साचरज) दोहा :

साधु साधु नरपाल तुम हौ अति भाग निधान ।
नर-तनु सुरराजहि लह्यो अंत चले हरिथान ।।७१

नहुष : (सानंद)

अब तुम निज राजहिं करहु मोद सहित सह साज ।
हम हरि ढिग गवनत अहैं स्वस्ति होय सुरराज ।।७२

(ऐसे कहि बिमान सहित निकर्यो, तब इंद्र इंद्रानी की ओर देखिकै)

इंद्र : विष्णु कृपासों हम लह्यो राज-साज सुख पूरि ।
तासों चलि भगवान ढिग करिय बंदना भूरि ।।७३

इंद्रानी : (सानंद) भली बिचारीं आपु मन हरि जग गति परमान ।
तिनकों अरचन सबहि बिधि अहै परम कल्यान ।।७४

जयंत : बिधि बिधुधर आदिक सबै सेवत प्रभु-पद-पद्म ।
तासों गुनि अपुनो भलो चलो चतुरभुज सद्म ।।७५

: (सानंद) सत्य सत्य ।

(इमि कहिकै सब निकरे)

इति नहुष नाटके षष्ठोङ्कः।

श्री गिरिधर-पद-पदुम-रज सिर धरि सहित हुलास ।
रच्यो नहुष नाटक नवल लघु मति गिरिधरदास ।

"इति श्री गिरिधरदास विरचितं नहुष नाटकं समाप्तम्"



# पद्यानुक्रमणिका

पृ.सं.

पृ.सं.

न



प

पृ.सं.

पृ.सं.

ह





# A. P. Govt. Oriental Manuscripts Library and Research Institute Publication Series

| No. | Title | Rs. P. |
|---|---|---|
| 1. | SEETA KALYANAMU (Telugu)<br>By Sri Shahajee Maharaja Bonsle | 3-75 |
| 2. | SRINGARA PADAMULU (Telugu)<br>By Unknown poets of antiquity | 4-40 |
| 3. | INDUMATEE PARINAYAMU (Telugu)<br>By Tenali Ramabhadra Kavi | 4-00 |
| 4. | SREE GEETA GOVINDAM<br>By Sri Jayedeva Kavi &<br>SREE GEETA SANKARAM<br>By Sri Pancharatnakavi Anantacharya<br>(Sanskrit in Telugu Script) | 3-75 |
| 5. | RADHA VAMSEEDHAR VILAS NATAK (Hindi)<br>By Sri Shahajee Maharaja Bonsle | 3-75 |
| 6. | ENUGULA VEERASWAMY'S JOURNAL<br>(Kasiyatra Charitra translated into English) | 14-00 |
| 7. | SREE VIRUPAKSHA SREERAMA COPPER PLATE INSCRIPTIONS (1576-1644A.D.) | 50-00 |
| 8. | VAIKRITA CHANDRIKA (Telugu Script)<br>Telugu Grammar in Sanskrit<br>By Manchella Vasudeva Kavi | 38.00 |
| 9. | NARADEEYA PURANAMU (Telugu)<br>By Alladu Narasimha Kavi | 65-00 |
| 10. | KAVI CHINTAMANI (Telugu)<br>By Vellanki Tatambhattu | 25-00 |
| 11. | An Alphabetical Subjectwise<br>INDEX OF TELUGU MANUSCRIPTS<br>in A.P.G.O.M.L. & R.I. | |
| 12. | UDAYANODAYAMU [Including 'VANAMALI VILASAMU'-abridged copy]<br>By Narana Surana | 47-00 |
| 13. | ARSHA KUTUMBAMU<br>By Sri Vasireddy Durgasadasiveswara Prasad | 153-10 |
| 14. | An Alphabetical Subjectwise<br>INDEX OF SANSKRIT MANUSCRIPTS<br>available in A.P.G. O.M.L. & R.I. Vol. I | 47-00 |
| 15. | TARAKABRAHMARAAJEEYAMU<br>by Chintalapudi Ellanarya | 26-00 |
| 16. | An Alphabetical Subjectwise<br>INDEX OF URDU Etc. MANUSCRIPTS | 34-00 |
| 17. | ALAMKARA MAKARANDAH<br>by Rajasekhara Sudhi | 39-00 |
| * | VIJNANA SARASWATI<br>A Quarterly Journal in Telugu & English | 33-00 |
| | | 25-00 |

*Copies can be had of*

The Director, A.P.G.O.M.L. & R.I. HYDERABAD—1.